हाज़िर न करसकूं तो मुबलिग़ पचास ५० ) रुपये बतौर तावन् अदाकरूंगा । फ़क्त अल्मर्कूम २९ नवम्बर सन् ९४ ई०

| अलअब्द | गवाहशुद | गवाहशुद | गवाहशुद |
|---|---|---|---|
| करम इलाही | नजीबखां | इलाहीबख्श | फ़ज़ल इलाही |

दफ़अ ४१–कोई अहलकार मुक़द्दमात गैर क़ाबिल दस्तन्दाज़ी पुलिस में दस्तंदाज़ न होगा इल्लाह ब मंज़ूरी या बहुक्म अफ़सर आला ।

दफ़अ ४२–अगर दौरान् तफ़तीश में मुक़द्दमात की पुख्तगी के वास्ते किसी मुक़ाम की तलाशी लिया जाना ज़रूर समझा जावे तो अहल्कार पुलिस को चाहिये कि असालतन् या अपने किसी अहल्कार मातहत को बरसर मौक़े भेजकर तलाशीले और तलाशी के वक़्त बरसर मौक़े कम अज़कम दो अशखास मातबर को उसी गिरदोनवाह से हमराह लेले जैसे क़ब्ल अज़ीं मज़कूर होचुका है ।

# बाब तीसरा ।

## ( देहाती पुलिस का तक़र्रुर और उनकी ख़िदमतें )

दफ़अ ४३–मिन् जानिब रियासत अव्वलन् इस अमरका तहक़ीक़ कर्ना ज़रूर होगा कि किस २ देहात में कौन कौन लोग इस लायक़ हैं जिन को ख़िदमात पुलिस सुपुर्द करदी जावें हरएक क़स्बह और देह में जो मुखिया और पटैल लोग कहलाते हैं उन्को ओहदेदारान् पुलिस के नामज़द कर दिया जावे, हरएक ऐसे मुखिया शख्स को रियासत की जानिब से एक २ सनद मुहरी मिलनी चाहिये और उसमें उनके तमाम कामोंकी तफ़सील तहरीर करदेनी चाहिये जिससे वह उस तहरीर को बतौर दस्तूरुल अमल सनदन् अपने पास रक्खें चौकीदार उसदेह के मिस्ल कानिस्टबल समझे जावें ।

दफ़अ ४४–वक़्तन् फ़वक़्तन् ओहदेदारान् पुलिस शहरी कारहाय पुलिस से ऐसे अशखास को वाक़िफ़ व आगाह किया करें बाद वाक़िफ़कारी वहलोग मिसल अहलकारान् पुलिस कारबंद होंगे और ऐसे चौकीदारान् देह तमाम वारदातोंकी इत्तलाअ उसी मुखिया शख्स को करते रहें ।

दफ़अ ४५–मुखिया लोग ऐसी वारदातों की इत्तलाअ होने पर मिसल अहल्कारान् पुलिस अमर मुक़द्दमा दस्तन्दाज़ी पुलिस के लायक़ है कार्रवाई करेंगे और संगीन वारदातोंकी इत्तलाअ फ़ौरन् अपने बड़े हिस्सह के पुलिस को दिया करेंगे ।

दफ़अ़ ४६–हिस्सह का अफ़सर पुलिस हत्तल इम्कान उसीवक़्त ख़ुद या अपने मातहत ओहदेदारको मौक़े पर बग़रज़तफ़्तीश रवानह करेगा जिसवक़्त कोई ऐसा अहलकार मौक़े वारदात पर पहुंचे वोह ब इम्दाद उन्हीं मुखिया लोगों की तफ़्तीश वारदात में पाबंदी उन्हीं अहकाम की जो स्टेशन ज़िलअ़ या हिस्सह ज़िलअ़ में करते थे करें ।

दफ़अ़ ४७–ऐसी देहाती पुलिस उन फ़िरक़ों की तलाशी रक्खेंगे कि जो बइलाक़ह दीगर ग़ारत गरी या सरक़ह इस्तह साल विल्जब्रके मुर्तकिब होकर अपने मसकन पर चले आये हों ।

दफ़अ़ ४८–ऐसे मुस्तबा लोगोंकी वक़्तन् फ़वक़्तन् ओहदेदरान् पुलिस शहरी या उस अफ़्सर को कि जो क़रीबतर हो इत्तलाअ़ दिया करें ।

दफ़अ़ ४९–वह लोग जो पहले सज़ायाब हो चुके हों उनके सबब मआ़श और बूदोबाशके हर लहज़ा निगरां रहें किसी वारदातके वक़्त ऐसे बदमाश पहले ज़ेर नज़र किये जावें ।

दफ़अ़ ५०–सिलसिलहवारदात मवेशी उमूमन् रियासत हाय हिन्दोस्तानीमें मुरव्विजहै उसकी इन्सदादके वास्ते ऐसे मुखिया लोग उन "रेवड़" और "गोलों" को " मवेशी" के हमेशा अपनी निगरानीमें रक्खे ।

दफ़अ़ ५१–मवेशीके सरक़ह नहोनेका इन्सदाद इस तरहसे मुमकिन है कि हरएक इलाक़ह हुकूमत रियासत देशीमें मवेशीके किसी ख़ास मुक़ाम जिस्म पर कोई मुक़र्ररह निशान रियासतकी तरफ़से उन जानवरोंके जिनकी उम्र एक सालसे ज़ियादह हो लगादिया करें जिससे मसरूक़ा होने पर ब आसानी शनाख्त हो सक्तीहै और दर सूरत निशान मिटा दिये जाने के भी वह जानवर मसरूक़ा तसव्वुर हो सक्ताहै ।

दफ़अ़ ५२–तमाम मुसाफ़िर लोग जो चौबीस ( २४ ) घंटेमें या उससे ज़ियादह किसी देह या क़रियामें क़यामपिज़ीर हों उनसे अच्छी तरह दर्याफ़्त कर्ना चाहिये कि वह कहांसे आये और कहां जावेंगे उनकी हालतको अच्छी तरह ग़ोर करलेना चाहिये कि वह जमाअ़त डाकुओंमेंसे नहों या किसी वारदातका इरादा इस देह या किसी दूसरे क़रियामें न रखते हों ।

दफ़अ़ ५३–जिसवक़्त कोई खोज किसी दूसरे देहके पटैलकी निगरानीसे पहुंचाया गया हो तो ज़रूर होगा कि निहायत मुस्तैदी और ईमानदारीके साथ

अगर खोज आगे चलता हो तो उसको अपनी हुदूदसे बाहर पहुंचादें और दूसरे गांव के पटैल या मुखिया शख्स को उसका ज़िम्महवार बनाकर रसीद हासिल करें अगर रसीद का लेना नामुम्किन हो तो दो या ज़ियादह गवाह मुक़र्रर करें ॥

दफ़अ् ५४–मुसाफ़िरोंको अपने २ इलाक़ह से बहिफ़ाज़त निकाल दें और अगर राजकी जानिबसे कोई फ़ीस अगवा दिया जानेके वास्ते मुक़र्रर होवे तो हस्ब दस्तूर अगवा देकर फ़ीस हासिल करें ॥

## बाब चौथा।

### ( क़वाअ़द दर्बारह इम्दाद पुलिस अज़जानिब आम्मह खयालक़ )

दफ़अ् ५५–हर शख्स को लाज़िम है कि वाली रियासत के मुल्कमें जब किसी अहलकार पुलिसको मददकी जरूरत हो तो हस्ब ज़ैल मौकों पर मददर्दे–

( अ ) गिरफ्तारीमें किसी शख्सकी जिसको अहल्कार गिरफ्तार करनेका मजाज़ है।

( ब ) नुक़्स अमन या दीगर अशयाय या किसी नुक़्सान को रोकने में मसलन् रेलवे या तारवर्की नहर या माल या इमारत सरकारी या दीगर अशयाय ( राज ) के नुक़्सान पहुंचानेका इक़दाम किया जावे।

दफ़अ् ५६–अगर किसी अदालत रियासत को सिवाय अहल्कार पुलिस या किसी और शख्स के नाम वारन्ट जारी कर्ना होवे तो हर शख्स को उस वारन्ट की तामीलमें मदद देना फ़र्ज़ है–

दफ़अ् ५७–हर शख्स को लाज़िम है कि उन वारदातोंकी इत्तलाअ जो क़ाबिल ज़मानत और क़ाबिल राज़ीनामा नहीं हैं और पुलिस बिलावारन्ट गिरफ्तार करसक्ता है फ़ौरन् किसी मजिस्ट्रेट या अहल्कार पुलिसको जो क़रीब तरहो पहुँचाये ॥

## बाब पांचवां।

### ( तरीक़ा गिरफ्तारी अशखास मुल्ज़िम्सन )

दफ़अ् ५८–गिरफ्तारी के वक्त हरएक अहल्कार या उस शख्सको जो गिरफ्तार करनेका किसी शख्सके मजाज़ किया गया है लाज़िम है कि जिसकी गिरफ्तारी मंजूर हो फ़ौरन् अपनी हिरासत में करे ॥

दफ़अ ५९–और अगर वह शख्स जिसकी गिरफ्तारी मक़सूद है किसी तरह तअ-र्रुज़ या मज़ाहमत करे और इरादा फ़रारीका रखता हो तो गिरफ्तार कुनंदहको लाज़िम है कि उसकी गिरफ्तारी के लिये हरएक तदबीर साथ हुशियारी के अमल में लावे ॥

दफ़अ ६०–कोई शख्स जिसके पास वारन्ट गिरफ्तारी हो या अहल्कार पुलिस जो गिरफ्तारी का इक़्तदार रखता हो यह तफ़तीश करे कि जिस शख्स की गिरफ्तारी मंज़ूर है किसी मकान में घुस गया हो उसके अन्दर मौजूद है तो मालिक मकान या अहातह या बाड़ा या सराय या नोहरा को चाहिये कि बिला दरेग़ गिरफ्तार कुनंदह की दर्ख़ास्त करनेपर जाय और शख्स मतलूबहकी तलाशीमें हमातन माकूल मदद दे ॥

दफ़अ ६१–अगर हस्ब मसुर्रह बाला दख़ल न मिलसके और अहतमाल फ़रारी शख्स मतलूबहका हो तो अहल्कार पुलिसको मजाज़ होगा कि फ़ौरन् खानह तलाशीले और अगर फिरभी गुज़र नामुम्किन हो तो किसी दर्वाजह या खिड़की को तोड़कर अंदर दाखिल हो ताहम् अहलकार पुलिसको लाज़िम होगा अगर वह मुक़ाम ऐसा खिलवत खानह हो जिसमें कोई औरत हस्ब रिवाज मुल्क पर्दानशीन रहती हो दरीं सूरत अहल्कार पुलिसको चाहिये कि उस औरतको इत्तलाअ्दे कि उनमें से चली जाय और उसको चले जानेके वास्ते सहूलियत माकूलदे ।

दफ़अ ६२–हरएक शख्स जो किसीकी गिरफ्तारी में मसरूफ़ हो खुद या और कानिस्टबल हमराही किसी मकान में दाखिल होनेके बाद रोका गया हो तो अपने निकलनेके वास्ते किसी दरवाज़ह या खिड़की को तोड़ डाले ॥

दफ़अ ६३–शख्स गिरफ्तार शुदापर किसी किस्मका तशद्दुद न किया जावेगा ॥

दफ़अ ६४–अहल्कार पुलिस उसीवक्त शख्स गिरफ्तार शुदाको अगर मुक़द्दमा क़ाबिल ज़मानत हो और वह ज़मानत दिये जानेसे क़ासिर हो और अगर मुक़द्दमा क़ाबिले ज़मानत न हो तो ऐसे शख्स की जामह तलाशी ले और सिवाय जामह हाय पोशीदनीके और तमाम चीज़ें अहल्कार पुलिस अपनी हिरासत में रक्खे और हथियार वग़ैरह जो शख्स गिर-फ्तार शुदाके जिस्मपर पाये जायँ उनको अपनी तहवील में लेकर शख्स गिरफ्तार शुदाको ब अदालत मजाज़ रवानह करे ॥

# बाब छठा।

## ( गिरफ्तारी बिलावारन्ट )

दफ़अ़ ६५–हरएक अहल्कार पुलिसको इख्तियार है कि बिलाहुक्म किसी अ़दालतके हस्ब जैल अशख़ास को गिरफ्तार करें (अ) हर शख्सको जो जुर्म क़ाबिल दस्तन्दाज़ी पुलिसमें शरीकरहा हो या जिसकी बाबत शिकायत या इत्त-लाअ़ मातबर शराकतकी गुज़रे ॥

( ब ) ऐसे हर शख्स को जिसकी गिरफ्तारी की बाबत किसी रिसायत देशी या बृटिश गवर्नमेंटके किसी महकमें से इश्तिहार गिरफ्तारी जारी हुआ हो ॥

( ज ) ऐसे हर शख्स को जिसके क़ब्जहमें कोई माल मसरूक़ा हो या शुभा माकूल हो ॥

( द ) ऐसे हर शख्स को जो अहल्कार पुलिस के कार मन्सबीकी तामील में हारिज हो।

( ह ) ऐसे हर शख्स को जो किसी जेलख़ानह सर्कार अंगरेज़ी या देशी या किसी पुलिस की हिरासत से फ़रार हुआहो।

दफ़अ़ ६६–अहल्कार पुलिस इस अमरके मजाज़ हैं कि जिस रियासत से उनका तअल्लुक़ उस रियासतके हिस्सह ज़िलअ में उन मुल्ज़िमान के तअक्कुब में जिनकी गिरफ्तारी बिलावारन्ट करनेका इक्तदार रखते हों जहांतक उस रियासतका इलाक़ा हो चले जावें।

दफ़अ़ ६७–कोई शख्स जिसको अहलकार पुलिस ने गिरफ्तार कियाहो–जो २४ चौबीस घंटे के अर्सह से ज़ियादह हिरासतमें न रक्खा जावेगा।

दफ़अ़ ६८–अगर मुक़द्दमा क़ाबिलज़मानत है तो ज़मानत वर्ना हिरासतमें बज़रिए रिपोर्ट तहरीरी के किसी अ़दालत में चालान करे जो उसके समाअ़त की मुक़्तदिर हो।

# बाब सातवां।

## ( पुलिस के अमलह की तक़सीम व दीगर कार्रवाइयों का ज़िक्र )

दफ़अ़ ६९–हरएक कानिस्टबल जो ज़ुमरह पुलिसमें भर्ती किया जावे उसका नाम हस्ब तरीक़ह जैल दर्ज रजिस्टर किया जावेगा।

रजिस्टर तक़र्रुरी कानिस्टबलान् मुतअल्लिक़ा पुलिस रियासत किशनगढ़ बाबत सन् १८९५ ई०.

| नम्बर शुमार | नाम कानिस्टबल | वल्दियत | क़ौमियत | उम्र | सकूनत | | | तारीख़ व लादत अगर याद नहोतो अंदाज़न् | हुलिया | क़द | | तारीख़ तक़र्रुरी मय तारीख़ माह व सन् | हालात कार करदगी वग़ैरह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | मौज़ा | परगना | ज़िला | | | फुट | इंच | | |
| | दबीर चंद | अमीर चंद | ब्राह्मण | २४ साल | मांडलगढ़ | भीलवाड़ा | मेवाड़ उदयपुर | माह जनवरी सन् १८७१ई | | ५ | ७ | २१ मार्च सन् १८९२ ई० | यह कानिस्टबल होशियार है १२ फ़रवरीको चंद डाकुओंको बड़ी जुरअत के साथ गिरफ्तार किया है जिसके सिलहमें पांच सौ रुपये ५०० ) रु. रियासत जयपूर से इनाम मिले—हाज़िर बाश, नेक, ईमानदार है तारीख़ १३ फ़रवरी सन् १८९३ ई.<br>अलअब्द<br>अहमदख़ां पुलिस इन्स्पेक्टर रियासत किशनगढ़ |

दफ़अ ७०–हरकानिस्टबलके वास्ते रजिस्टर में एक २ सफ़ा पूरा छोडना चाहिये जिसमें सवानह उमरी हरकानिस्टबलकी ख़ातिर ख्वाह दर्ज होसके ॥

दफ़अ ७१–तमाम हथियार और लिबास जो कानिस्टबलको दिये जावेंगे उनका इन्दिराज एक रजिस्टरमें दर्ज किया जावेगा और लेतेवक़्त लेनेवाले के उसपर दस्तख़त सब्त कराये जावेंगे ॥

रजिस्टर लिबास व हथियारान् सुपुर्दकर्दह कानिस्टबलान्.

| नम्बर कानिस्टबल | नाम मय वल्दियत व क़ौमियत व सकूनत वग़ैरह कानिस्टबल | तफ़सील लिबास सुपुर्दकर्दह | तफ़सील हथियार | कैफ़ियत. |
|---|---|---|---|---|
| (१२) | अहमद ख़ां वल्द रहीमख़ां ज़ात मुसलमान पठान सिकनह, खैरपुर | १–साफ़ा सिरका एक<br>२–कुरता एक<br>३–पाजामा एक | बंदूक़ यकनाली एक तलवार, दंडा एक एक<br>दस्तख़त अहमद कानिस्टबल, नम्बर (१२) | हंगामह में इस कानिस्टल का साफ़ा, १७ फ़रवरी सन् ९२ ई. को गुम होगया और बजाय उसके दूसरा दिया गया. |

दफ़अ ७२–हर महीनेकी आख़िर तारीख़ोंमें एक बर आवुर्द तनख्वाह बनाया जावेगा और उसपर हरएक ओहदेदार पुलिसके दस्तख़त सब्त होंगे जो नाख्वांद कानिस्टबल हों उनको अफ़सर पुलिस उनके नाम की मुहरें बनवाकर पास रखनेका हुक्म देगा और बाद तैयारीके हमेशा यह नाख्वांदा कानिस्टबल महाज़ी अपने २ नामके मुहर सब्त किया करेंगे ॥

दफ़अ ७३—बर आवुर्द तनख्वाह एक रजिस्टरमें तहरीर होगी और इसकी एक नक़ल दर्बारमें भेजी जावेगी ॥

नमूना रजिस्टर बरावुर्द तनख्वाह अमला पुलिस मुतअ़ल्लिक़ा रियासत भरतपूर बाबत माह अक्टूबर सन् १८९५ ई०

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नम्बर शुमार | नाम. मय वल्दियत व कौमियत व सकूनत | नाम ओहदा | शरह तनख्वाह | तादाद अय्याम गैर हाज़री | तादाद अय्याम बीमारी | तादाद जुरमानह | वाजिबुलअय्याम फ़ाज़िल रुक़आ | तादाद रक़म जो हवालेकी जावेगी | दस्तखत या मुहर ओहदे दार |
| १ | नसीरुद्दीन हैदर वल्द अलीमुद्दीन हैदर सिकनह अमरोहा | इन्स्पेक्टर दर्जह अव्वल | ७० | ० | ० | ० | ० | ७० | अ़लअ़ब्द नसीरुद्दीन हैदर इन्स्पेक्टर दर्जह अव्वल |
| २ | करीमबख्श वल्द रहीम बख्श शेख़ सिकनह जयपूर | सब इन्स्पेक्टर | ५० | ० | ० | ५ | ० | ४५ | अलअ़ब्द करीमबख्श वल्द रहीमबख्श |
| ३ | श्यामलाल वल्द जीवनलाल ब्राह्मण सिकनह जोधपुर | हेडकानिस्टबल नंबर १ | १५ | एक योम | ० | ० | २९ योम | १४॥ | अलअ़ब्द श्यामलाल वल्द जीवनलाल |
| ४ | शहाबुद्दीन वल्द कमालुद्दीन शेख़ सिकनह उदयपुर | हैडकानिस्टबल नंबर दोम | १२ | ० | ० | १ | ० | ११ | अलअ़ब्द शहाबुद्दीन वल्द कमालुद्दीन |
| ५ | स्वरूपनारायणवल्द जयनारायण कायथ सिकनह मखी | कानिस्टबल | ७ | ० | ० | ० | ० | ७ | अलअ़ब्द मुहर |
| | मीज़ान | | १५४ | १ योम | ० | ६ | २९ योम | १४७॥ | |

मैं सुपरिन्टेंडेड तसदीक़ करताहूं कि तमाम अशख़ास ओहदह दारान् मुन्दर्जह सदरको मैंने अपने हाथसे हस्ब मुन्दर्जह बरावुर्दे हाज़ा तनख्वाह तक़सीम की और दस्तख़त सही कराये॥

अलअब्द.

हरदयालसिंह सुपरिन्टेंडेंट पुलिस भरतपूर.

तारीख़ १८ अक्टूबर सन् १८९५ ई.

गोशवारा बर आवुर्दे तनख्वाह अमला पुलिस मुतअ़ल्लिक़ा रियासत भरतपूर बाबत माह अक्टूबर सन् १८९५ ई.

इन्स्पेक्टर दर्जह अव्वल १ ७०) सब इन्स्पेक्टर १ ५०) हैडकानिस्टबल नम्बर अव्वल १ १५)

हैडकानिस्टबल नम्बर दोम १ १२) कानिस्टबल १ ७)

## फ़र्दकंटिंजेंट मुतअ़ल्लिक़ा अमला पुलिस मुतअ़ल्लिक़ा रियासत भरतपूर, बाबत माह अक्टूबर सन् १८९५ ई.

| नम्बर सिलसिलहवार | नाम अशयाय | तादाद | क़ीमत शरह | क़ीमत | | कैफ़ियत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | कमर पट्टी की मरम्मत कराई गई । | १२ | =) आने फ़ी पट्टी | १॥) | | रसीद मुन्सलकहै |
| २ | रोग़न सियाह बराय हवालात | ५ सेर | बहिसाब ≤२॥ सेर | २) | | |
| ३ | ख़ुराक़ हवालातियान् | ४नफ़र | फ़ीनफ़र =)॥ | ॥=) | | |
| ४ | काग़ज़ फ़ुल्स केप | एकरीम | ४) फ़ीरीम | ४) | | |
| ५ | रंगाई वर्दियां | १२ | ।) फ़ीवर्दी | ३) | | |
| | मीज़ान | | | ११=) | | |

मैं सुपरिन्टेंडेंट पुलिस तसदीक़ करताहूं कि यह खर्च कंटिंजेंट बिल बिलाकम व कास्त सही और वाजिबुल् अदा है ।

अलअब्द् ।

सरूपाल सिंह सुपरिंटेन्डेंट पुलिस रियासत भरतपूर

दफ़अ ७४–जो शख्स किसी खिदमत पर मामूर हों उनके अफ़सरके पास ज़रिए मनी आर्डर तनख्वाह भेजीजावेगी और उस अफ़सरको लाज़िम होगा कि इस बर आवुर्द तनख्वाहके मुआफ़िक़ नक़्शा मुरत्तब करके ओहदेदारान्के दस्तखतले और ओहदेदार आलाके पास भेजदे. रजिस्टरके खानह दस्तखतमें ओहदेदारको इस अमरकी याददाश्त तहरीर करनी चाहिये और रसीद मनीआर्डर रजिस्टरमें चस्पां करनी चाहिये ॥

दफ़अ ७५–हस्ब नमूनह ज़ैल रजिस्टर अफ़सर पुलसके पास रहेंगे–

# रजिस्टर जरायम् ।

## क़ाबिल मदाखलत पुलिस मुतअल्लिक़ह महकमह पुलिस राज भरतपूर ।

| १ | २ | | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रजिस्टर नम्बर सिलसिलहवार | तारीख़ | | | नाम गांव | इश्तिहार मुस्तग़ीस और जुर्म अगर मालूम हो | क़िस्म जुर्म | मुल्ज़िम गिरफ्तार हुआ या नहीं | हुक्मसाहुक्म और तारीख मजिस्ट्रेट | नाम अफ़सर सादिर कुनंदा हुक्म | कैफ़ियत मय इसके कि मुलज़िम किस अदालत में चालान् किया गया |
| | रिपोर्ट की | जुर्म की | | | | | | | | |
| १ | १७ जौलाई सन् ९५ई. | १० जौलाई सन् ९५ ई. | | भील आबाद | करीम खां-वल्द अमीर खां सिकनह गाज़ीपूर | क़त्ले अमद | गिरफ्तार नहीं हुआ | तहक़ीक़ात मज़ीद का हुक्म हुआ | लालसिंह मजिस्ट्रेट दर्जेअव्वल भरतपूर | |

रजिस्टर हवालातियान् मुतअल्लिक़ा पुलिस राज सिरोही बाबत.

| नम्बर शुमार | नाम शख्स हवालाती बक़ैद, क़ौमियत व. ल्दियत, व सकूनत | तारीख़ वक़ूअ वारदात | तारीख़ गिरफ्तारी ब क़ैद घंटा, | मुस्तग़ीस मय वल्दियत व सकूनत वग़ैरह अगर कोई हो | इल्लत जुर्म | तारीख़ रिहाई या चालान् बक़ैद घंटा | कैफ़ियत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | नारायण दास वल्द कबीर दास, सिकनह नाणियां पुरा, इलाक़ै सिरोही, ज़ात गौड़ ब्राह्मण उम्र २५ साल | १७ जून सन् १८९४ई० | २० जौलाई सन् १८९४ ई. १२ बजे दोपहर | दयालसिंह वल्द राज पालसिंह राजपूत कानावत सिकनह मौज़ै बाली इलाक़ह मारवाड़ | सरक़ाज़ेरद फ़अ(३८०) ताज़ीरात हिन्द. अज़ क़िस्म ज़ेवर क़ीमती (४००) | बहुज़ूर साहब जूडीशल आफीसर बहादुर २१ तारीख़ माह जौलाई सन् इलैको बवक़्१० बजे सुबह मार्फ़त लालखां कानिस्टबल नम्बर ( २४ )रवानह किया गया. | |

रजिस्टर खूराक हवालातियान् मुतअ़ल्लिक़ा पुलिस राज सिरोही बाबत सन् १८९४ ई.

| नम्बर शुमार | नाम हवालाती मय वल्दियत. वगै़रह | तारीख़ और वक़्त हवालात | नाम फ़रीक़ैन | इल्लत | तारीख़ ४ अगस्त सन् ९३ ई. | ५ अगस्त सं. ९३ ई० | ६ अगस्त सन् ९३ ई० | कैफ़ियत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ख़ैराती ख़ांवल्द वफ़ाती ख़ांजात पठाम सिकनह महरवाड़ा | ४अगस्त सन् १८९३ ई. बवक्त ७ बजे सुबह के | लालजीलाल बनाम सुजान मल | सरकाह (३९१) ताजीरात हिन्द क़ीमती २००, | | | | बमूजिब हुक्म माजिस्टेट दर्जह अवल मवाड़-नंबरी (५०) मुवर्रख़ह ५ अगस्त सन् ९३ ई० चौबीस घंटह से ज़ियादा रक्खा गया, |

## इन्साफ़ ।

उम्मन् हर मुक़द्दमह व मुआमलहमें इन्साफ़ का होना निहायत ज़रूर है मसलमानों के यहां ज़मानह साबिक़ म बहुत से अवतार ऐसे गुज़रे हैं जो बानी मबानी इन्साफ़ के वही ख़याल किये जाते हैं फिर "नोशेरवानी" इन्साफ़ने फ़रोग पाया जिसके वास्ते शेख़सादी साहबने अपनी गुलिस्तांमें तहरीर फ़र्माया है, ज़िन्दस्त हिन्दुस्तान नामे फ़र्रुख़ नोशेरवां बअद्ल 'गरचे बसे गुज़श्त के नोशेरवांनमांद' और हिन्दुस्तान में कुतुब अहल हनूदसे इन्साफ़ का अज़रूय "धर्म्मशास्त्र" होना पाया जाता है, उनके यहांभी हत्तुल इम्कान निहायत पाबंदीसे उम्दा उम्दा इन्साफ़ किये गये। अहद बादशाही में मुसलमान शरह मुहम्मदी और अहल हनूद अपने "धर्म्मशास्त्र" के मुताबिक़ कारबंद रहे, तमाम ख़ता मुल्कमें दीवानी व फ़ौजदारी के वास्ते कोई ख़ास क़ानून मुक़र्रर नहीं थे, बहुतसे मुसलमान बादशाहों ने नोशेरवानी तक़लीद की और बहुत से ज़ालिम और जाबिर सुफ़ातवारीख़ में मस्तूर हुए अकबर शाहने रिआयाकी ख़ुशहाली और फ़ारे गुलबाली के वास्ते अहद दौलतमें सिविल इंतिज़ामकी तरफ़ कमाल तवज्जह मबज़ूल की बहुतसे आईन मुल्की इन्तिज़ाम व अदालतोंके इन्साफ़के लिये मुरत्तब फ़र्माये जो आईने अकबरीके नामसे मशहूर और मख़ज़न क़ानून शुमार होते हैं बाद अकबर शाहके जहांगीरने अपने बापकी तक़लीदकी याने एकघंटा तैयार करके उसकी ज़ंजीरतिलाई दर्वाजह महलशाहीपर डलवादी कि जो लोग दरबानोंके सीनह ज़ोरी से बादशाहतक अपने इस्तगासह को न पहुंचा सकें वह बिलातकल्लुफ़ उसी जंजीरको हिलाकर बादशाह तक बेधड़क पहुंच जावें फिर उसके बाद बबाअस मुख़्तलिफ़ुल्मलूकी अद्ल व इन्साफ़के तरीके मुख़्तलिफ़ तौर पर रायज रहे—ज़मानह मौजूदह हमारी मल्का मुअज़्ज़मा क़ैसए हिन्द दाम इक़बालहाके अहद हुकूमतमें सबसे बढ़कर यह तुख़्म इन्साफ़ बोया गया कि एक ख़ास कौन्सिल वाज़ै आईन व कवानीन जिसको बज़ुबान अंग्रेज़ी "लेजिसूलेटिव कौंसिल" कहते हैं मुकर्रर फ़र्माई गई, इस कौन्सिलमें आ़ला दर्जहके साहब लियाक़त व फ़रासत मुदब्बिर मुक़न्निन तालीम याफ़्ता वलायत अंग्रेज व हिन्दोस्तानी शामिल होकर क़ानून ताज़ह और नीज़कवानीन मुरव्विजहमें क़ाबिल तरमीम बातोंको तरमीम व तनसीख़ करते हैं सच तो यह है कि हरएक बालकी ख़ाल निकाली जातीहै जो कुछ इस इन्तिज़ामकी मदहो व सनाकी जावे बेशक थोड़ी है इन सब बातोंका मआ़ले कार यह है कि जो बात अदालतोंमें की जावे वह क़ानूनी इन्साफ़के मुआफ़िक और रिआ़या बरायाको ज़ुल्मवताद्दीसे निजातहो और शाही हक़ूक़ भी न मारे जावें तमाम अज़लाअमें अदालतें अदनासे आ़ला तक मौजूद हैं अगर किसी अहले मुकद्दमहके हकूक किसी अदालतने

तलफ़ कर दिये याकोई क़ानूनी फ़रो गुज़ाश्त जिससे बे इन्साफी हुई हो वह फरीक फ़ौरन् उससे आला अदालतमें अपील करसक्ताहै ऐसे तमाम फ़ैसले जात माहवारी रिपोर्टोंके ज़रिएसे हाईकोर्टोंमें शाया होते हैं और कौन्सिल आईन साज़ ऐसे मुक़द्द-मातकी कार्रवाइयों पर लिहाज़ करके मौके मुनासिब पर क़ानूनकी तरमीम व तन-सीख़ करतीहै अगर्चे बाज़ असहाब ज़मानह हालकी क़ानूनी इन्साफ़ और ख़ास कर उन मुन्सफ़ान् अहल यूरुपके इन्साफ़ पर जो हनोज़ ताज़ा वलायत हैं बहुत मज़हका और नुक्ताचीनी करते हैं जो हिन्दुस्तानकी अदालतोंमें इजलास फ़र्मा हैं मगर हमारे नज़दीक वह ग़लती पर हैं और वह इस ज़मानह को ग़नीमत नहीं समझते कि आईन अंग्रेज़ीने रिआयाय हिन्द को किसक़दर आज़ादी दे रक्खी है और रिआया किस बेबाकी व फ़रूत दिली व कुशादह पेशानीसे हिन्दुस्तानमें बसर कर रही है जिन हज़रात को तवारीख़ी हालातकी कुछ भी मालूमात न हो वह अमीर अली ठग का इक़बाल जो एक सच्चा हाल क़िस्सह के पैराये में बज़ुबान उर्दू तर्जुमा हुआ है मंगाकर मुलाहिज़ा फ़र्मायें जिसकी हर एक इबारत इन्सानी रोंगटे खड़े करती है और रक़ीक़ तबीअत वाले उन बे रहमों और ज़ुल्म तअद्दियों को सुनकर रो देती हैं, इलाहाबादसे ग्वालियार, इन्दौर से भूपाल या मन्दसोर के जाने में क़ाफ़िलेके क़ाफ़िले हस्ती से अदमकी राह देखते थे और कोई उन जरायम पेशहकी इन्सदादकी तरफ़ मुतलक़ तवज्जह नहीं करता था, इस को दो चार सदियां नहीं गुज़रीं हाल ही की बात है, और हुक्काम अदालत ताज़ा वलायत के इन्साफ़ पर जो हरफ़ ज़नी की जावे तो जवानान् यूरुप बावस्फ़ कम उमरीके निहायत तन्दही और जांफ़शानीसे उस असल बातको तहक़ीक़ करते हैं जो हक़ीक़त में बिनाय मुक़द्दमा है और फिर बिला रूव रिआयत फ़ैसला करते हैं बख़िलाफ़ बाज़े हिन्दोस्तानीके उनको जहां कुछ भी इख्तियारात किसी देशी रियासत में हासिल हुए उनके ख़यालातही दूसरे होजाते हैं मुक़द्दमात पेचीदा में तो क्या मामूली मुक़द्दमात में भी ग़ौर नहीं कियाजाता और कुछ तअल्लुक़ात किसी न किसी फ़रीक़ से ज़रूर होतेहैं जोचाहतेहैं बे सरोपा अह कामकी बोछाड़ करदेते हैं मुद्दई ख़्वाह बहिश्त में जाय या दोज़ख़ में उनको कुछ मतलब नहीं ज़ुल्म जो करताहै अहदे जाह में "चाह खुदवाता है अपनी राह में" ऐसे जाबरानह कार्रवाइयों से रिआया मजलूमको तो मसायब का सामना होता ही है मगर रियासतको भी इसकी बदौलत सदहा क़िस्म के नुक़सान उठाने पड़ते हैं और रियासतकी खुश नीयती और नेकनामी मुबेल्ल बदनामी होजाती है पस जिस हालत में ज़मानह पेशीन मुल्की इन्तिज़ाम की बाबत मुतक़द्दमीन एक

दूसरे की तक़लीद करते चले आये हैं और अब भी बहुत से अमूर में अहल यूरोप की हिन्दुस्तान में बड़ी गर्म जोशीके साथ तक़लीद हो रही है तो बृटिश गवर्नमेन्टकी इन्तज़ाम मुल्की की (जो इस वक्त तमाम सल्तनतें यूरुपकी बड़ी वक़अत और क़दर व मंजिलतके साथ देख रहीहैं) क्यों तक़लीद नहीं करती जो निहायत ज़रूरी बात है वक्त की पाबंदी क़ायदों हिदायतों का अजराय हुक्काम अदालत हाय देशीकी निगरानी यह सब अमूर इन्साफ़ पर मुबनी हैं और जिससे मुल्की हालत को तरक्की और रिआया बरायाकी खुशहाली व फ़ारिगुलबाली मुतसव्वर है और रिआया पर्वरी बादशाह वक्त के लिये हरक़ौम में व मिल्लत में फ़र्ज़ क़रार दी गई है और जहां इस उसूल पर निगाह नहीं है वह मुल्क मारिज़े तज़ल ज़ुल में है इस मज़मून को हम खत्म करके देशी अदालतों के इजलास और उनकी नशिस्त की तस्वीर खैंचकर बतलातेहैं जो बाज़ी रियासत हाय देशी के बहुत कार आमद होगी।

राक़िम

तफ़ज्जुल हुसेन मोअल्लिफ़

मजमूअ हाज़ा

८ जौलाई सन् १८९६ ई०

## बाब आठवां।

### ( अदालतहाय फ़ौजदारीका तक़र्रुर और उनके इख़्तियारात )

दफ़अ ७६–हस्बज़ैल अदालत हाय फ़ौजदारी रियासतकी मौजूदह हालत और बलिहाज़ गुंजायश मुकर्रर होंगे, और उनके यह नाम या वह नाम जो उसख़ित्ता मुल्क के लिये मुनासिबहों रक्खे जावें–

| | |
|---|---|
| अदालत आला | इख़्तियारात सज़ाय क़ैद ता हयात व सज़ाय मौत ब मंज़ूरी साहब पोलेटिकल एजेन्ट बहादुर उस रियासतके या हस्ब दस्तूर व क़रार दाद रियासत |
| मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल | क़ैद दो बरस से ज़ियादह न होनी चाहिये जुर्मानह एक हज़ार तक |
| मजिस्टेट दर्जह दोम | क़ैद जो शशमाह से ज़ियादह न हो और जुर्माना जो दो सौ रुपयेसे ज़ियादह न होवे |
| मजिस्ट्रेट दर्जह सोम | क़ैदजो एकमाह से ज़ियादहनहो और जुर्मानह जिसकी तादाद ५० ) पचास रुपये से ज़ियादह न होवे |

दफ़अ ७७–हर मजिस्ट्रेट अपने २ इख़्तियारात को हर एक मुक़द्दमह मुतदायर हमें नाफ़िज़ कर सक्ता है।

दफ़अ ७८–हर मजिस्ट्रेट जिसकी अदालत में कोई ऐसा मुक़द्दमा दायरहो जिसकी तजवीज़ करनेका उसको इख़्तियार हासिलनहो ऐसी सूरत में उसको चाहिये कि अपने से आलादर्जे की अदालत में जो उसकी समाअतकी कुदरत रखती हो मुस्तग़ीसको खुद या अर्ज़ी इस्तग़ासा को पेशहोनेके वास्ते मुरसिलकरे।

दफ़अ ७९–जायज़ है कि हर अदालत बक़सूर अदम अदाय जुर्मानह वह सज़ा तजवीज़ करे जो हस्ब दफ़अ(६७)ताज़ीरात हिन्द मुक़र्रर और महदूदकीगई हैं

दफ़अ ८०–हर अदालत को वक़्तन् फ़वक़्तन् रियासतसे वह इख़्तियारात मुफ़व्विज़ हो सके हैं जो उसख़ित्ता मुल्कके वास्ते मुनासिबवक़्तहो।

दफ़अ ८१–हर अदालत मुतज़क्किरह सदर मजाज़ इस अमर के नहीं है कि वह अपने इख्तियारात मफ़ूज़ह से ज़ियादह सज़ायजुर्म सादिर करे ।

दफ़अ ८२–हर एक अदालत उन मवाके मुनासिब पर नशिस्त रक्खेगी जो रियासत से तजवीज़ हुई हों ।

दफ़अ ८३–कोई अदालत किसी इख्तियार मुफव्विज़ा को खुद फरीक़ मुक़द्दमह होकर नाफ़िज़ न करेगी ।

दफ़अ ८४–रियासत को इसबातका इख्तियार हासिल होगा कि जिस हाकिम को चाहें मुअत्तिल और मौकूफ़ करें ।

दफ़अ ८५–मुशाहरा ओहदे दारान् का जो दफ़अ मसबूकुल ज़िक्रमें हो रियासत की जानिबसे हस्ब लियाक़त और दयानत दारी ओहदेदारान् जो रियासत की आमदनी पर मुन्हसर है मुक़र्रर होगा और वक़्तन् फवक़्तन् उसमें भी तग़रिो तबदील होता रहेगा ।

दफ़अ ८६–रियासत से हर एक अदालत में बनज़र हालात मुक़द्दमात मुत दायरा के अमला मुक़र्रर होगा ।

दफ़अ ८७–किसी क़स्बह में जहां मुक़द्दमात की कसरत पाईजावे अगर रियासत की दानिस्त में ज़रूर हो तो किसी दर्जह का मजिस्ट्रेट उस जगह मुक़र्रर करें ।

दफ़अ ८८–हर सूरत में जो अहकाम रियासत से दर्बार हतग़ीरो तबदील हुक्काम व दर्बार अताये इख्तियारांत सादिर हों वह उसी रियासत के अखबार में बशर्ते कि उस रियासत में अखबार तबअ होता हो छपकर अवाम की आगाही के वास्ते मुश्तहर होंगे ।

# बाब नवां

## ( मुक़ाम नालिशात )

दफ़अ ८९–हर एक इस्तग़ासह तहरीरी उस अदालत में मुस्तग़ीस की तरफ़से दायर किया जावेगा, जिसके इलाक़ह हुकूमत में बिनाय इस्तग़ासा पैदा हुई हो ।

### ( तम्सीलात )

( अ ) बक्रने बराह अदावत जब कि जैद मुसाफ़िरत की हालत में है मुक़ाम पाली में जैद के तलवार मारी और मुलाज़िमान् जैदने बराह ताजील बक्र को

जोधपुर पहुंचाया और उस मुक़ाम पर पहुंचकर जैद फ़ौत हुवा ऐसी सूरत में वुरसाय महलूक को दोनों अ़दालतों में इज्राअ़ नालिश का इख्तियार हासिल है।

(ब) ज़ैद माल मन्क़ूला बक्र के तिफ़्ल के जिस्म से उतार कर पर्वत सरसे जोधपुर चलागया पुलिसने जैदको मुश्तंबा हालत में गिरफ्तार किया पस इस इर्तकाब जुर्म का इस्तग़ासा और चारा जोई मार्फ़त पुलिस पर्वत सर के होने चाहिये–

दफ़अ़ ९०–अ़दालत आ़ला इन मक़ासिद के मुतअ़ल्लिक़ अहकाम ज़रूरी जैसा २ मौक़ा हो सादिर करसकती है–

दफ़अ़ ९१–अदालत आ़ला अगर मुनासिब होतो यह अहकाम सादिर करसकती है कि फ़लां मुक़द्दमह फ़लां अ़दालतके तवस्सुलसे फ़ैसल होना चाहिये–

## बाब दशवां।

## (आग़ाज़कार्रवाईइस्तग़ासह)

दफ़अ़ ९२–हरएक हाकिम अ़दालत बसिल्सिलह जैल जरायमकी समाअ़तका इख्तियार रखता है–

(अ) जब इस्तग़ासा तहरीरी मुनजायब किसी मुस्तग़ीसके पेश किया जावे।

(ब) जब अज़जानिब अहालियान् पुलिस कोई रिपोर्ट गुज़रे–

(ज) जब कोई इत्तलाअ़ दीगर व सायलसे पहुंचाई गई हो।

दफ़अ़ ९३–उम्मन् जो दरख्वास्तें ज़ेर फ़िक़रह (अ) पेश की जावें, बमूजिब नमूनह जैल उर्दू ख्वाह हिन्दीमें जैसा उस खिता मुल्कमें रिवाज होवे मुरत्तब होंगी।

## (नमूनह इस्तग़ासह)

बअ़दालत साहब मजिस्ट्रेट दर्जेह सोम। मुक़ामपाली इलाक़ै जोधपुर।

(सीग़ह फ़ौजदारी)

(अ)–अमीरअली वल्द नज़ीर अहमद सिकनह अहमद नगर रोशन पुराह मुस्तग़ीस।

मुक़ाबिल

लालसिंह वल्द पदुमसिंह अहमद नगर मुहल्लाफर्रुखनगरमुस्तग़ास आलिया।

## ( इख़्तत हमलह व जबर मुजरमानह ज़ेर दफ़अ़ ३५२ ताज़ीरातहिन्द )

मुस्तग़ीस हस्बज़ैल अर्ज़ कर्ता है—

( अ )—मुस्तग़ीस बतारीख़ १२—माहजून सन् १८९२ ई०को बवक्त पांचबजे शाम पुलिस स्टेशन नम्बर ४ चाडरी बाज़ारसे तनहा गुज़र रहाथा कि लालसिंह मुस्तग़ासह अ़लियाने बिला वजह रास्तह चलते एक ज़र्ब लकड़ी मुस्तग़ीसके पुश्त पर मारी जिसके सदमहसे पुश्त मुस्तग़ीस अमासीदह ( यानी सूझी हुई ) है—

( ब )चूंकि उसवक्त इस हादहसके वाक़े होनेपर बहुतसे अशख़ास मौजूदथे जिन्होंने बचश्म ख़ुद इस फ़ैलके इर्तेकाबको देखा है, बिहारीलाल व अमीचंद शाहिद हैं जो अज़जानिब इस्तग़ासह पेशहोंगे ।

( नोट ) या अगर मुस्तग़ीससे न आसकते हों तो लिखना चाहिये कि मार्फ़त अ़दालत तलबहों ।

( ज ) सर्टिफिकेट डाक्टरी पेश करके इस्तदुआ की जाती है कि बराह इन्साफ़ अ़दल गुस्तरी ज़ेर दफ़अ़ ( ३५२ ) ताज़ीरातहिन्द तहकीक़ात फ़र्माकर मुल्ज़िम को सज़ाय मुनासिब दीजावे ।

मैं मुस्तग़ीत इक़रार कर्ताहूं कि मेरा बयान मेरे इल्म व यक़ीन से दुरुस्तहै—

अर्ज़ी

| अलअ़ब्द अमीर अ़ली | फ़िदवी अमीर अ़ली सिकनह मोहल्लह फ़ैजगंज मन् महलात रोशन पुराह इलाक़े अहमदनगर मारूज़ह १३ जून सन् ९३ ई० |
|---|---|

दफ़अ़ ९४—जब कोई अर्ज़ी इस्तग़ा सह पेश की जावे तो ज़रूरहोगा कि उसके साथ नकद आठ॥) आनह पेश करदिये जावें या अगर उस रियासत में किसी क़िस्मका स्टाम्प मुरव्विज होतो उस स्टाम्प पर अर्ज़ी मज़कूर तहरीर होनी चाहिये—

## ( मुन्तख़बह अज़ एक्ट नम्बर ७ सं० १८७० कोर्टफ़ीस ज़मीमह २ )

( अ ) जब किसी ओहदेदार परमट या सीग़हया आबकारी या किसी मजि-स्ट्रेटके रोबरू कोई ऐसा शख़्स पेशकरे जो सर्कारके साथ

| | | |
|---|---|---|
| दरख्वास्त या सवाल | मुआमलात रखना हो और शै मुतनाजअ मुन्दर्जह दरख्वास्त मज़कूर महज़ उन्हीं मुआमलोंमें मुतअल्लिक़हो— या जब कि रोबरू किसी ओहदेदार मालके कोई शख्स क़ाबिल आराज़ी बन्दोबस्त मयादी जिसका मआहिदह मालगुज़ारी खास सर्कारसे हुआहै पेशकरे और शै मुतनाज़अ मुन्दर्जह दरख्वास्त या सवाल मज़कूर महज़ मआहिदह मजकूरसे मुतअल्लिक हो ॥ या जब किसी अदालत दीवानी में बजुज़ अदालत दीवानी आला इब्तदायके या किसी छावनी के मजिस्ट्रेटकी रोबरू जो बतौर अदालत दीवानी बमूजिब एक्ट३सन्१८५९ ई०इजलास करता हो या किसी अदालत मतालिबह ख़फ़ीफा में जो हस्ब एक्ट ११ सन् १८६५ ई० या एक्ट १६ सन् १८६८ ई० के दफ़अ २० के मुक़र्रर की गई हो या किसी कलक्टर या दूसरे ओहदेदार माल के रोबरू निस्बत किसी नालिश या मुक़द्दमह के जिसमें तादाद या मालियत से मुतनाज़ा के या जब किसी अदालत दीवानी या फ़ौजदारी या महकमह माल में या किसी बोर्ड या ओहदेदार आमिल के रोबरू बमुराद हसूल नक़ल या तर्जुमह किसी फैसलह या डिगरी या हुक्म मसदूरह अदालत बोर्ड या ओहदेदार मज़कूर या किसी और नविश्तह मशमूल मिसल मौजूदह अदालत या महकमह मज़कर से गुज़रे। | ) एक आना |
| दरख्वास्त या सवाल | (ब) जब मुतज़म्मिन इस्तग़ासह या नालिश किसी जुर्मके बजुज़ उस जुर्म के जिसके मुजरिम को अहलकारान् पुलिस बमूजिब मजमूअ ज़ाब्तह फ़ौजदारी के बिलावारन्ट गिरफ्तार कर सकते हैं किसी अदालत फ़ौजदारी में गुजरे— | ॥) आठ आना |

दफ़अ ९९—बर तबक़ पेश होने ऐसे इस्तग़ासह के मजिस्ट्रेट को लाज़िम होगा कि फ़ौरन् अज़रूए हलफ़ मुस्तग़ीस का इज़हार अपने दस्त बक़लम या मार्फ़त अपने सरिश्तहदार के ले और वह सवालात मुस्तग़ीस से करे जो इस्तग़ासा की सिहत करने के लिये ज़रूरी हों ज़ां बाद अपने दस्तख़त सब्त करे—

दफ़अ़ ९६–अगर असबाब इस्तग़ासह सिहत के साथ न पाई जावें और इस्तग़ासह में किसी तरहकी लग़ज़िश पाई जावे तो मजिस्ट्रेट को ज़रूर होगा कि फ़ौरन् इज़हार लेने के बाद या अगर कोई अमर क़ाबिल दर्याफ़्त और तफ़तीश मालूम होवे तो अहलकारान् पुलिस के पास भेजदें–

दफ़अ़ ९७–अगर मजिस्ट्रेट इस्तग़ासह को अपनी समाअ़त के लायक़ न समझे तो उसको लाज़िम होगा कि मुस्तग़ीस को उसके इस्तग़ासह पर तहरीर करके वापिस करे कि मुस्तग़ीस फ़लां हाकिम अ़दालतके रू.बरू इस्तग़ासा पेश करे जब ऐसा इस्तग़ासा किसी दूसरी अ़दालत में मुरसिल होगा तो वह अ़दालत मजाज़ इस अ़मर के न होगी कि उस इस्तग़ासह की सिदाक़त के लिये इजहार हल्फ़ी ले।

दफ़अ़ ९८–ओहदेदार पुलिस जिसके पास इस्तग़ासा तफ़तीश के वास्ते भेजागया है बाद तहक़ीक़ के मुफ़स्सिल रिपोर्ट उस तफ़तीश की बहुज़ूर उस हाकिम के जिसने तफ़तीश का हुक्म दिया हो भेजदें।

दफ़अ ९९–अ़दालत जिसमें ऐसे काग़ज़ात तफ़तीश शुदा भेजे जावें उसको इख्तियार और इक़्तदार हासिल होगा कि अगर वजह ना जवाज़ी इस्तगासा देखे तो इस्तग़ासह को डिसमिस करदे।

दफ़अ़ १००-ऐसे तमाम इस्तग़ासे एक रजिस्टर में हस्बज़ैल दर्ज होंगे।

## ( नमूनह )

## ( रजिस्टर इस्तग़ासह हाय फ़ौजदारी )

| नम्बर मार | तारीख़ व वारदात | नाम मुस्तग़ीस | थानह | जुर्म जो मुलज़िमपर लगाया हो मय जवाज़ दफ़ात क़ानून | हुक्म जो सादिर कियागया | कैफ़ियत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ( १ ) | २० जून सन् ९५ई० | अमीर अ़ली वल्द नज़ीर अहमद सिकनह अहमदनगर मोहल्ला रोशनपुरा | चावड़ी बाज़ार स्टेशन पुलिस नंबर ( ४ ) | हमला व जब्र मुजरमानह ज़ेर दफ़अ़ ( ३५२ ) ताजीरात हिन्द | २५) रुपया जुर्मानह मुलज़िम पर किया गया २५ जून सन् १८९५ ई. | |

दफ़अ १०१–अगर कोई मजिस्ट्रेटको काफ़ी वजह कार्रवाईकी पाई जावे तो उसको लाज़िम होगा समन जारी करे या वारन्ट उमूमन् जो समन या वारन्ट अ़दालतसे जारीहों उनके नमूनह मुताबिक़ जैल होंगे।

## ( नमूनह समन बनाम मुस्तग़ासले )

अज़ अ़दालत फ़ौजदारी बा इजलास मच्छूसिंहजी साहब मजिस्ट्रेट
दर्जेह दोम मुक़ाम आबूरोड

बनाम नसीरुल्लाखां वल्द अमीरुल्लाखां सिकनह सापतपुरा मुतअ़ल्लिक़ा खराड़ी इलाक़े राज सिरोही।

हरगाह हाज़िर आना तुम्हारा बग़रज जवाबदही इलज़ाम ज़ेर दफ़अ़ (३५२) ताज़ीरात हिन्द ज़रूर है लिहाज़ा तुमको इस तहरीरके ज़रिएसे हुक्म होता है कि तुम बतारीख २० माह जौलाई सन् १८९३ ई० को बवक़्त दशबजे असालतन् या बज़रिए मुख्त़ारजी इख्तियार ब हुज़ूर हमारे हाज़िर हो इस बाब में ताकीद जानो फ़क्त।

आज मेरे दस्तखत और मुहर अ़दालतसे बतारीख २० जौलाई सन् ९३ ई० को जारी हुआ { दस्तखत मच्छसिंह मजिस्ट्रेट दर्जेह सोम मुक़ाम खराड़ी

## ( नमूनह वारन्ट गिरफ्तारी अ़दालत मजिस्ट्रेटी )

ब इजलास मच्छूसिंहजी साहब मजिस्ट्रेट दर्जेह दोम
मुक़ाम आबूरोड

बनाम किफ़ाय तुल्लाखां वल्द अमीरुल्लाखां पुलिस इन्स्पेक्टर आबूरोड हरगाह मुसम्मी नसरुल्लाखां वल्द अमीरुल्लाखां साकिन आबूरोड हमला ज़ेर दफ़ा (३५२) ताज़ीरातहिंद का इलज़ाम लगाया गया है लिहाज़ा तुमको हुक्म होताहै कि तुम मुसम्मी नसरुल्लाखां वल्द अमीरुल्लाखांको गिरफ्तार करके हमारे हुज़ूरमें हाज़िर करो ताकीद मज़ीद जानो–

आज हमारे दस्तखत और मुहर अ़दालत से बतारीख २० जूनको जारी किया गया। मुहरअ़दालत दस्तखत हाकिम अ़दालत

**मच्छूसिंह मजिस्ट्रेट दर्जेह दोम मुक़ाम**
**आबूरोड.**

दफ़अ़ १०२–अगर मुक़द्दमा ऐसा है कि जिसमें ज़मानत होसक्तीहै तब उसकी पुश्तपर हस्ब ज़ैल इबारत और तहरीर होगी–अगर मुसम्मी नसरुल्लाखां वल्द अमीरुल्लाखां मज़कूर अपनी तरफ़से मुचलका तादादी पच्चीस २५ ) रुपया मय ज़मानत, यककस तादादी पच्चीस २५) रुपये या ज़मानत दो कस तादादी फ़ीकस पच्चीस २५ ) रुपये इस इक़रार से लिखदिये कि हमारे रोबरू तारीख़ २४ माहजून सन् १८९४ ई०को हाज़िरहो और जब तक हम दूसरे नहज़का हुक्म न दें इसीतौर पर हाजिर रहैगा तो उसको रिहाई देना जायज़ है ।

दस्तख़त { मच्छूसिंह मजिस्ट्रेट दर्जह दोम मुक़ाम आबूरोड

# बाब ग्यारहवां ।

## ( समन और उसका तरीक़ा तामील )

दफ़अ़ १०३–समन जो किसी अ़दालतकी तरफ़से जारी हो तहरीरी होगा और उसके दो पड़त होंगे और उसपर हाकिम अ़दालतके दस्तखत होंगे और उसको मुहर अ़दालतसे मुज़य्यन किया जावेगा और किसी ओ़हदेदार पुलिस या अहलकार मुनासिब या उन अशख़ासकी मार्फ़त जो किसी देह या क़स्बहमें मिन्जानिब रियासतमहज़ बग़रज़ इजराय कोर्टवाई व इम्दाद पुलिसमुक़र्रर किये गये हों । समन जिसके नाम जारी किया गया है उसका एक पड़त उसको हवालह किया जावेगा और दूसरे पड़त पर दस्तख़त इत्तलाअ़याबीके लिये जावेंगे–

दफ़अ़ १०४–और हर शख़्सको जिसके नाम इस क़िस्मका समन जारी कियाजावे लाज़िम होगा कि अहलकार तामील कुनंदाकी दर्ख्वास्त पर फ़ौरन् अपने दस्तख़त सब्त करदे–

दफ़अ़ १०५–जो लोग बावजूद कोशिश बिसियार दस्तयाब न हो सकें उसकी तामील के वास्ते यह अमर काफ़ी होगा कि उनके किसी अहले खान्दान अज़ क़िस्म ज़कूर को एक पड़त देकर दस्तख़त लिये जावें या अगर यह अमर भी मुमकिन नहो तो उसके मकान बूदोबाश पर एक पड़त समन चस्पां कर दे जिसमें वह उमूमन् सकूनत पिज़ीरहो और दूसरे दो अशख़ास मौतबर के दस्तख़त इस ग़रज़ से कराये जावें कि वाक़ई तामील समन की हस्ब मुतज़िकरह की गई ऐसी

हालत में ऐसा तसव्वुर होगा कि तामील समन उस शख्स की ज़ात ख़ास परकी गई—

दफ़अ १०६—और जो लोग रियासत के किसी महकमह में मुलाज़िम हों तो ज़रूर होगा कि हरदो पड़त समन उस ओहदेदार की ख़िदमत में भेज दिये जावें और वह उसी तरह कारबन्द होंगे जैसे अहलकारान् पुलिस तामील समन की करते—

दफ़अ १०७—जब किसी अदालत को इस बात की ज़रूरत हो कि समन किसी दूसरे ज़िलअ में जो रियासत के मातहत हुकूमत हो तामील समन की जावे ऐसी सूरत में उसी तरीक़ह मुतज़िकरा सदर के मुआफ़िक़ समन ज़रिए तहरीर अदालत भेजने होंगे मगर हाज़री के वास्ते मुलज़िम के बलिहाज़ बोद व मुसाफ़त काफ़ी मयाद हाज़री की दीजावे।

दफ़अ १०८—वह अदालत जिसमें उस तरीक़ह से समन मुरसिल हों बाद करने तामील ओहदेदार तामिल कुनन्दाके इज़हार हलफ़ी इसतरहसे कि तामील किस तरह की गई लेकर बअदालत असदारकुनन्दा समन मय समन वापिस भेजदेगी॥

## ( नज़ायर बराय आगाही अदालत )

तल्बानह फ़ीसकी बाबत हाईकोर्ट मदरासने मुरत्तब फ़र्माई, और कलकत्ता गज़ट मवर्रुख़ह १२ अपरैल सन् १८७९ ई० के सफ़ह ( ९९६ ) में मुश्तहर फ़र्माई गई॥

### खुलासह॥

मुतअल्लिका बाब समन

६ अगस्त सन् १८७३ ई० को या उसके बाद अदा किया जाना तलबानहका समन और हुक्म नामों पर जो अदालत हाय हाईकोर्ट ख़ासकर ब हैसियत इख्तियारात अपील और अदालत हाय दीवानी या जो अदालत हाईकोर्टके मातहत हैं और अदालत हाय फ़ौजदारी जरायमके उन मुक़द्दमातमें सिवाय उन जरायमके जिसमें पुलिसको बग़ैर वारन्टके गिरफ्तारीका इख्तियार हासिल है जायज़ हों उन पर हस्ब शरह मुक़र्ररह ज़मीमा ( अ ) व ( ब ) तलबाना काबिल वसूल होगा—

## ( ज़मीमा ( ब ) मुतअल्लिक़ा अदालतहाय फ़ौजदारी )

( १ ) समन बनाम मुद्दायलह .... ॥)

और वास्ते हर एक ज़ियादा मुद्दाअलहीमके जिसकी बाबत अगर दर्ख्वास्तकी जावे बशर्ते कि वह उसी कुर्ब व जवारमें मसकन पिज़ीर हों .... .... ।)

( २ ) समन बनाम गवाह .... ...॥)

और हरएक ज़ियादह गवाहों पर बशर्ते कि उसी वक़ दर्ख्वास्तकी जाय और वह उसी कुर्ब जवारमें मसकन पिज़ीर हों .... .... .... ... ....।)

( ३ ) वारन्ट बराय गिरफ्तारी.... ।॥)

( ४ ) नोटिस—हुक्म—हुक्म व कुर्की या वारन्ट .... ... .... ... ( ॥

## ( खुलासह क़वायद तलबानह )

जो हाईकोर्ट जोडी केचर फ़ोर्ट विलियम बंगालने ज़ेर दफ़अ ( २० ) एक्ट रसूम अदालत सन् १८७० ई० मुरत्तब फ़र्माकर गवर्नमेंट कलकत्ता गज़टके सफ़ह ३९४—मरक़ूमह १२ अपरैल सन् १८७९ ई०में मुश्तहर फ़र्माया—

हस्ब जैल क़वायद हाईकोर्ट जोडी केचर फ़ोर्ट विलियम बंगालने बलिहाज़ दफ़अ ( २० ) एक्ट रसूम हिन्द सन् १८७० ई०मुरत्तब फ़र्माये हैं कि फ़ीस इजराय और तामील समन मुख़्तलिफ़ अनवानके अदालत हाय मजिस्ट्रेट वाक़े अहातह बंगाल और आसाममें क़ाबिल वसूल होंगे—

( १ ) फ़ीस जो बाद अर्ज़ी मज़कूर हुई है वह बराय इजराय व तामील समन क़ाबिल वसूल होगी,

( अ ) वारन्ट गिरफ्तारी ।

इजराय वारन्ट बलिहाज़ हरएक शख़्सके जिसके नाम उस वारन्टमें दर्ज हों १)

( ब ) समन

इजराय समन जो एक शख़्सके नामका हो या पहले दो शख़्सोंके नामका जो उसी जगह सकूनत रखते हों ॥ ॥)

और दो से ज़ियादह अशख़ासके जिनके नाम उसमें दर्ज हों ।)

( ज ) मुनादी जमाअत मफ़रूरान् ज़ेर दफ़अ १७१ व ८७ ज़ाब्तह फ़ौजदारी ।

बराय मनादी २)

( द ) मनादी बराय गवाह जो ज़ेर दफ़अ ३५२ व ८७ हाज़िर नहीं हुआ है ।

बराय मनादी .... .... .... .... .... .... .... .... .... ॥)

( ह ) वारन्ट कुर्की

बराय वारन्ट .... .... .... .... .... .... .... .... .... १)

जब कि यह अमर ज़रूर हो कि कोई ओहदेदारान् उस जायदाद मकरूकह पर मुतअल्लिक़ किये जावें तो हरएक ओहदेदारके लिये फ़ी योम ।)

(ब) उन मुक़द्दमातमें जब कि मुस्तग़ीसकी जानिबसे दरख़्वास्त गुज़रे बग़रज़ वसूल किये जाने खर्चोंके ज़ेर दफ़अ (३१) एकट ७ सन् १८७० ई० या दिलाये जाने मावज़ा जेर दफ़अ (३०८) व (५४५) ज़ाब्तह फ़ौजदारी या जब कि कोई मुद्दाअ़ला दरख़्वास्तकरे मावज़ा दिलाये जानेके जेर दफ़अ (२५०) व (२०९) ज़ाब्तह फ़ौजदारी।

(ज़े) वास्ते वारन्टके जो जुर्माना या मावज़ा वसूल करनेकी बाबत जारी हो ॥)
बराय तहरीरी हुक्म .... .... .... .... .... .... .... .... १)

## (कोह आबू पर हस्ब जैल फ़ीस तलबानह वसूल होती है)

## खुलासह

नोटी फ़िकेशन नम्बर २४१३ जी, मवर्रुख़ह १९ जून स० १८९५ ई०

# हिस्सह दोम।

क़वाअ़द जो अ़दालत हाय फ़ौजदारीसे मुतअ़ल्लिक़ हैं॥

(५) फ़ीस क़ाबिल वसूल होगी किसी समन पर जो अ़दालत फ़ौजदारीसे मुक़द्दमात क़ाबिल दस्तन्दाज़ी पुलिस में जारी हों–

(ज) उन मुक़द्दमात में जिसमें पुलिस बग़ैर वारन्ट गिरफ्तारी करसक्ता हो जैसा ज़मीमह दोम ज़ाब्तह फ़ौजदारी सन् १८९२ ई० में मज़कूर है या किसी दूसरे क़ानून में जो उस वक़्त मुरव्विज हो–

(६) जिन मुक़द्दमात में पुलिस दस्तन्दाज़ी नहीं कर सकता और जिन मुक़द्दमात में कि पुलिस को बग़ैर वारंट गिरफ्तारीका इख्तियार नहीं है उसमें तलबाना हस्ब शरह जैल काबिल वसूल होगा–

(अ) बराय हरएक समन नोटस .... .... .... .... .... .... ।)
(ब) बराय एरएक वारंट गिरफ्तारी .... .... .... .... .... ।=)
(ज) बराय हरएक इश्तिहार मफ़रूरी जमाअ़त या गवाह जेर दफ़अ (८७/८८) ज़ाब्तह फौजदारी सन् १८८२ ई० .... .... .... .... १)
(द) बराय एरएक वारन्ट कुर्की.... .... .... .... .... .... ॥)

किसी समन पर फ़ीस क़ाबिल वसूल न होगी जो किसी सर्कारी आफ़ीसरकी तरफ़ से इस्तग़ासा किया गया हो–

# बाब बारहवां।

## ( वारन्ट गिरफ्तारी और उसकी तामील )

दफ़अ़ १०९–वारन्ट गिरफ्तारी जो कोई अ़दालत जारी करे वह तहरीरी होगा और उस पर हाकिम अ़दालत दस्तख़त और मुहर अ़दालत मुअय्यन होगी और वह जब तक नाफ़िज़ समझा जावेगा तबतक उसकी तामीलनहो या अ़दालत उसको मनसूख़ न करे–

दफ़अ़ ११०–हरएक वारन्टकी पुश्त पर अ़दालत को इस अमरकी हिदायत तहरीर करने का इख्तियार हासिल होगा कि मुलज़िम ज़मानत लेनेके बाद अगर वह फ़लां अ़दालत में ब वक़्त मुअय्यना हाज़िर होनेका इक़रार करे तो रिहा किया जावे और पुश्त पर जो वारन्टकी इबारत तहरीर होवे उस में बतसरीह लिखदिया जावे कि इस २ क़द्र ज़ामिन और इस क़द्र रुपयेकी दो, या एक, ज़मानत लीजावे॥

## ( नमूनह जमानत नामह बाद गिरफ्तारी मय मुचलकह )

मैं नसरुल्लाख़ां वल्द अमीरुल्लाख़ां साकिन अहमद नगर जो मार्फ़त ओ़हदेदार पुलिस अज़रूय वारन्ट मज़रिए अ़दालत फ़लां गिरफ्तार हुआ हूं जिसमें मेरे नाम हुक्म है कि मैं जवाब दई इल्ज़ाम (३३५) के, लिये जबरन्हाज़िर किया जाऊं इस तहरीरकी रू से वादा करताहूं कि तारीख़ २४ जौलाई सन् ९३ ई० आयन्दह को अ़दालत मजिस्ट्रेटी दर्जेह दोम मुक़ाम आबूरोड में हाज़िर होकर इल्ज़ाम मज़कूरकी जबाब दही करूंगा और जबतक अ़दालत से दूसरी तरह का हुक्म न होवे उसी तौर पर हाज़िर रहूंगा, और इस में अगर क़सूर करूं तो ज़िम्मेहवार इस बात का हूंगा कि वालिये रियासत दाम इक़बालहू को २५) पच्चीस रुपये तावान अदा करूंगा–मुवर्रख़ह २२ जौलाई सन् १८९३ ई०

मैं मुसम्मी नसरुल्ला ख़ां वल्द अमीरुल्लाख़ां साकिन अहमदनगर मज़कूर की तरफ़ से ज़ामिन होकर बज़रिए इस के इक़रार करताहूं कि मुसम्मी नसरुल्लाख़ां मज़कूर को बतारीख़ २४ जौलाई सन् १८९३ ई. आयन्दह के वास्ते जवाब दही उस इल्ज़ाम के जिस में वह गिरफ्तार हुआहै अ़दालत वाक़े मजिस्ट्रेटी दर्जेह दोम आबू रोड में रोबरू मजिस्ट्रेट दर्जेह दोम के हाज़िर होगा और जब तक कि अ़दालत से दूसरे नहज का हुक्म नहो हाज़िर रहेगा, और अगर मुसम्मी नसरुल्लाख़ां हाज़िर

होने में क़सूर करे तो मैं वादह करता हूं कि मुबलिग़ २५) पच्चीस रुपये वालिये मुल्क दाम इक़बालहू को बतौर तावान अदा करूंगा—

| अलअब्द | मवर्रखह २२ जौलाई | गवाहशुद |
| --- | --- | --- |
| हमीदुल्ला | सन् १८९३ ई० | लालूमल |

दफ़अ् १११—वारन्ट आमतौर पर अहलकार या अहलकारान् पुलिस के नाम जारी होगा और अगर ज़रूर होतो उन अशखास देह व क़स्बह के नाम—

दफ़अ् ११२—उनको लाज़िम होगा कि वारन्ट मय मुलज़िम के उस तरीक़ह से जो क़बूल अर्जों पुलिस के क़वाअ़द में बयान हुआहै, थानह ब थानह अ़दालत असदार कुनंदह वारन्ट की खिदमत में भेजदेवें—

दफ़अ् ११३—वारन्ट की तामील के वक़ तामील कुनन्दह वारन्ट को लाज़िम होगा कि मुलज़िम को फ़ौरन् वारन्ट का मतलब समझादे और अगर मुलज़िम का इतमीनान न होवे तो उसको वारन्ट दिखलादेवे—

दफ़अ् ११४—और यह भी जायज़ होगा कि वारन्ट उस वालिये मुल्क के किसी हिस्सह ज़िलअ् में तामील किया जावे और वारन्ट बज़रिए डाक या जिस तरह मुम्किन होवे तामील के वास्ते उस हिस्सह ज़िलअ्में भेजदेवें और वह उसी तरह उसकी तामील में मसरूफ़ होंगे कि गोया खुद उस अ़दालत के समन को जारी कियाथा—

दफ़अ् ११५—ऐसें वारन्ट की तामील करने के वक़ जिस क़दर इम्दाद ज़रूरी और मुनासिब होवे अहलकार तामीलकुनंदा वारन्ट को मिन्जानिब उस पुलिस स्टेशन के दी जावे जिसके हिस्सह में वारन्ट की तामील हुई हो—

दफ़अ् ११६—जो वारन्ट अदालत से जारी हुआ करें उसकी एक नक़ल रजिस्टर इजराय वारन्ट में दर्ज हुआ करेगी।

| रजिस्टर नक़ल वारन्ट व मुक़द्दमात फ़ौजदारी मजरिए हुकूमत किशन गढ़ बाबत माह सन् १८९४ ई. | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नम्बर शुमार | नाम फरीक़ैन बक़ैद वल्दियत वग़ैरह | नाम उन अशख़ास का जिनके नाम वारंट जारी हुआ हो | इल्लत | सब बइजराय वारन्ट बाबत गिरफ्तारी या कुर्क़ी या गिरफ्तारी यातलाशं याहाज़री गवाह | नाम उस शख़्सका जिसके नाम वारंट तामीलके वास्ते सुपुर्द हुआ | तारीख़ इजराय वारन्ट | कार्रवाई आख़िर |
| अव्वल | कल्लूखां वल्द निहालखांक़ौम मेवाती बनाम अमीरखां वल्द नसीरख पठान | अमीरखां | ३३९ ताज़ीरात हिन्द | मुस्तग़ीस को इस ग़रजसे ज़र्ब शदीद पहुँचाया कि उससे इस्तह–सालबिल जब्र किया जावे | रलधीखां हैडकानिस्टबल नम्बर अव्वल | २८ सितम्बर सन् ९४ ई० | |

# बाब तेरहवां।

## ( इश्तिहार और कुर्क़ी नामह मुलज़िमानरूपोश )

दफ़ 1 ११७–अगर किसी अदालत मुक़र्रर फ़र्मूदह किसी रियासत को ( बादलेने शहादत के ) इस अमर के यक़ीन करने की माक़ूलवजह हो कि कोई शख्स जिसकी गिरफ्तारी और हाज़री के लिये वारन्ट अदालत देशी से जारी और सादिर हो चुका है और इस बाअ़स से मुलज़िम

मफ़रूर या रूपोश हो गया है कि उस पर इख्तियार अदालत नाफ़िज़ और गिरफ्तारी से अदालत माजूर और मजबूर रही तब वह अदालत मजाज़ और मुख्तार होगी कि एक इश्तिहार तहरीरी इस हुक्मसे जारी करे कि मुलज़िम एक मयाद के अंदर जो ३० योमसे ज़ियादह न होगी उसी अदालत में हाजिर हो।

दफ़अ ११८—इश्तिहार मज़कूर उस कस्बह या मौज़ा के नज़रगाह आम पर अलानियां तौर पर पढ़ाया और सनाया जावेगा जहां मुलज़िम वाके़ही सकूनत रखता हो और ज़ाबाद वह इश्तिहार उसी जगह चस्पां कर दिया जावेगा और एक नक़ल कचहरीके दर्वाज़ह पर भी लगाई जावेगी और यह शोहरत जायज़ और नातक़ होगी।

दफ़अ ११९—बाद ज़ारी किये जाने इश्तिहार मुन्दर्जह सदर व इनक़जाय मयाद अदालत मजाज़ और मुख्तार होगी कि मुलज़िम की जायदाद मन्कूला और ग़ैर मन्कूलाकी कुर्की का हुक्म सादिर करे अगर जायदाद जिस्की कुर्कीके वास्ते हुक्म दिया जावे क़र्ज़ा जात या दीगर जायदाद मन्कूला हो तो कुर्की हस्ब दफ़अ हाज़ा बतरीक़ ज़ैल की जावेगी।

( अ ) जबरन् जायदाद पर कब्ज़ा किया जावेगा—

( ब ) एक मुंसारिम मुक़र्रर होगा वह तहसील करेगा—

( ज ) शख्स इश्तिहारीके वास्ते इम्तनाअ ज़रिए इश्तिहार किया जावेगा कि जायदाद मन्कूला उसको हवाले न कीजावे—

( द ) तमाम जायदाद ग़ैरमन्कूलहके वास्ते सर्कार वह इन्तिज़ाम करेगी कि जो उसाखित्ता मुल्क और रिवाज मुल्क के मुआफ़िक़ हो—

दफ़अ १२०—अगर मुलज़िम इश्तिहारी मयाद मुक़र्ररह के अन्दर हाज़िर न हो तो जायदाद रियासत कब्ज़ व तसर्रुफ़ में लेली जावेगी और जबतक ६ माह कामिल न गुज़र जावें नीलाम न की जावेगी और अगर जायदाद मन्कूलामेंसे कोई ऐसी शै हो जिस के छः माहतक रक्खे जाने से अहतमाल खराब होजाने का है दरीं सूरत उसको हस्ब क़ायदह नीलाम किया जावेगा।

दफ़अ १२१—अगर मुलज़िम इश्तिहारी दो बरस के अंदर हाज़िर अदालत होकर यह बयान करे और सबूत कामिल रोबरू अदालत के पेशकरे कि वह हुक्म असदरह से बे खबर और लाइल्म था और रूपोश व फ़रार

नहीं हुआ था ऐसी हालत में बशर्ते कि सबूत कामिल तमामज़रे नीलामी बाख़िज़ रसीद हवाले मुलाज़िम किया जावेगा और वह तमाम इख़राजात उस रक़म से मिनहा किये जावेंगे जो अदालत की तरफ़से ख़र्च हुए हों ।

## ( नमूनह इश्तिहार बग़रज़ हाज़री मुल्ज़िम )

अज़ अदालत मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल मुक़ाम जोधपुर बइजलास सरदार भारतसिंहजी साहब मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल मुकाम जोधपुर, गाह, हमारे रोबरू इस अमरकी नालिश पेश हुई है कि निहालसिंह वल्द गोपालसिंह क़ौम राजपूत हिन्दू भाटिया सिकनह धर्मपुर इलाकह मारवाड़ जुर्म क़तल अम्द का जिसकी सज़ा जेर दफ़ा ( ३०२ ) ताज़ीरात हिन्द मुक़र्ररहै मुर्तकब हुआ है, या इर्तकाबका मुश्तबा किया गया है तहरीर रिपोर्ट वारन्ट गिरफ्तारी से मालूम हुआ कि मुसम्मा निहाल सिंह मज़कूर फ़रार या रूपोश होगयाहै लिहाज़ा अज़रूय इश्तिहार हाज़ा हुक्म दिया जाता है कि मुसम्मी निहालसिंह मज़कूर अन्दर मयाद ( ३० ) योमके तारीख़ इमरोज़हसे ब मुक़ाम जोधपुर हाज़िर होकर नालिश मज़कूर की जवाबदही करे । अल्मर्कूम १२ माह जौलाई सन् १८९४ ई. ॥

मुहर

दस्तख़त
सर्दार भारतसिंह मजिस्ट्रेट
दर्जह अव्वल

## नमूनह ( ब )

## ( हुक्म कुर्क़ी बराय बाज़री बिलजब्र शख़्स मुलजिम )

बनाम अमीरचंद पुलिस इन्स्पेक्टर जोधपुर—

हरगाह हमारे रोबरू नालिश हुई है कि निहालसिंह वल्द गोपालसिंह क़ौम हिन्दू सिकनह धमपुर मुल्क राजपूताना जुर्म ( क़त्ल अम्द ) का मुर्तकब हुआ है या उसके इर्तकाब का शुभा किया गयाहै जिसकी सज़ा मजमूअ ताज़ीरात हिन्दकी दफ़अ ( ३०२ ) में मुक़र्रर है और कैफ़ियत तामील वारन्टसे जो बरतबक़ नालिश मज़कूरके जारी हुआ था, यह दर्याफ़्त हुआ था कि मुसम्मी निहालसिंह मज़कूर फ़रार या

रूपोश होगया है, और बाद इश्तिहार हस्ब जाब्तह इस हुक्मसे जारी और मुश्तहर किया गया था कि मुसम्मी निहाल सिंह वल्द गोपालसिंह मज़कूर मयाद ( दो माह ) मज़कूरके अन्दर हाज़िर होकर इल्ज़ाम मज़कूरकी जवाब दही करे और हरगाह मुसम्मी निहालसिंह वल्द गोपालसिंह मज़कूरके कबूज़ह में जायदाद मुफस्सिलह धर्मपुरमें मौजूद है और उसकी कुर्कीका हुक्म हो चुका है लिहाज़ा बज़रिए इस तहरीरके तुमको हुक्म दिया जाता है कि जायदाद मज़कूर को बज़रिए अपने क़बूज़े में लानेके कुर्क करो और ता सदूर हुक्मसानी इस अदालतके ज़ेर कुर्की रक्खो और इस वारन्ट को मय इबारत पुश्तपर तहरीरी तसदीक़ तरीक़ तामील वारन्टके वापस करो–अल्मर्कूम १२ अक्टूबर सन् १८९३ ई. ॥

दस्तखत सर्दार भारतसिंह मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल.

## ( समन बग़रज़ पेश किये जाने दस्तावेज़ या किसीशैके )

दफ़अ् १२२–जब किसी अदालत फ़ौजदारी वाक़े रियासत हाय मुल्क राजपूतानह को ज़रूरी मालूम हो और कोई सबब वाक़ई मौजूद हो कि जिसके नाम समन या हुक्म जारी किया गया है या भेजा जावे तो वह दस्तावेज़ या शै मतलूबाको मुताबिक़ हिदायत मुन्दर्जह समन या हुक्म मसदूरह अदालत हाज़िर न करेगा या जब इस बातका इल्म न हो कि दस्तावेज़ या दीगर शै मतलूबह ऐसे शख्स के क़बूज़ह में है या जब किसी अदालत देशी वाक़े राजपूताना का यह मन्शा हो कि तहक़ीक़ात या तजवीज़ या दीगर कार्रवाई तहक़ीक़ात या तजवीज़ मन्शाय बजुज़ तलाशी या मुआयनाके नहीं हो सक्ती दर्रीं सूरत अदालत मज़कूर को चाहिये कि वारन्ट तलाशी सादर करे और जिसके नाम वारन्ट जारी किया जावे उसको लाज़िम होगा कि तलाशी और मुआयना में फ़ौरन् मसरूफ़ हो।

दफ़अ् १२३–मगर किसी अदालत देशी को इस बात का इख्तियार हासिल नहीं होगा कि दस्तावेज़ात मुतअल्लिक़ह डाकखाना व टेलिग्राफ़ के वास्ते वारन्ट जारी करे।

दफ़अ् १२४–वारन्ट तलाशी में मुफ़स्सिलन् उस मुक़ाम या मकानके अजज़ा सराहत तहरीर करदे कि जहां या जिस्की तलाशी मक़सूद हो और ओहदहदार वारन्ट तलाशी को उसकी पाबंदी करनी वाजिब होगी।

दफ़अ़ १२५–सिवाय मजिस्ट्रेट दर्जह दोम व सोमके हरएक हाकिम फ़ौजदारी ( मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल ) को अगर तहकीक़ात क़रार वाक़ई की यह तहकीक़ होवे कि कोई मुक़ाम इस काम में आता है कि उसमें माल मसरूक़ा रक्खा या फ़रोख्त किया जाता है या दस्तावेज़ जाली या मोहरें नक़ली या कागज़ात स्टाम्प मुलतविस या सिक्काहजात मुल्तबेसा मुरव्विजह रियासत देशी या इलाक़ह सर्कार अंग्रेज़ी या उसका सामान इसमें रक्खा या फ़रोख्त या तैयार किया जाता है तो ओहदहदार मज़कूर को इख्तियार होगा कि अपने वारन्ट के ज़रिएसे किसी अहलकार मुतअ़ल्लिक़ा पुलिस जो रुतबह में कानिस्टबल से ज़ियादह तर रुतबा रखता हो तलाशी की इजाज़त दे ।

( १ ) बक़दर हाजत मदद साथ लेकर ऐसे मुक़ाम में दख़ल करे–

( २ ) उस मुक़ाम की तलाशी हस्ब मुसर्रह वारन्ट के करे ।

( ३ ) हर एक चीज़ मुसर्रेह दफ़ैआत मज़कूरा उस हाकिम फ़ौजदारी के हुज़ूर में पेश करदे–

दफ़अ़ १२६–और अगर कोई वारन्ट तलाशी किसी दूसरे हिस्सह ज़िलअ़ रियासत से सादिर हुआहो तो उन तमाम अशियाय को बहुज़ूर अपने ओफ़ीसरके पेश करेगा कि जिसने वारन्ट तलाशी को बज़रिए अपने हुक्म के पुलिस ओफ़ीसरके पास भेजाथा ।

# नमूनह

## ( वारन्ट तलाशी बग़रज़ इन्कशाफ़ हालखासजुर्म )

बनाम ( हमीदुल्लाखां वल्द मसीउल्लाखां ) पुलिस इन्स्पेक्टर मंडार ।

हरगाह हमारे पास इत्तलाअ़ पहुंचाई गईहै (या हमारे रोबरू नालिश हुई है) कि जुर्मज़ेर दफ़अ़(४६७) ताज़ीरात हिन्द दस्तावेज़का जाली तौर पर मुरत्तब करना सर्ज़द हुआ है और हमको मालूम हुआ है कि वास्ते हुसूल अग़राज़ तहक़ीक़ात मतदायरा हाल निस्बत जुर्म मज़कूर हाज़िर करना औजार व रोशनाई व काग़ज़ वग़ैरह ज़रूरी और लाबूदी है लिहाज़ा बज़रिए इस तहरीर के तुमको इजाज़त दीजाती है कि और हुक्म होता है कि शै मज़कूरह ( इनायतुल्लाखां वल्द अमीरुल्लाखां के मकान वाक़ै ग़ाज़ीपूर तहसील अहरनपुर इलाक़ै सिरोही ) में तलाशकरो और अगर वह दस्तयाब न हो तो उसको फ़ौरन् इस अदालत में हाज़िर करो, और बफोर तामील

इस वारन्ट के वारन्ट को बाद सिबूत इबारत ज़हरी बतसदीक़ इस अमर के कि तुमने उसके मुताबिक़ क्या क्या अमल किया भेजो । तारीख़ १३ जौलाई सन् १८९३ ई०

| | |
|---|---|
| मेरे दस्तख़त और अदालत की मुहर से जारी किया गया । | दस्तख़त सिंधी अमीरचंद मजिस्ट्रेट दर्जेह अव्वल |
| मुहर | मुक़ाम सिरोही |

## ( वारन्ट वास्ते तलाशी माल रखनेकी मुश्तबह मुक़ामके )

बनाम शहामत अली खां सब इन्स्पेक्टर पुलिस रोहेड़ा ।

हरगाह मुझको इत्तलाअ़ दीगई है और उसकी तहकीक़ात बाज़ाब्तह के बाद मुझको यह बावर कराया गया है कि ( मुहल्लह शाहपुरा के फर्रुख़शाहकी हवेली ) माल मसरूक़ा रखने ( या फ़रोख़्त ) के लिये मुस्तमल होती है ( या अगर उन अग़राज़ मेंसे किसी एक के वास्ते मुस्तमल होता है जिनका तज़करह दफ़ात मज़कूर में हो चुका है तहरीर करो ) लिहाज़ा इस तहरीरकी रूसे तुमको इख़्तियार और हुक्म दिया जाता है कि तुम मकान मज़कूर में भय उसी क़दर मदद के जो ज़रूर हो दाख़िल हो और दख़ल करने के लिये अगर ज़रूरत हो जब मुनासिब अमल में लाओ और मकान मज़कूर ( या और मुक़ाम ) के हरजुज़ की तलाशीलो और हर क़िस्मके माल को दस्तावेज़ात या काग़ज़ात स्टाम्प या मवाहिर या सिक्कह जात को गिरफ्तार कराके अपने क़ब्ज़ह में लाओ, और उन्में से उसी क़दर अशियाय को जो क़ब्ज़ह में आजायँ फ़ौरन् इस अदालत के रोबरू हाज़िर करो और बफ़ौर तामील इस वारन्ट के उस वारन्ट को बाद तहरीर इबारत ज़ेरीमुशीर तसदीक इस अमर के कि तुमने तामील वारन्ट की क्या कार्रवाईकी इस अदालत में वापिस भेजो—

आज बतारीख़ १८ माह अगस्त सन् १८९३ ई०, मेरे दस्तख़त और अदालत की मुहरसे जारीकियागया ।

| | |
|---|---|
| मुहर | दस्तख़त गंगा सहाय मजिस्ट्रेट दर्जेह दोम अहरनपुरा |

दफ़अ १२७–इसी तौर पर अगर किसी शख्स के बेजा तौरपर कैद रक्खे जानेकी किसी जगह और किसी शख्स की निस्बत शिकायत गुज़रे तो अदालत उस जगह की तलाशी के वास्ते भी वारन्ट तलाशी हस्ब मज़कूरह सदर जारी करसकती है और बाद तामील वारन्ट के हाकिम फ़ौजदारी अगर शख्स मज़कूर दस्तयाब होवे तो हुक्म मुनासिब सादिर करे–

दफ़अ १२८–हर एक शख्स को जो उस जगह की अहतमाम करता हो जिसकी तलाशी के वास्ते ओहदेदार वारन्ट तलाशी व हाजिर और मौजूदह हुवाहो, हमातन वारन्ट की तामील कराने में मदद व अआनतदे और बिला मज़ाहमत उन मुकामात में जाने दे और उसके साथ इसतरह पेश आये कि अहलकार तामील कुनन्दा वारन्ट को माकूल सहूलियत हो–

दफ़अ १२९–अहलकार मज़कूरको अगर वारन्टका तामील करना गैर मुमकिन मालूम होता होवे तो उसको लाज़िम होगा कि बज़रिए तोड़ने उस मौक़े या दरवाज़हके अन्दर दाख़िल हो मगर इसक़दर अहतियात ज़रूर करनी होगी कि अगर वह मुक़ाम खिल्वत ख़ाना हो जिसमें कोई औरत ( जो शख्स गिरफ्तारी तलब न हो ) फ़िल्वाक़े मुक़ीम हो जो मुताबिक़ रिवाज आमके रोबरू नहीं निकले तो ऐसे शख्स या अहलकार पुलिसको लाज़िम है कि ऐसे ख़िलवत ख़ानहमें दाखिल होनेसे पहले ऐसी औरतको इत्तलाअ़दे कि वह उसमेंसे चलेजानेका इख्तियार रखतीहै और उसके निकलने और चलेजानेके लिये हर तरहकी सहूलियत माकूलदे और बाद उसके मजाज़ होगा कि ख़िलवत ख़ानहको तोड़कर उसके अंदर जाय–

दफ़अ १३०–क़ब्लू तलाशीके ओहदेदार तलाशीको लाजिम होगा कि उस गिर्दनवाके कम अज़कम चार बाशन्दगान शरीफ़को जहां मुक़ामतलाशतलब वाक़े हो तलाशीके वक्त हाज़िर मौजूदह रक्खे और जो फ़हरिस्त उन जुमलह चीजोंकी जो दरसनाय तलाशी मज़कूर गिरफ्तार हों उन अशख़ास और नीज़ साहब ख़ानहके रोबरू मुरत्तब होंगी, और उस पर उन गवाहोंके दस्तख़त सब्त कराये जावेंगे मगर उन गवाहोंपर किसी क़िस्मका तअ़ल्लुक़ हुज़ूरा

अदालत वग़ैरहका ओहदेदारकी जानिबसे नहीं होगा और एक नक़ल उस साहब खानहकेभी हवालह होगी।

दफ़अ् १३१—बशर्ते मुनासिब हरएक हाकिम अदालत फ़ौजदारी, मजाज़ होगा कि ऐसी दस्तावेज़ या शै मुतज़िकूरह बालाको ज़ब्त रक्खे, हरएक हाकिम अदालत फ़ौजदारीको इस अमरका इख्तियार होगा कि वह मौक़ै तलाशीके अपने रोबरू तलाश करावे।

## (हाज़िर ज़ामनी)

दफ़अ् १३२—कोई शख्स जो मुक़द्दमात क़ाबिल ज़मानतमें ज़ेर हिरासत अफ़्सर स्टेशन पुलिस हो या अदालतमें हाज़िर हो दौरान् कार्रवाई अदालतमें ज़मानत दे तो ज़मानत पर बशर्ते कि मंज़ूरी अफ़्सर पुलिस या अदालतज़ाती मुचलकह पर हस्ब शरायत मुन्दर्जह ज़मानत हाज़िर होगा रिहा कियाजावे।

## मुचलकह और ज़मानतनामह वक्त तहक़ीक़ात इब्तदाय रोबरू अदालत.

मैं मुसम्मी नथमल अगरवाल साकिन भानपुरा इलाक़ह जैपुर कि जुर्मज़ेर दफ़अ् (३२५) ताज़ीरात हिन्द माख़ूज़ होकर रोबरू साहब मजिस्ट्रेट बहादुर मुक़ाम कोह आबूके हाज़िर आयाहूं और मुझसे ज़मानत वास्ते हाज़िर होने बीच अदालत मजिस्ट्रेट और अदालत आलाके अगर ज़रूरत हो, तलब हुई है इस तहरीरकी रूसे इक़रार करताहूं कि तहक़ीक़ात इब्तदायके हर रोज़पर जो इस जुर्मकी बाबत अमलमें आये मजिस्ट्रेट मज़कूरकी अदालतमें हाज़िर हूंगा और अगर वह मुक़द्दमा तजवीज़के लिये किसी अदालत आलामें सुपुर्द किया जावे तो अदालत मज़कूरमें भी वास्ते जवाबदही इलज़ामके जो मुझपर लगाया गयाहै मौजूद और हाज़िर हुंगा अगर हाज़िर होनेमें कसूर करूं तो मुबलिग़ ५०) पचास रुपये बतौर तावान मल्कह मुअज़्ज़मा क़ैसर हिन्दको अदाकरूं-मवर्रखह १२ सितम्बर सन् १८९३ ई०

अलूअब्द.  
नथमल अगरवाल

गवाह  
हज़ारीलाल

## ( अगर मुचलके की ज़रूरत हो तो उसका नमूना यह है )

मैं इस तहरीरकी रूसे इक़रार करताहूं कि मुसम्मी नथमल अगरवालकी तरफ़स ज़ामिन इस बात काहूं कि इस तहक़ीक़ात इब्तदाई के हररोज़ जो इलज़ाम क़रार दाद ऊपर नाम्बुर्दहकी बाबत अमलमें आये मुसम्मी नथमल अगरवाल बनिया मज़कूर अदालतमें हाज़िर होगा और अगर वह मुक़द्दमा अदालत आलामें सुपुर्द होवे तो वह वास्ते जवाबदहीके उस अदालतमें हाज़िर होगा और अगर वह हुज़ूरीसे इन्हराफ़ यानी वादहके खिलाफ़ करे तो मैं ५०) पचास रुपये बतौर तावान रियासतको अदाकरूंगा। मवर्रहखह १२ माह सितम्बर सन् १८९५ ई०

अलअब्द गवाह शुद

गिरिधारीलाल हज़ारीलाल

दफ़अ १३३–अगर मुक़द्दमा ग़ैर क़ाबिल जमानतमें बहालत दौरान् तहक़ीक़ात व तफ़तीश या बतजवीज़ जुर्म अफ़सर पुलिस या अदालत मजूज़ को गुमान ग़ालिब होवे कि इस मुक़द्दमहमें बर्खिलाफ़ मुलज़िमके सबूत नहीं है तहक़ीक़ात मज़ीद करनेसे और सबूत बहम पहुँचेगा तो ऐसी सूरतमें अदालत या अफ़सर मज़कूरको मजाज़ होगा कि मुलज़िमको मुचलकह व ज़मानत पर रिहा करे और हर अदालत मजाज़ है कि जब ज़रूरत हो मुलजिम छूटेहुएको मुकर्रर गिरफ्तार कराके हिरासतमें रक्खे।

दफ़अ १३४–तादाद मुचलका बलिहाज हालात मुक़द्दमह बतजवीज़ अदालत क़रार दीजावेगी और अदालत आलाको इख्तियार होगा किसी मुलज़िमको ज़मानत पर रिहा करे या तादाद ज़मानत मतलूबह अहलकार पुलिस या मजिस्ट्रेटको कम कराये।

दफ़अ १३५–बाद तकमील मुचलका व ज़मानत मुलज़िम रिहा किया जावेगा और अगर जेलखानहमें मौजूद होवे बज़रिये हुक्म मुहतामिम जेलखा-नह मुलज़िमको रिहाई दीजावेगी–

दफ़अ १३६–अगर बवजह ग़लती या बवजह फ़रेब ज़ामनान ग़ैर काफ़ी होजाय या ज़ामनान बग़रज तोड़ने ज़मानत अदालतमें दर्ख्वास्तदें तो दरीं सूरत मजिस्ट्रेट वारन्ट गिरफ्तारी जारी करेगा और जब वह

हाज़िर हो तो मजिस्ट्रेट हुक्म देगा कि मुचलका और ज़मानत कुल्लन् या थोड़ा तोड़ दिया जावे और मुलज़िम ज़ामिन काफ़ी बहम पहुँचाये अगर वह हुक्मकी तामीलमें क़ासर रहे तो अदालत उसको हिरासतमें रक्खे।

## नमूनह

### (वारन्ट वास्ते रिहाई मुलज़िम जो बक़सूर अदम इदख़ाल ज़मानत के क़ैद हुआहो)

बनाम अकबर अलीख़ां सुपरिंटेंडेन्ट जेलख़ाना रियासत सिरोही-

हरगाह इस अदलात के वारन्ट मवर्रुख़ह ५ अगस्त सन् १८९३ ई. के बमूजिब मुसम्मी नूरुद्दीन तुम्हारी रियासत में सुपुर्द किया गयाथा और उसने बादहू बशमूल अपने ज़ामिन या ज़ामिनों के मुचलका लिख दिया है लिहाज़ा तुमको इख्तियार और हुक्म दिया जाता है कि फ़ौरन् मुसम्मी नूरुद्दीन अपनी हिरासत से रिहा करो व इल्ला उस सूरत में कि वह किसी और वजहसे हिरासत में रखनेके लायक़ हो-आज बतारीख़ १९ अगस्त सन् १८९३ ई. को हमारे दस्तख़त और मुहर अदालत से जारी किया गया-

हरनारायण मजिस्ट्रेट दर्जेह अव्वल
रियासत सिरोही.

मुहर

दफ़अ १३७-अदालत या अहलकार पुलिस जो किसी शख्स को हुक्म तहरीर मुचलका या ज़मानत का दे (सिवाय मुचलका तक चलनेके) यह हुक्म देसक्ती है कि बजाय तहरीर मुचलका वग़ैरह मुबलिग़ नक़द या परामेसरी नोट या करेंसी नोट सर्कारी या और कोई काग़ज़ जो उस रियासत में बतौर नक़दके उस इलाक़ह रियासत में रायज हो दाख़िल करे-

दफ़अ १३८-अगर मुलज़िम ख़िलाफ़ इक़रार तहरीरकर्दा के अमल करे यानी हस्ब इक़रार ख़ुद हाज़िर व मौजूद न होवे तो वह रुपया ज़ब्त होगा और अगर सिर्फ़ मुचलकह व ज़मानत पर मुलज़िम रिहा हुआथा:तो अगर वजह काफ़ी ज़ाहिर न कीजावे या तावान अदा न होवे उस

सूरत में ज़ेर तावान बज़रिए कुर्की व नीलाम जायदाद मन्कूलह शख़्स मज़कूर वसूल होगा ।

दफ़ा १३९—और अगर इस तरह भी वसूल न होवे तो मुचलका या जमानत नामा का नवीसन्दह मस्तूजब क़ैद दीवानी का होगा, जिसकी मयाद छै माह से ज़ियादा न होगी और अदालत मुनासिब समझे तो कोई जुज़ू तावान मुआफ़ कर सकती है तमाम अहकाम मुत अल्लिक़ा बाब हाज़ा क़ाबिल अपील ब अदालत आला होंगे ॥

दफ़ा १४०—अदालत हाय बाला दस्त भी इस अमरके मजाज़ होंगी कि अगर नवीसन्दह मुचलका उसकी अदालत में इक़रार तहरीरी करे और हाज़िर न होवे तो किसी अदालत मातहत को हुक्म दे कि वह ज़रे तावान मुन्दर्जह मुचलकह वसूल करे ।

## ( नमूनह )

## ( वारन्ट कुर्की जहत वसूल ज़रे तावान मुंदर्जह मुचलकह )

बनाम अमीर अलीख़ां—मुहतमिम स्टेशन नम्बर ( २ ) मुक़ाम रियासत सिरोही—

हरगाह मुसम्मी नूरुद्दीन अपने मुचलकहके मुताबिक़ बवक्त १० बजे सुबहके हाज़िर नहीं हुआ है और इसी क़सूरसे मुबलिग़ ५० ) पचास रुपये रियासत फ़लांके हुज़ूर अदा करने का ज़िम्महवार होगया है—

और हरगाह मुसम्मी नूरुद्दीन मज़कूर को इत्तलाअ बाज़ाब्तह दी गई है मगर बा वजूद इसके नाम बुर्दहने मुबलिग़ मज़कूरको अदा नहीं किया है और न इसकी कोई वजह काफ़ी ज़ाहिरकी है कि उस से ज़रे मज़कूर जबरन् क्यों न वसूल किया जावे, लिहाज़ा तुमको इख़्तियार और हुक्म दिया जाता है कि जिस क़दर माल मन्कूला ममलूका मुसम्मी नूरुद्दीन वल्द किफ़ायतुल्ला मज़कूर ५० ) पचास रुपये मुक़ाम फ़ैज़ाबादके अन्दर मिले उसको बज़रिए क़बूज़ा म लाने और रोक रखनेके कुर्क करो और अगर तावान मज़कूर तीन रोज़के अन्दर अदा न किया जावे तो माल मकरूका मज़कूर को या उसका उस क़दर जुज़ जो बग़रज़ हसूल तादाद मज़कूरके काफ़ी हो—नीलाम करो और बफ़ौर तामील हो जाने वारन्टके कैफ़ियत इस बातकी लिख भेजो कि वारन्टकी तामील क्योंकर हुई—

आज तारीख़ २० माह अगस्त सन् १८९५ ई० हमारे दस्तख़त और मुहर अदालत से जारी किया—

मुहर

दस्तख़त रामचंद्र मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल
सिरोही

## ( नमूनह )

### ( इत्तलाअनामह बनाम ज़ामिन वक़् उदूल शर्त मुचलकह खास )

ज़ामनी

बनाम गिरिधारी लाल साकिन आबू-

हरगाह तारिख़ १२ माह सितम्बर सन् १८९५ई० को तुम मुसम्मी नथमल भानपुरहकी तरफ़से बदीं इक़रार जामिन हुईथी कि मुसम्मी नथमल माल मज़कूर तारीख़ २ दिसम्बर सन् ९४ ई० को इस अदालतमें हाज़िर होगा और यह कि अगर वह हाजिर न हो तो तुमसे मुबलिग़ ५०) पचास रुपये बतौर तावान रियासत सिरोहीके हुजूरमें अदा करोगे और हरगाह मुसम्मी नथमल मज़कूर अदालत हाज़ामें हाज़िर नहीं हुआ है और उसकी गैर हाज़रीके बाअ़स तावान तादादी ५०) पचास रुपये तुम्हारे ज़िम्मह वाजिबुल अदा होगया है लिहाज़ा तुमको हुक्म होता है कि तावान मज़कूर अदाकरो व बतारीख़ इमरोज़ासे ( १५ ) पंद्रह दिनके अंदर इसबातकी वजह ज़ाहिर करो कि ज़रे मज़कूर तुमसे क्यों जबरन् वसूल न किया जावे-आज बतारीख १२ माह अक्टूबर सन् १८९४ ई०

हमारे दस्तख़त और मुहर अदालतसे जारी किया गया। मुहर

दस्तखत रामचंद्र मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल रियासत सिरोही॥

## नमूनह

### ( वारन्ट कुर्की बनाम ज़ामिन )

बनाम शेर अलीख़ां पुलिस इन्स्पेक्टर-

हरगाह मुसम्मी गिरिधारी लाल ज़ामिन वास्ते हाज़री मुसम्मी नथमल के हुआ था कि अगर वह हाजिर अदालत न होगा, और मुसम्मी गिरिधारी लाल मज़कूर ने ज़मानत नामह की तामील में क़सूर कियाहै और इस वजह से मुबलिग़ ५०) पचास रुपये तावान मुन्दर्जह ज़मानत नामह इस रियासत के हुजूर में दाखिल करनेका जिम्म हवार होगयाहै, लिहाज़ा तुमको इख्तियार और हुक्म दिया जाताहै कि मुसम्मी गिरिधारी लाल मजकर की जिस क़दर जायदाद मन्कूलह जिलअ सिरोही तुमको दस्तयाब हो उसको बज़रिए कब्जह में लाने और रोक रखने के कुर्क करो अगर वह तीन रोजके अन्दर अदा न किया जावे तो जायदाद या उसका उसकदर जुज जो

तावान मज़कूर के वसूल के लिये काफी हो नीलाम करदो और बफौर तामील होजाने इस वारन्ट के इस बात की कैफियत लिखो कि तुमने बतामील इसके क्या कार्रवाइ कीहै—आज बतारीख २ माह अक्टूबर सन ९५ ई०को हमारे दस्तखत और अ़दालत की मुहर से जारी किया गया ॥

मुहर

दस्तख़त रामचंद्र मजिस्ट्रेट
दर्जह अव्वल राज्यसिरोही

## नमूनह

## (वारन्ट हवालगी ज़ामिन शख्स मुलज़िमके जो ज़मानत देकर रिहा हुआहै.)

बनाम करीम अलीखां सुपरिन्टेंडेन्ट जेलख़ानह दीवानी राज सिरोही—

हरगाह मुसम्मी गिरिधारी लाल ज़ामिन वास्ते हाज़रीके हुआहै और वादाथाकि अगर हाज़िर न सरसके तो मुबलिग़ ५०) पचास रुपये रियासतको अदा करे चूंकि गिरिधारी लाल मज़कूरने खिलाफ़ शर्त ज़मानत नामहके अमल किया है और इस वजहसे तावान मुन्दर्जह ज़मानत नामह दर्बार सिरोहीको वाजिबुल अदा होगया है और हरगाह मुसम्मी मज़कूर ज़ामिनने बा वस्फ़ जारी होने इत्तलाअ़ नामा बा ज़ाब्तह ब नाम उसके मुबलिग़ मज़कूर अदा नहीं किया है और न वजह काफ़ी इसबातकी ज़ाहिर की है कि वह तादाद तावान उससे जबरन् क्यों न वसूल किया जावे और वह तादाद उसकी जायदाद मन्कूलाके कुर्की व नीलामसे वसूल नहीं हो सकती है और इस वजहसे उसके नाम हुक्म हुआ कि तामयाद जेलख़ाना दीवानीमें कै़द रक्खा जावे—लिहाज़ा आप सुपरिन्टेंडेंट जेलख़ानहको इजाज़त और हुक्म दिया जाता है कि इस वारन्टके साथ पहुँचतेही मुसम्मी गिरिधारी लालको अपनी हिरासतमें लायें और उसको मयाद दो (२) माह मज़कूरके लिये जेलखानह में हिफ़ाज़त से रक्खें और इस वारन्टको बाद लिखने तसदीक़ तरीक़ तामील वारन्टके वापिस भेजें—अजा बतारिख़ २ माह अक्टूबर सन् १८९४ ई० हमारे दस्तख़त और अ़दालतकी मुहरसे जारी कियागया ॥

दस्तख़त रामचन्द्र मजिस्ट्रेट
दर्जह अव्वल सिरोही

मुहर

# (बाब चौदहवां)

## (तरीक़ह क़लमबंदी शहादत बमुक़द्दमात फ़ौजदारी)

दफ़अ़ १४१—उमूमन् तमाम शहादत जो मुक़द्दमात फ़ौजदारी लीजावे ब मुवाजह मुलज़िम लीजावेगी—

नक़्शह अ़लामात जो समयात आम्मासे पैदा होती हैं और जो पुलिस और देशी तबीब व डाक्टरोंके कार आमद हैं।

| साम्मयात | देशीनाम | अ़लामात |
|---|---|---|
| अर्सनिक | समुल्फ़ार<br>संखिया<br>हरताल<br>मुत्समिल | कैकरना—शिकम्में दर्द व जलनका होना—बहुत प्यास—कभी बदनका सर्द होजाना ऐंठन ऐजा और नींद |
| ओपियम् | अफ़यून<br>अफ़ीम | नींद आंखोंकी पुतलियां छोटी होजातीहैं कमाल बेहोशी बदनमें पसीना कभी२ कै होतीहैं |
| एकोनायट | विष | सनसनाहट, झनझनाहट—दहनमें व हलक़ और बाद अज़ीं ऐज़ामें—कफ़ मुँहमें नींद कभी ऐंठन या दीवानगी या फ़ालिज़— |
| धतूरा | धतूरा | नींद आंखोंकी पुतलियां चढ़जातीहैं—दीवानगी—बेहोशी—शाज़ कै |
| नेक्स व मेंका | कुचला | ऐज़ा शकनी—उसके बाद बदनका सख़्त ऐंठ जाना—और अकसर दंदान पड़ना—बदनका ऐंठना कुछ देर बंद होजाताहै—और तब फिर होताहै—अकसर बिला किसी सबब ज़ाहिरी के उससे उमूमन् कुले बदनको तासीर होजाती है |
| | | कमसे कम वक्त जो अ़लामातके ज़ाहिर होनेमें लगताहै } १५ पन्द्रह मिनट |
| | | कमसे कम जो मौतके पेश्तर गुज़रताहै एक घंटाहै |

( नोट ) मिन्जुमलह अलामात मज़कूरह बाला मुम्किन है कि कोई अलामत ज़ाहिर भी नहो, गो ज़हर जिससे कि वह पैदा होती हैं खिलाया गया हो ।

| सम्मियात | उमूमन् ज़हर खाने और उसकी अलामात ज़ाहिर होनेमें जो अर्सा गुज़रताहै | | उमूमन् वक्त जो मौत तक गुज़रताहै |
|---|---|---|---|
| अर्सनक | ½ से | एक घंटा | ६ से १२ तक |
| ओपियम् | ½ से | ऐज़न् | ६ से १२ तक |
| एकोनाइट | १५ मिनट | ० | १ से ८ तक |
| धतूरा | ५ से | १० मिनट | ६ से १२ तक |
| नेक्स-वमिका | ½ से | १ एक घंटा | ६ से १२ तक |

## सवालात कि जो गवाहान् तिब्बी और गवाहान् दीगरसे खास मुकद्दमातमें किये जासकते हैं ।

नम्बर अव्वल—सवालात कि जो गवाह तिब्बीसे ब मुक़द्दमह इश्तबाह ज़हर खूरानी बाद मुलाहिज़ह लाश किये जा सकते हैं—

( १ ) तुमने लाश शख्स फ़लां साकिन फ़लांका मुलाहिज़ा किया और अगर किया तो क्या देखा ?

( २ ) तुम्हारी दानिस्त में सबब मौतका क्याहै और अपनी वजूहात बयान करो?

( ३ ) उसके जिस्म पर तुमने कोई ज़ाहिरी निशान सख्तीक देखे अगर देखे तो उनको बयान करो ?

( ४ ) तुमने लाश को ज़ियादह तर मुलाहिज़ा करने पर कोई अलामत ग़ैर मामूली देखीं ? अगर देखीं तो उनको बयान करो ?

( ५ ) इन अलामात को तुम किस चीज़की तरफ़ मन्सूब करते हो मर्ज़ या ज़हर किसी और सबबकी तरफ़ ?

अगर ज़हरकी तरफ़ तो किस क़िस्म का ज़हर है ?

(७) तुमने अपनी राय में ज़हन नशीन कर लिया है कि कौन ख़ास ज़हर खिलाया गया है?

(८) तुमने लाश में कोई अ़लामत मरीज़ाना सिवाय उनके जो बमुक़द्दमात फलां किस्म ज़हर खूरानीदगी उमूमन् होती हैं देखीं अगर देखीं तो उनको बयान करो?

(९) तुमको कोई मर्ज़ मालूम है कि जिसमें अ़लामात वादवफ़ातके ऐसी होती हैं कि जैसे तुमने इस मुक़द्दमहमें देखीं?

(१०) किसी बातमें अ़लामात बाद वफ़ात उस मर्ज़के उन अ़लामातसे मुख्त-लिफ़ हैं कि जो तुमने इस मुक़द्दमहमें देखी हैं?

(११) ब वक्त हयात उस मर्ज़के क्या अ़लामत होती हैं?

(१२) मुक़द्दमात ज़हर खूरानी फ़लां ज़हर क्या कोई अ़लामत बाद वफ़ातके उमूमन् होती हैं इल्ला इस मुक़द्दमहमें तुमने कौनसी नहीं देखी?

(१३) जो अ़लामात तुम बयान करते हो क्या वह खुदबखुद मअ़देमें बाद वफ़ातके पैदा नहीं हो सकती?

(१४) क्या मऽदा और अन्तड़ियांकी हालतसे मालूम होताथा कि कै और असहाल हुई या नहीं हुई?

(१५) खूरा नींदगी ज़हर फ़लांकी क्या अलामत हैं?

(१६) उमूमन् दर्मियान खाने ज़हर मज़कूर और आग़ाज़ ज़हूर अ़लामात किस कदर अर्सा गुज़रता है?

(१७) कितनी मुद्दत म ज़हर फ़लां उमूमन् तासीर क़तलकी रखता है?

(१८) तुमने माद्दा (मऽदा) और अन्ताड़ियों का (या कोई दीगर शै) साहब मुम्तहिन अशयाय मुरक्कबके पास भेजाथा?

(१९) वो माद्दा (दीगर शै) ब मुजर्रद निकालने लाश से तुम्हारे सामने सर्ब मुहर बंद हुआ था?

(२०) बयान करो कि किस तरफ़ में उसको बंद किया था और मुहर का क्य निशान था?

(२१) तुमको साहब मुम्तहिन अशयां मुरक्कब का जवाब भेजा अगर भेजा तो रिपोर्ट पेशकर्दा वही रिपोर्ट है कि जो तुम्हारे पास पहुँची थी?

(२२) अगर औरत जवान हो रहम पोटर्स यानी रहम का क्या हाल था?

( नम्बर २ )

## सवालात कि जो गवाह ग़ैर तिब्बि से ब मुक़द्दमा मुश्तबह ज़हर खूरानीदगी में किये जा सकते हैं

( १ ) तुम शख्स फ़लां साबिक़ साकिन फ़लां को जानतेथे अगर जानतेथे तो तुमने उसको बीमारी साबिक़में या आगे कभी देखाथा ?

( २ ) किस मर्ज़की अलामात तुमने देखी कि जिसके बाअ़स वह बीमारथा ?

( ३ ) उस सदमहके पेश्तर वह खूब तन्दुरुस्तथा

( ४ ) क्या अलामात मज़कूर नागहां ज़ाहिर हुई ?

( ५ ) वक़्त खुर्दनोश आख़िरीं और आग़ाज़ इज़हार अलामतके दर्मियान् किस-क़दर अर्सा गुज़रा ?

( ६ ) ( अगर मौत वाक़ै हुई हो ) आग़ाज़ इज़हार अलामत और मौतमें किस क़द्र अर्सा गुज़रा ?

( ७ ) खाना आख़िर किस चीजका बना हुआथा ?

( ८ ) किसी और ने भी उस खानेमेंसे फ़लां शख्सके साथ खायाथा ?

( ९ ) और उनकी यही हालत हुई ?

( १० ) आगेभी कभी शख्स फ़लां को हमचो सदमा हुआथा ?

अगर सवाल अव्वलके जवाबमें कोई अलामत अलामात ज़ैलमेंसे बयान करनी मतरूक होगई हो तो उसकी निस्बत ख़ास सवालात हस्ब ज़ैल पूछे जावें ॥

( ११ ) क़ै हुईथी ?

( १२ ) असहाल हुआथा ?

( १३ ) पेटमें कोई दर्द तो नहीं हुए ?

( १४ ) फ़लां शख्स प्यासाथा ?

( १५ ) क्या उसको ज़ाफ़ होगयाथा ?

( १६ ) क्या वह दर्द सिर या दौरान् सिरकी शिकायत करताथा ?

( १७ ) क्या वह ऐसा मालूम होताथा कि वह अपने ऐज़ायको मुतहर्रिक नहीं कर सकता

( १८ ) क्या उसको नींद ग़फ़लतकी थी ?

( १९ ) क्या वह बेहूदा बकताथा ?

( २० ) तशन्नुज हुआथा ?

( २१ ) क्या वह मुँहके खास ज़ायकहकी शिकायत करताथा ?

( २२ ) क्या उसने खाने पीनेमें कोई ख़ास ज़ायका मालूम किया ?

( २३ ) हरकात तशन्नुजमें जो अर्सा गुज़राथा उसमें वह कभी होशमें भी आयाथा, यह अ़लामत "कुचला" की है ?

( २४ ) वह अपने मुँह और हलक़में जलन और तेज़ दर्दकी शिकायत करताथा या ऐज़ामें तेज़ दर्दकी या उनकी जलन होजानेकी शिकायत करताथा ?—यह अ़लामत मीठातेलिये की है ?

# नम्बर ( ३ )

## सवालात कि जो गवाह तिब्बी से मुक़द्दमह मर्ग मुश्तबह व सबब ज़ख्म या सदमा में बाद मुलाहिज़ा नाश मुर्दा के किये जा सकते हैं।

( १ ) तुमने शख्स फ़लां साकिन फलांकी नाशका मुलाहिज़ा किया और अगर मुलाहिज़ा किया तो क्या देखा ?

( २ ) तुम्हारी दानिस्त में मौत का सबब क्या है ? अपनी वजूहात बयान करो ?

( ३ ) तुमने इसके जिस्म पर कोई निशान ज़ाहिरी सख्तीके देखे अगर देखे तो उनको बयान करो ?

( ४ ) तुम्हारी क्या राय है यह ज़रर पेश्तर मौतके या बादके पहुँचाई गई हैं अपनी वजूहात बयान करो ?

( ५ ) तुमने अन्दर से नाश को देखा बयान करो अगर तुमने कोई अ़लामात ग़ैर मामूली मुलाहिज़ा करीं ?

( ६ ) तुम कहते हो कि फ़लां अमर बाअ़स मौत का हुआ बयान करो कि किस ख़ास तरीक़ में मवस्सर क़त्ल हुआ ?

( ७ ) तुमने जिस्म में कोई अ़लामत मर्ज़की देखी ?

( ८ ) अगर तुमने देखी तो क्या तुम्हारी दानिस्त में अगर मुतवफ़्फ़ी इस मर्ज़ का मरीज़ न होता तो ज़रर रसानंदा फिर भी मवस्सर क़तल होता ?

( ९ ) क्या तुमको यक़ीन है कि उसके इस मर्ज़के मरीज़ होनेसे फिर इत्तफ़ाक़ तन्दुरुस्त होजानेका ज़रर रसानंदासे करदिया ?

( १० ) क्या इज़रार मज़कूर सब मिलकर उमूमन साफ़ मुहलक जानके थे या मिन जुमला उनके कोई एक ज़रर मुहलक जानथा ?

( ११ ) ज़रर मज़कूर दस्ती ज़ोरसे पहुंचाये गयेहैं या बज़रिए किसी हथियारके ?

( १२ ) ज़ख्ममें तुमने कोई और शै तो नहीं देखी ?

( १३ ) किसी क़िस्मके हथियारके ज़रिएसे जख्म पहुंचाया गया है ?

( १४ ) क्या तुम्हारी दानिस्तमें ज़रर रसानंदह हथियार ( नम्बर पुलिस चार्ज सेन्ट ) मौजूदासे कि जो तुम्हारे रोबरूही पहुँचाये जासकते हैं ?

( १५ ) क्या मुतवफ्फी बाद पहुँचने ज़ररके ( इसक़द्र दूर ) चलसकताथा या बोल सक्ता वग़ैरह ?

( १६ ) क्या तुमने अज़रूए इल्म कीमिया बतरीक़ दीगर दाग़को ( या हथियार पार्चावग़ैरह ) नम्बर पुलिस चार्ज सेन्ट को कि जो तुम्हारे रोबरू है तहक़ीक़ किया?

( १७ ) क्या तुम्हारी दानिस्त में दाग़ हाय मज़कूर खून के दाग़ हैं ?

( १८ ) तुम्हरी दानिस्त में जरर पहुंचने और वकूअ़ मौत में किस क़द्र अर्सागुज़रा है?

( १९ ) ज़ख्म किस समत में था और तुम कयास कर सक्ते हो कि बलिहाज़ तरह इस्तंकामत शख्स ज़रर रसीदा के शख्स ज़रररसां की तरह इस्त क़ामत क्याथी ?

( २० ) क्या यह मुमकिन है कि कोई शख्स इस क़िस्मका ज़ख्म खुदबखुद अपने जिस्म पर लगा लेवे और अपने दलायल बयान करो ?

## ( ज़ख्म गोली बन्दूक )

( २१ ) ठीक ठीक सिम्मत ज़ख्म के बयान करो ?

( २२ ) क्या जख्म की शकुल से यह मालूम होताथा कि बन्दूक़ नजदीक वदन के चलाई गई थी कि या उसी फ़ासिलह पर कुछ ?

( २३ ) तुमने कोई रस्सा या गोली या कहीं या कोई और शै जख्म में देखी ( या शै फ़्लां ) पार निकल गईथी

( २४ ) क्या यह मुमकिन अल्क़यास है कि तुमने सूराख़ वदखूल को सूराख़ अखराज समझा हो?

# ( नम्बर ४ )

## सवालात जो गवाह तिब्बीसे मुक़द्दमह बच्चेके मारनेमें बाद मुलाहिज़ा नाशके हो सक्ते हैं।

( १ ) तुमने फ़्लां लड़की या लड़केको देखा जो साहब सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिसने तुम्हारे पास बतारीख़ सन् १८ ई० भेजाथा देखा—अगर देखा तो क्या देखा ?

( २ ) क्या तुम कह सकते हो कि बच्चा मज़कूर बिलकुल ज़िन्दा पैदा हुआथा या मुर्दाथा अपनी रायकी वजूहात बयान करो ?

( ३ ) तुम्हारी दानिस्त में मौतका क्या बाअ़स था अपनी वजूहात बयान करो ?

( ४ ) तुम्हारी यक़ीन में बच्चाकी रहमी उमर किस क़दरथी, अपनी वजूहात बयान करो ?

( ५ ) तुम्हारी यक़ीन में बच्चेके रहमसे बाहर होनेकी कितनी उमरथी-अपनी वजूहात बयान करो ?

( ६ ) तुमने ज़ाहिरमें कोई अ़लामत सम्भी या कोई निशानात ग़ैर मामूली देखे अगर देखे तो उनको ठीक २ बयान करो ?

( ७ ) तुमने अन्दरसे अन्दुल मुलाहिज़ा जिस्मके कोई कोई अ़लामात मरीज़ाना या ग़ैर मामूली देखे-अगर देखे तो उनको ठीक २ बयान करो ?

( ८ ) क्या तुमको यक़ीन है कि ज़रर लगे हुए जो तुमने देखे क़बल मौतके पहुंचाये गये हैं या पीछे-अपनी वजूहात बयान करो ?

( ९ ) क्या तुम कह सकते हो कि ज़रर मज़कूर किसतरह पहुँचाये गये हैं अपनी वजूहात बयान करो ?

( १० ) तुम्हारी दानिस्तमें ज़रर इत्तिफ़ाक़िया हैं कि नहीं, अपने वजूहात बयान करो ?

( ११ ) बच्चहने दम कुल्लन या जुज़न लियाथा या बिलकुल नहीं लिया था ?

( १२ ) तुमने फ़लां औरत वाल्दा मुर्दा बच्चाके जिस्मको मुलाहज़ा किया अगर किया तो क्या तुमको यक़ीन है कि वह थोड़ी मुद्दतसे बच्चा जनी है। तुम तख़मीनन् उसके बच्चा जनेकी तारीख़ कह सकते हो-अपने वजूहात बयान करो ?

## ( नम्बर ५ )

## सवालात कि जो गवाह तिब्बीसे मुक़द्दमह मुश्तबह मौत बज़रिए फांसी या दम घोटनेमें हो सकते हैं।

( १ ) तुमने शख़्स फ़लां साकिन फ़लांके जिस्मको मुलाहिज़ा किया अगर किया तो तुमने क्या देखा ?

( २ ) तुम्हारी दानिस्तमें मौतका क्या सबब है अपनी रायकी वजूहात बयान करो?

( ३ ) तुमने जिस्मपर बाहरसे कोई अ़लामात सख़्ती की देखीं ?

( ४ ) अन्दुल मुलाहिज़ह नाशके तुमने अन्दरसे कोई अ़लामात ग़ैर मामूली मुलाहज़ा कीं ?

( ५ ) जब तुमने नाशको देखा तो कोई रस्सा या कोई इस किस्मकी चीज़ तुमने उसके गलेके गिर्द देखी ?

( ६ ) क्या तुम कह सकते हो कि अ़लामत ( अ़लामात ) कि जो तुमने देखी क़बूलमौतके पैदा हुई या बाद मौत के ?

( ७ ) तुम्हारी दानिस्तमें किस शैसे मुतवफ़्फ़ी फांसी दियागया है या उसका दम रोका गया है ?

( ८ ) क्या निशान जो तुमने देखा रस्से से या किसी और शैसे ( नम्बर पुलीस चार्ज सेन्ट ) कि जो तुम्हारे रोबरू हो सकता है ?

( ९ ) तुम्हारी दानिस्त में इस रस्सह से यह जिस्म लटकाया जा सकता था यानी यह रस्सा बदन के वज़न को बरदाश्त कर सकता था ?

### ( अगर दम घोटा गया )

( १० ) जो जरर तुम बयान करते हो क्या उनके पैदा करने में बहुत सख़्ती और ज़ोर चाहिये ?

## ( नम्बर ६ )

## सवालात जो मुक़द्दमह मुश्तबह मौत बज़रिए डूबने बाद मुलाहिज़ा नाश बाद वफ़ात के गवाह तिब्बी से हो सकते हैं।

( १ ) तुमने शख़्स फ़लां सकिन फ़लां के नाश का मुलाहिज़ा किया, अगर देखा तो क्या देखा ?

( २ ) तुम्हारी दानिस्त में मौत का सबब क्या है, अपने वजूहात बयान करो ?

( ३ ) क्या जिस्म पर बाहर से कोई अलामात सख़्ती की थी अगर थी तो उनको बयान करो ?

( ४ ) अन्दुल मुलाहिज़ा मज़ीद नाश अगर कोई अ़लामात ग़ैर मामूली तुमने देखी हैं तो उनको बयान करो ?

( ५ ) क्या तुमने कोई और शै मसलन् घास वग़ैरह मुतवफ़्फ़ी के पांव में या हाथों में या हवा के गुज़रगाहों में या किसी और जुजबदन में लगी हुई देखी ?

( ६ ) मादा में कुछ पानी था ?

# ( नम्बर ७ )

## सवालात कि जो गवाह तिब्बीसे मुक़द्दमह ज़िना बिलजब्र मुबय्यना में हो सकते हैं ।

( १ ) तुमने मुसम्मात—के जिस्मका मुलाहिज़ा किया अगर किया तो वकूअ् ज़िना बिल्जब्र मुबय्यनाके कितनी मुद्दतबाद किया और क्या देखा ?

( २ ) तुमने फ़र्ज़ या उसके अज़जाय मुत्तासिला के नज़दीक कोई अलामत सख्ती की देखी ?

( ३ ) क्या यह ज़रर इस क़िस्म के हैं कि वह इर्तकाब ज़िना बिलजब्र से भी होसक्ती है ?

( ४ ) पर्दा फटा हुआथा ( वाज़े होवे कि यह सवाल सिर्फ़ उसी मुक़द्दमह में पूछना चाहिये कि जिस्में लड़की ख़ुर्दसाल से ज़िना बिल्जब्र किया गया हो ) ।

( ५ ) सिवाय इनके तुमने और कोई निशान सख्ती के औरत के जिस्म पर देखे ?

( ६ ) क्या वह औरत उम्र में बालिग़ाथी ?

( ७ ) तुम उसकी उम्र तख़मीनन् कहसक्ते हो ?

( ८ ) औरत मज़कूर को तुमने मज़बूत और तन्दुरुस्त देखा या ऐसी कमज़ोर थी कि वह इक़दाम ज़िना बिलजब्र नहीं रोक सकती थी ?

( ९ ) तुमने मुलज़िम के जिस्म को मुलाहिज़ा किया ?

( १० ) तुमने मुलज़िम के जिस्म पर कोई अलामात सख्ती के देखे ?

( ११ ) उसको कोई मर्ज़ नफ़सानी यानी कोई मर्ज़ अज़ क़िस्मे आतशक वग़ैरह का था ?

( १२ ) क्या तुमको मालूम हुआ कि औरत मज़कूर को भी इसी क़िस्म का मर्ज़ या और कोई मर्ज़ नफ़सानी था ?

( १३ ) जब तुमने औरत के जिस्म को मुलाहिज़ाकिया तो बसूरत मवस्सर होने उसके मर्ज़ नफ़सानी से क्या मर्ज़ मज़कूर नमूदार होने के वास्ते अर्सा काफ़ी गुज़र गया था ?

( १४ ) क्या तुम तख़मीनन् कह सकते हो कि मुलज़िम कितनी मुद्दतसे मर्ज़ मज़कूर में मुबतिला था ?

( १५ ) क्या तुम तख़मीनन् कह सकते हो कि औरत कितनी मुद्दतसे मर्ज़ ( मर्ज़ नफ़सानी ) मज़कूर की बीमार थी ?

( १६ ) तुमने अशियाय से खून आलूदा मौजूदा अदालत ( नम्बर पुलिस चार्ज सेन्ट ) को मुलाहिज़ह किया कि जो तुम्हारे पास भेजे गये थे ?

( १७ ) तुम्हारे मुलाहिज़ह की क्या कैफ़ियत है

( १८ ) तुम्हारे यक़ीन में इर्तकाब ज़िना बिलजब्र हुवा या नहीं--अपनी वजूहात बयान करे ?

## (नम्बर ८)

## सवालात कि जो गवाह तिब्बी से मुक़द्दमह शख्स फ़ातिरुल् अक़्ल मुश्तबह में हो सकते हैं ।

( १ ) तुमने शख्स फ़लां का इम्तिहान किया ?

( २ ) तुमने उसका इम्तिहान मुख़्तलिफ़ औक़ात में किया ताकि इस अमरका गुमान न रहा हो कि शायद तुमने शख्स मज़कूर का इम्तिहान ऐसे वक़्त किया हो कि पागल पने का ग़लबा नथा ?

( ३ ) तुम्हारी दानिस्त में वह अपने आपको और अपने मुआमलात ज़ाती को सरबराह करने के लायक़ है ?

( ४ ) तुम उसको फ़ातिरुल अक़्ल समझते हो यानी उसके क़्वाय अक़लिया में फ़तूर है ?

( ५ ) अगर समझते हो । फ़तूर अक़लिया पूरा या थोडा है ?

( ६ ) तुम्हारी दानिस्त में वह हलफ़ की पाबंदी समझता है ?

( ७ ) तुम्हारी दानिस्त में वह इस हालत में इस क़ाबिल है कि अदालत क़ानूनी में गवाही देवे ?

( ८ ) तुम्हारी दानिस्त में वह इस क़ाबिल है कि उस जुर्म की जवाबदही करे कि जिस्में वह मुलज़िम है ?

( ९ ) तुमको इस अमर के मालूम करने का इत्तिफ़ाक़ हुआ कि मुलज़िम को उसके दोस्त क़बल तहक़ीक़ात हाज़ा और वक़ूआ कि जिसके सबब यह तहक़ीक़ात होती है क्या समझते थे ( आया पागल बिल फ़तह या और तरह पर ) ?

( १० ) हत्तुलवसा तुम्हारी दर्याफ़्तकी उसके मजाज़ साबिक़ की सिफ़ात आम्मा क्याथी ?

( ११ ) क्या वह ऐसा मालूम होता है कि कभी साबिक़ में भी उस पर पागल पने ने ज़ोर डाला हो ?

( १२ ) क्या उसको तोहमात व मग़ालतह फ़ातिरुल अकूल के तो नहीं हुई ?

( १३ ) अगर होते हैं तो उनके सफ़ात आम्मा क्या हैं क्या यह बे नुक़सान हैं या ख़तरनाक वह क़िसतरह ज़ाहिर होते हैं ?

( १४ ) क्या यह मुमकिन है कि बसबब तोहमात व मुग़ालतह मज़कूर के फ़ैल मुजरमानह कि जिस से वह मुलज़िम है वकूअ में आया है ?

( १५ ) तुमको मालूम हो सकता है कि किस सबब से उसकी अक़्ल में फ़तूर हुआ है, तुम्हारी दानिस्त में यह ज़ाती है या इत्तिफ़ाकिया।

( १६ ) अगर वह इत्तिफ़ाकिया है तो वह नागहां ज़ाहिर हुआ या धीरे ?

( १७ ) क्या तुम कोई वजह बावर करनेकी रखते हो कि उसकी फ़ातिरुल अक़्ली मौरूसी है अगर है तो मेहरबानी करके वजूहात अपनी राय मज़कूरकी मुफ़स्सिल बयान करो और नीज़ जुमलह कैफ़ियतें मुतअल्लिक़ा बयान करो यानी मुलज़िम के वाल्दैन् फ़ातिरुल अकूल थे या कोई उसका रिश्तहदार था और इस मर्ज़ के ग़ल्बह का सबब मुश्तमिल क्याथा और जब उसका ग़लबा शुरूअ् हुआ तब मुलज़िम की उम्र क्याथी और ग़ल्बह मज़कूर की क्या सूरत और क्या अलामत थी ?

( १८ ) क्या तुम कोई वजह इश्तबह करने की रखते हो कि मुल्ज़िम किस क़दर फ़ातिरुल अक़्ली का बहाना करता है अगर रखते हो तो उसकी वजह बयान करो ?

( १९ ) क्या तुम्हारी दानिस्तमें यह मुमकिनहै कि उसकी फ़ातिरुल अक़्ली उसके फ़िल्वाक़ै इर्तकाब जुर्मसे पीछे हुई या उसके बाअस होगई ?

( २० ) क्या तुमकोई वजह मुतख़ैयल करनेकी रखतेहो कि मुलज़िमने जुर्म हाज़ाका इर्तकाब असनाय सिहत अक़्लीमें कियाहो, जिस असनायके वास्ते वह अपने फ़ैलका ज़िम्महवार गरदाना जा सकताहै ( अगर यह सूरतहै तो तुम्हारी दानिस्तमें अर्सा सिहत अक़्ली मज़कूरका किसक़दर देरतक रहा ) या ख़िलाफ़ उसके तुमको यक़ीन है कि उसकी हालत ऐसी रहीहै कि वह बिल्कुल ज़िम्मह वारी क़ानूनीसे बरी किया जावे ?

( २१ ) अब मुल्ज़िम कोई निशान जनून क़त्ल इन्सान या ख़ुद कुशीका ज़ाहिर करताहै या उसने कभी आपके इल्ममें ऐसा कियाहै ?

( २२ ) क्या तुम्हारी दानिस्तमें बलिहाज़ उसके अबकी हालतकी मुतअल्लिक़न् ज़रूरहै कि वह पागल ख़ानहमें क़ैद किया जावे बिलूजब्र ?

( २३ ) क्या तुम्हारी दानिस्तमें माकूल हमेशा निगरानी बाहर अज़ पागल ख़ानह इस अमरके वास्ते काफ़ी होगी कि वह अपनी जान या औरोंके मालको ख़तरहमें डाले ?

## ( नम्बर ९ )

## सवालात कि जो गवाह तिब्बीसे मुक़द्दमह मुवय्यना इस्क़ात हमलमें होसकतेहैं दफ़अ ( ३१२ व ३१६ ) ताज़ीरात हिन्द ।

( १ ) तुमने मुसम्माहके जिस्मको मुलाहिज़ा किया अगर किया तो कब और क्या देखा ?

( २ ) तुम्हारी दानिस्तमें इसक़ात हमल हुआ या नहीं अपनी वजूहात बयानकरो ?

( ३ ) तुम्हारी दानिस्तमें इसक़ात हमल किस तरीक़से हुआ आया बसबब सद्म अन्दरूनी फ़र्ज़के या सदमा बेरूनी या बसबब अन्दरूनी इस्तैमाल अदवियात तेज़, अपनी वजूहात बयानकरो ?

( ४ ) यह कहा जाताहै कि दवाई इस्तैमाल हुई है अलामात और तासीरातको कि जो दवाई मज़कूरके इस्तैमाल अन्दरूनीसे पैदा होतीहैं बयान करो, तुम्हारी दानिस्तमें उसीसे इस्क़ात हमल होसकताहै ?

( ५ ) तुम बयान करसकते हो कि जब इस्क़ात हमल हुआ तो बच्चेमें जान पड़ी हुईथी, अपनी वजूहात बयान करो ?

( ६ ) तुमने बच्चेको देखा अगर देखा तो तुम्हारी दानिस्तमें औरत किस क़द्र मुद्दतसे हामलाथी ?

## ( नम्बर १० )

## सवालात कि जो गवाह तिब्बीसे व मुक़द्दमह ज़रर शदीद हो सक्तेहैं

( १ ) तुमने उसको मुलाहज़ा किया अगर देखा तो क्या देखा ?

( २ ) अहातियातसे अलामात सख़्तीकी जो तुमने मुलाहिज़ाकीं बयानकरो ?

( ३ ) तुम्हारी दानिस्त में ज़रर किस तरीक़ से पहुंचाये गये अगर किसी हथियार से तो तुम्हारी दानिस्त में किस क़िस्म का हथियार इस्तैमाल कियागया ?

( ४ ) तुम्हारी दानिस्त में ज़रर मज़कूर इस हथियार से ( नम्बर पुलिस चार्ज सीट ) कि जो तुमको दिखलाया जाता है पहुंचाये जा सकते हैं ?

( ५ ) ज़ख्म का बाअ़स क्या था और इस अमर में राय दे सकते हो कि बलिहाज़ ऐसे ज़ख्म के शख्स ज़ररसांका शख्स ज़रर रसानी दहकी निस्बत किस तरह इस्तक़ामत थी?

( ६ ) क्या यह मुमकिन है कि ऐसा जख्म कोई शख्स खुद बखुद अपने आपको पहुंचावे अपनी वजूहात बयान करो?

( ७ ) तुम्हारी दानिस्तमें ज़रर कि जो पहुँचाये गये हैं किस क़िस्म शदीद ज़रर में से हस्ब शरह दफ़अ़ ( ३२० ) मजमूअ़ ताज़ीरात हिन्द हैं अगर हैं तो किस क़िस्म में से हैं अपने वजूहात बयान करो!

वाज़े हो कि जब साहब मजिस्ट्रेट यह सवाल करेगा तो गवाह को मजमूअ़ ताज़ीरात हिन्द दिखला देगा या साहब मजिस्ट्रेट इस सवालकी तर्ज़ २ ऐसी २ बदल दे कि बिला दिखलाने मजमूअ़ ताज़ीरातहिन्द के कैफ़ियत मतलूबा मन्कशफ़ होजावे।

( ८ ) क्या तुम्हारी दानिस्त में शख्स ज़ररसीदह कोअब कोई खतरा नहीं है?

( ९ ) यह कहा जाता है कि ज़रर शै फ़लां से पहुंचाये गये हैं क्या वह तरीक़ बयान किये हुये में पहुंचाये जा सकते हैं?

( १० ) क्या तुमने अज़रूए इल्म कीमियां और किसीतरह पुर दाग़ों को ( कि जो हथियार या पारचा वग़ैरह नम्बर पुलिस चार्ज सीट पर हैं ) जो आपके रोबरू हैं मुलाहिज़ा किया है?

( ११ ) तुम्हारी दानिस्त में दाग़ हाय मज़कूर खून के हैं?

वाज़े होवे कि अगर अज़रार मज़कूर बंदूककी गोलीके जख्म हों तो सवालात २१ ता २४ नम्बर ३० ( मौत बसबब जख्म ) गो उस से पूछे जावें?

## ( ज ) अमूरात तहक़ीक़ात तलब मुक़द्दमह वफ़ात बबाअ़स फट जाने तिल्ली।

रिपोर्ट दरबाब फटजाने तहाल यानी तिल्ली मुहर्रह डाक्टरब्रून साहब प्रिंसपिल लाहौर मैडिकल कालेज।

जब तिल्लीमें मर्ज़ होताहै तो वह उम्मन् किसी सदमह से जो उसपर तासीर करे फट जातीहै अगर सदमा बहुत ज़ियादा होतो उसका फटजाना हालत कमाल सिहत में भी मुमकिन है॥

अगर तिल्ली ही की मरीज़ हालत में होतो उसका फटजाना बिलासदमाके भी वक़ूअ़ में आसकताहै जब कि मेहनत जिस्मानी की जावे या पेचिशहो या खांसी या क़ै की जावे और यहभी कहागयाहै कि उसकी शिकस्तगी खुदबखुद नौबती में भी वाक़ै होतीहै मगर ऐसे हालात बहुत शाज़ होते हैं पस वह बहुत आहम अमरहै कि जो जुमला मुक़द्दमात हलाकत में जो इस अजवकी शिकस्तगी के बाअ़स वाक़ै हों यह दरियाफ्त कियाजावे कि तिल्ली की क्या हालतथी॥

जब सदमहसे तिल्ली फट जाती है तो उस सदमहके निशान बाज़ दफ़अ जिस्मपर न-ज़र आते हैं लेकिन जुमलह हालात में नहीं क्योंकि शिकस्तगी तिल्ली अक्सर हलात-इतनी जल्दी पैदा करती है किकुछ खून निकल नहीं सकताहै और नीज मालूम होता है कि कभी ऐसी सूरत भी वाके होती है कि सदमा सिर्फ़ तिल्ली ही को असर करताहै आर दीगर ऐज़ाय जिस्म को ज़रर नहीं पहुंचाताई पस यह बिल्कुल मुमाकिन है कि तिल्ली सदमासे टूट जावे ताहम कोई निशान सदमहका पोस्त या दीगर ऐज़ाय जिस्मपर मालूम नहो ॥

जो हालत तिल्लीकी मौतके आगेथी वह उमूमन उसकी मिक़दार और सख्त या बाद हलाकतसे मालूम होसकती है, सही और तन्दुरुस्त तिल्लीका मिक़दार पांच या साढ़े पांच तूल और तीन या चार इंच अर्ज होताहै और एक या डेढ़इंच मोटा होताहै और वज़नमें क़रीब छै ( ६ ) औन्स होतीहै यानी चारऔन्ससे आठ औंस तक होती है जब तिल्ली ऐसे मरीज़ को होकि ग़ालिबन् ज़रासे सदमहसे फटजाय तो उसका वज़न अकसर दस ( १० ) से तीस ( ३० ) औन्सतक होगा और तवालत उसकी ७ से १२ इंचतक होगी ॥

सही और सालिम् तिल्ली पसलियोंसे नहीं बढी हुई होतीहै मगर मरीज़की तिल्ली आगे बढ़ जातीहै और अक्सर बहुत आगे बढ़ आतीहै तिल्ली जब तन्दुरुस्तीमें होती है तो उसकी सख्त बदर्जह औसत सख्त होतीहै और आसानीसे काटी जा सकतीहै, और जब काटीगईतो किनारा तेज़ होताहै और सतह साफ़ मगर जब कुछ मर्ज़ होताहै तो तिल्ली बिल्कुल नर्म और मुलायम होजातीहै और ऐसी गली हुई होतीहै कि बवक्त-चीरे जाने उसके ग़िलाफ़ की शै और रक़ीकके मानन्द टपक पड़तीहै यह हालत जब बाद मौतके नाश मुद्दत तक रक्खी जावे या अगर मौसिम बहुत गर्महो सड़नेसेभी होजातीहै इसवास्ते इन अमूरको दर्याफ्त करलेना चाहिये ॥

मर्ज़ तिल्लीका बढ़जाना और मुलायम होना उमूमन् बुख़ार नौबती या तप व लर्ज़ा या अम्बलका नतीजा होताहै यह नतीजा और इमराज़सेभी होजाताहै खुसूसन् तपे रदी या सकर्दीकी बीमारीमें ( जो ख़राबग़िजा ख़ासकर नबाताती ग़िज़ाके एक अर्सह दराज तक न खानेसे पैदा होतीहै और बीमार निहायत कमज़ोर और पस्तहिम्मत होजाताहै और मसूढे फूलजातेहैं ) और मर्ज़ परपूरामेन ( यानी वह बीमारी जिससे बदन पर सुर्ख़ २ धब्बे पड़जातेहैं और बीमार कमज़ोर और पस्तहिम्मत होजाताहै ) वह हिस्सा तिल्लीका जो उमूमन् शिकस्त होजाताहै अन्दरूनी सतह उसका होताहै शिकस्तकी वसअत बहुत मुख्तलिफ़ होतीहै मगर जिस क़दर शिकस्तगी बड़ी और गहरी हो उसीक़दर जल्दी उमूमन् हलाकत वकूअमें आतीहै जब शिकस्तगी खफ़ीफ़ होतो मुमकिनहै कि आदमी कई रोज़ जिन्दा रहे बल्कि हो सकताहै कि बिल्कुल तन्दु-

रुस्त हो जावे, जब शिकस्तगी बड़ी होतो उमूमन् आदमी उसी जगहसे कि जहां शिकस्तगी वाके होवे चल नहीं सकताहै ।

आखिरमें यह ज़िक्र किया जाताहै कि बाज़ हालातमें तिल्ली पर पर्देकी एक तह बबाअस सोज़िश माकबूल चढ़जाती है यह अमर शिकस्तगी को महदूद करे या खून के ज़ियाद बहने को रोकने से हलाकत में तवक्कुफ़ करसकताहै या उसको रोक भी सकताहै । पस मुक़द्दमात हलाकत बबाअस शिकश्तगी तिल्ली में जिन सुवालात का पूछना जरूरियातसे मालूम होताहै वह हस्ब जैल हैं ॥

( १ ) नाश पर क्या २ अलामत सदमा बेरूनी मौजूदथे ?

( २ ) बाद मौत के तिल्ली का मिक़्दार और वज़न क्या था ?

( ३ ) पसलियों से आगे तिल्ली कितनी दूर बढ़ी हुई थी ?

( ४ ) तिल्ली की साख्त कैसी थी, सख्त या मज़बूत या मुलायम् या गली हुई ?

( ५ ) कितनी मुद्दत बाद मौत के नाश का मुलाहिजा हुआ था, और हवाकी कैफ़ियत बलिहाज़ सर्दी व गर्मी क्या थी ?

( ६ ) क्या नाश बहुत सड़ी हुई थी ?

( ७ ) जो जगह फटी हुई थी उसकी क्या शकूल थी ?

( ८ ) शिकस्तगी की तवालत और गहराई क्या थी ?

( ९ ) आपकी राय में शिकस्तगी सद्मा बेरूनीसे हुई या नहीं आप अपनी राय के दलायल बयान करो ?

( १० ) तिल्ली पर कोई शै चस्पां भी थी अगर थी तो वह शिकस्तगी के पेश्तर की थी या नहीं ?

दफ़अ १४२–जो गवाह अदाय शहादत के वास्ते रोबरू अदालत के पेश हुआ उसको हलफ़ दिया जावेगा और तरीक़ हलफ़ दिये जाने का वह होगा जो उस खत्ता मुल्क में रायज हो–अमल्दारी सर्कारी अंगरेज़ीमें हलफ़ के तरीके जैलहैं बमूजिब एक्ट हलफ़ हिन्द सन् ७३ ई० मुक़र्रर है जो शहादत कि मैं इस मुक़द्दमह में दूंगा वह सच होगी बिलकुल सच होगी और सिवाय सचके और कुछ न होगी–या खुदा तू इस में मेरा मददगार हो, मैं बइकरार सालह खुदा को हाजिर व नाज़िर समझ कर इक़रार करता हूं कि जो शहादत मैं अदालत में दूंगा वह सच होगी बिलकुल सच होगी और सिवाय सच के और कुछनहोगी ।

दफ़अ १४३–अहल हनूद के वास्ते बजाय खुदा लफ़्ज परमेश्वर हो सकता है ॥

यह नमूना इज़हार गवाहान् का ज़ियादह तर मुफ़ीद है क्योंकि इस में बादतहरीर इज़हार अदल बदल व मुशकिल होसकता

## ( नमूनह इज़हार )

अ़दालत मजिस्ट्रेटी
दर्जह अव्वल

ग़ुलाम महीउद्दीन
अहमद
मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल
मुक़ाम शाहाबाद

नाम चंद्रभान
वल्दियत अमृतभान
क़ौमियत माली
सकूनत मौज़े बलूच
परगनह शकूहाबाद
ज़िलअ़ फर्रुख़नगर

हलफ़ मुझ मजिट्रेट के रोबरू दियागया, शहादत अज़ जानिब इस्तग़ासह

तारीख़ २२ माह जौलाई सन् १८९४ई.

____________________________________________

____________________________________________

____________________________________________

मैं तसदीक़ करताहूं कि यह इज़हार मेरी क़लम से और वही लिखागया जो गवाहने अपनी ज़बान से बयान किया ॥ ( दस्तख़त मजिस्ट्रेट )

## ( उसूल शहादत )

मुहक़्क़िक़ह जनाब मुस्तताब फ़ैज़मआब कर्नेल आर्थर विलियम " राबर्ट" साहब बहादुर दाम इक़्बालहू पोलेटिकल एजेन्ट व मजिस्ट्रेट ज़िलअ़कोह आबू ( राजपूताना )

## शहादत दो क़िस्म पर मुन्क़सिम है

Direct. Indirect.

डाइरेक्ट यानी बिलावास्ता ( या ) इन् डाइरेक्ट यानी बा वास्ता डाइरेक्ट यानी बिला वास्ता शहादत वही है कि जो शख़्स अपनी ज़ुबान से हलफ़न कहता है कि मैंने इस वाक़े को अपनी आंखसे देखा और कानोंसे सुना है—

इन्डाइरेक्ट यानी बावास्ता शहादत वह शहादत है कि जो मुक़द्दमहके मुतअ़ल्लिक़ हो या जिससे वाक़आत मुक़द्दमह पैदा होते हैं—

और यह पुलिसका फ़र्ज़ मन्सबी है कि जिसक़द्र गवाहों से ऐसे हालात व वाक आत मालूम होते हों और जिस क़द्र असबाब हथियार जेवर ओज़ार जामा हाय पोशीदनी वग़ैरह यानी Metiriual evidemea मेटीरियल शहादत दस्तयाब हो वह सब रोब रू अ़दालतके पेश करे जिससे मुक़द्दमह पायह सबूत को पहुंच जावे अक्सर Indirect इन् डाइरेक्ट शहादत यानी Sircam strneial सरकम स्टेंशियल शहादत में वही सबूत समझा जाताहै कि जो वाक़आत से बहुत मुमकिन हो क्योंकि रोज़ मर्रह की बात चीत में ऐसा सर्टेन्टी यानी यक़ीनका सबूत नहीं होसकता जैसे कि "मैथे मेटिक" यानें इल्म हिसाब और डाइरेक्ट यानी शहादतबिलावास्तह में होताहै— मसलन् दो और दो चार होतेहैं पांच नहीं होसकते ऐसा सर्टेन्टी यानी यक़ीन रोज़ मर्रह की बात चीत में नहीं हो सकता सिर्फ यह कह सकते हैं कि फलां अमर बहुत मुमकिन है मसलन् कोई आदमी अपने इल्म व यकीन से यह नहीं कह सकता कि कब आफताब उगेगा लेकिन यह बात बहुत मुमकिन और यकीनीहै क्योंकि हज़ारहा सालसे ऐसा होता हुआ आया है और कल भी ज़रूर ऐसाही होगा फिर कोई तन्दुरुस्त आदमी यह नहीं कह सकता कि कल हम ज़िन्दा रहेंगे लेकिन यह कह सकता है कि बहुत मुमकिन है ऐसा होवे क्योंकि फ़िलहाल वह मरीज़ नहीं है।

डाइरेक्ट यानी बिलावास्ता शहादत किसी मुक़द्दमह में उसी गवाह की होगी कि जिसने-वाक़आत मुकद्दमह को बचश्म ख़ुद देखा और कानों से सुना है, लेकिन गवाहों की सच्चाई में जब उनके रिश्तहदारी या नौकरी या कर्जदारी या मौरूसी एक दूसरे जातसे दुश्मनी या बाहमी ख़ानग़ी अ़दावत या औरतों की तक़रार से जो देहातमें मशहूरहै कम व बेश फर्क होजाताहै—

फिर इस सूरत में शहादत सच हो सकती है मसलन् एक मुसाफ़िर सड़क पर मुसाफ़रत कर रहा है और उसने किसी वारदातका वकूअ़ सफ़र करते हुए देखा तो इस में कोई शक न रहा क्योंकि गवाह का कोई तअ़ल्लुक़ ज़ाती या दुश्मनी इस मुक़द्दमह में किसी फ़रीक़ मुक़द्दमह से नहीं है ग़रज़ सबूत वही बात है कि जो शहादत और हालात मुक़द्दमह से किसी मुलाजिम को मुजरिम क़ानूनी साबित करदे व मुक़द्दमात दीवानी उसी फ़ैल को गुनाह समझते हैं कि जिससे कोई आदमी किसी दूसरे शख्सके हकूकको जान बूझकर बर्बाद करता है ॥

अमूर मज़कूर बाला एक्ट शहादत दफ़अ़ ५ से १२ दफ़ात वग़ैरह तक पाई जावेंगी, लेकिन इस बात को याद रखना चाहिये कि शहादत वास्ते यानी सरकम स्टेंशियल शहादत याने सबूत क़रायन् व भेज़ मेटिव शहादत व इन् डाइरेक्ट शहादत यह तीन शहादतें एकही क़िस्मकी हैं और यह सब मुक़द्दमात से तअ़ल्लुक़ रखती हैं, और ऐसी शहादत मज़कूरा मोटिव यानी वजह तहरीक इन् स्टेंशियल यानी इरादा और अपर च्यूनिट यानी मौक़ा यह तीनों हमेशा लाज़िम और मौजूद होने चाहियें क्योंकि सरकम स्टेंशियल शहादत अगर कामिल तौर पर साबित और मुमकिन न होतो उसको नहीं मानना चाहिये उमूमन् वकला अदने दर्जह की झूठी बातों पर कि जो मुक़द्दमह से बिलकुल तअ़ल्लुक और वास्ता नहीं रखते अ़दालत के धोखा देने के लिये बहुत मुबाहिसा करते हैं लेकिन अ़दालत को इसबात का लिहाज़ रखना चाहिये कि लोगोंकी रोज मर्रह के बयानात में थोड़ासा इख्तलाफ हुआही करता है मसलन् एक आदमीने कहा कि फलां बात ८ बजे हुई और दूसरे गवाह ने कहा कि आठ पर पांच मिनट गुज़रे यह वार्दात हुई, फिर एक आदमी कहता है कि हमने फ़लां मुक़द्दमहमें तीन गधे देखे और दूसरा गवाह कहताहै कि हमने चार गधे देखे—पस ऐसे वकला गवाहों के थोड़े से बयानात के इख्तलाफ होने पर अ़दालत से इस्तदुआ करतेहैं कि इस गवाहको जालसाज़ी या दरोग़हल्फ़ीमें सज़ा होनी चाहिये और मिटीरियल यानी शहादत जरूरी को वकलाय मज़कूर अपने फ़ायदह के लिये छिपानेकी पूरी कोशिशें करतेहैं और मुक़द्दमहको बिगाड़तेहैं, गवाहान्के इम्तिहानकी बाबत दफ़अ़ १२५ से १६६ तक एक्ट मज़कूर में जिक्रहै यह तमामी हालात मज़कूरह दर हक़ीक़त उसूल शहादत हैं अगर इस से तसल्ली न हो और जियादह तर तहक़ीक़ मंज़ूर हो तो एक शहादत व नीज दीगर शरहों से मालूमात मुमकिन हैं जिस में कोशिश दर्कार है मगर बनिस्बत उर्दूके अंग्रेजी एक्ट शहादत का समझना आसानहै क्यों-

कि एक शहादत उर्दूमें मुतरज्जिमान लफ्फाजी बहुत करते हैं जिससे मतालिब आम फ़हम नहीं रहते ॥

दफ़अ १४४–तमाम शहादत हर एक हाकिम अदालत फ़ौजदारी के रोबरू गवाह की ज़बान मादरी में बहाज़री हाकिम अदालत उसकी वाक़ै निगरानी से क़लमबंद होगी और उस पर उस हाकिम अदालत के दस्तख़त सब्त होंगे–

दफ़अ १४५–ऐसी शहादत जब क़लमबन्द होतो वह लफ़्ज़ बलफ़्ज़ गवाह को पढकर सुनाई जावे और अगर उसको किसी अमर में ऐत्राज़ हो तो उसको उसी वक्त और गवाह के मवाजह में दुरुस्त कराया जावेगा और उसके दस्तख़त कराये जावेंग और अगर वह दस्तख़त न कर सकता हो तो सिर्फ निशानी काफ़ी होगी और वह शामिल रहेगी।

दफ़अ १४६–जो शहादत मुक़द्दमात फ़ौजदारी में लीजावे वह मुसलसिल तौर पर लिखी जावेगी बतौर सवाल व जवाबके कलमबन्द न होंगी मगर अदालत को इख्तियार हासिल होगा कि वह कोई खास सवाल व जवाब तहरीर करे या कराये।

दफ़अ १४७–जो इज़हार गवाहने रोबरू अदालत के दिया हो और उसको किसी दूसरी ज़बान में क़लमबन्द किया गया होतो जरूर होगा कि इज़हार को उसकी असली जबान में तर्जुमा करके सुनाया और समझाया जावे।

दफ़अ १४८–और अगर मुल्ज़िम उस ज़बान को न समझता होवे तो उसको फिर तर्जुमा करके समझा दिया जावे, और वकील उसका बवजह अदम मौजूदगी मुलज़िम के हाजिर होवे और वह भी जबान रायज अदालत से नावाक़फ़ियत रखता हो ऐसी सूरत में तर्जुमा करके समझा ना अदालत का फ़र्ज़ होगा और दस्तावेज़ात पेशकी जावें वह तर्जुमा होने के बाद मुसद्दक़ होकर शामिल मिसल रहेंगी।

दफ़अ१४९–जब कोई गवाह किसी अदालत में इज़हार देरहा होतो हाकिम अदालत को लाज़िम होगा कि उसके चेहरे और वजह से जो कुछ जाहिर होता हो वह अपने इज़हार के हाशिये पर जिस क़दर जरूरी मालूम होवे तहरीर करे।

दफ़अ १५०–मुलज़िमका इज़हार जब किसी अदालतमें तहरीर होवे तो वह तमाम इज़हार मय सवालातके जो मुलज़िमसे किये जावें और नीज़ जुमलह

जवाबातकि जो वहदे लफ़्ज़ बलफ़्ज़ उस ज़ुबानमें कलमबन्द होंगे जिस ज़ुबानमें वह लिखाया गयाहो ।

दफ़अ़ १५१–और अगर किसी दूसरी ज़ुबानमें इज़हार लिया गयाहो जिसको वह न जानताहो उसका तर्जुमा होकर उसको सुनादिया जावेगा और मुलज़िमको इख़्तियार होगा कि और कुछ लिखवाये या उसीपर इक्तफ़ा करे ।

दफ़अ़ १५२–जब इस तरह इज़हार मुल्ज़िमका क़लमबंद होचुके और जिसको वह सच ज़ाहिर करता हो और उसने सिहत की तसदीक़की हो तब मुल्ज़िम के दस्तख़त सब्त होंगे, और उसके बाद हाकिम अ़दालत यह इबारत तसदीक़ अपने हाथ से लिखेगा कि यह इज़हार उसके मवाजह और उसकी समाअ़त में क़लमबंद किया गया और इस में शख़्स मुलजिम का तमामबयान सही व दुरुस्त मुन्दर्ज है और अपने दस्तख़त करेगा ।

दफ़अ़ १५३–हर एक रियासत को चाहिये कि तरीक़ और नमूना शहादत के जैसे उनकी राय में अन्सब हों वक़्तन् फ़वक़्तन् मुक़र्रर और रायज करते रहैं ।

दफ़अ़ १५४–हर एक मुलज़िम मजाज़ हैं कि वह अपनी जवाब दही मार्फ़त किसी वकील मक़बूला अपने के करें ।

दफ़अ़ १५५–किसी शख़्स मुल्ज़िम को किसी तरह का हलफ़ देना जायज़ नहीं है।

दफ़अ़ १५६–और मुलज़िम पर किसी तरह का किसी अमरके ज़ाहिर करने के वास्ते ख़ौफ़ व तशद्दुद न किया जावेगा ।

दफ़अ़ १५७–बवजह ग़ैर हाज़री गवाह या किसी बाअ़स से यह बात ज़रूर हो कि ब मुक़्तज़ाय मस्लहत किसी तहक़ीक़ात या तजवीज़ का शुरूअ करना मुल्तवी किया जावे तो अ़दालत वक़्तन् फ़वक़्तन् अपने हुक्म तहरीरी मुश्तमिल बवजूहात मुलतवी कर सकती है और मुल्ज़िम को हिरासत में रखने के लिये ओहदेदार मुनासिब के सुपुर्द कर सकती है इस हुक्म पर हाकिम अ़दालतको अपने दस्तख़त सब्त करने होंगे हरएक वक़्त पन्द्रह योमसे ज़ियादा हिरासत में रहने का अ़दालत को हुक्म न देना चाहिये, मगर ताहम बाद इन्क़ज़ाय मयाद पन्द्रह योमके अगर अ़दालत को मालूम होवे कि मुक़द्दमह

के इल्तवासे ज़ियादह सबूत हासिल होगा दरींसूरत शख्स मुलज़िम को हिरासत में भेजने की माकूलवजह है।

दफ़अ़ १९८–मजमूअ़ ज़ाब्तह फ़ौजदारी मुरव्विजा बृटिश इंडिया में यह अमर जायज़ रक्खा गया है कि जरायम मुंदर्जह जैल का राज़ीनामा उन अश-ख़ास की तरफ़से दाखिल किया जावे कि जिसका जिक्र जैल के खानह में मज़कूर है।

## (जुर्म)

### (दफ़ात मजमूअ़ ताज़ीरात हिन्दके जो जुर्मसे मुतअ़ल्लिकहैं)

सोच विचारकर इस नियतसे कोई बात वगैरह कहना जिससे मज़हब की बाबत किसी शख्सका दिल दुखे– २९८ वह शख्स जिसका मज़-हबकी बाबत दिल दुखाना मक़सूदहो–

ज़रर पहुंचाना ज़ेर दफ़ात ३२३ व ३३४ वह शख्स जिसको ज़रर पहुंचाहो

बेजा तौर पर किसी शख्सकी मज़ाहमत करनी या हब्स में रखना (३४१) व (३४२) वह शख्स जिसकी मज़ाहमत की जावे या जो हब्स में रक्खा जावे–

हमला करना या जबर मुजरमानह का अमल में लाना (३५२) व (३५५) व (३५८) वह शख्स जिस हर हमला किया जावे या जिसकी निस्बत जब्र मुजरमाना अमल में आवें, बतौर नाजायज़ मेहनत करने पर मजबूर करना (३७४) वह शख्स जिससे जबरन मेहनत ली जावे–

नुक़सान रसानी जब कि सिर्फ़ नुक़सान या हर्जा जो,

पहुंचाया जावे किसी शख्स ख़ानगी का नुक़सान या हरजाहो (४२६ व ४२७) वह शख्स जिसको नुक़सान या हर्जा पहुंचाया जावे–

मदाख़लत बेजा मुजर्मानह (४४७) मदाख़लत बेजा बखानह (४४८) } शख्स क़ाबिज़ उस जायदाद का जिसपर मदाख़लत बेजा की जावे

ख़िदमतके मआ़हिदा का नुक़सान (४९०) व (४९१) व (४९२) वह शख्स जिसके साथ मुजरिमने मुआ़हिदा किया हो–

ज़िना मुजरमानह के साथ किसी और त शादी की हुईका……………४९७ या रोक रखना ४९८ } शोहर औरत का

| | |
|---|---|
| अज़ालये हैसियत उर्फ़ी .......( ५०० )<br>किसी मज़मून को यह जानकर कि वह मज़ील हैसियत उर्फ़ी होवे ....( ५०१ )<br>यह जानकर कि इस में ऐसा मज़मून भी फ़रोख़्त करना............( ५०२ ) | वह शख़्स जिसका अज़ालै हैसियत हुवा हो |

नक़्स अमन कराने के सबब से तोहीन करना ( ५०४ ) वह शख़्स जिसका तोहीन किया जावे—

तख़्वीफ़ मुजर्मानह इल्ला उस सूरत में जब कि जूर्म लायक़ सज़ाय कैद ७ बरसके हो ( ५०६ ) वह शख़्स जिसको ख़ौफ दिलायाजाय—

दफ़अ् १५९-बृटिश इंडिया में जायज़ किया गया है कि जुर्म बिल अमद ज़रर पहुंचाने या बिल अमद जरर शदीद पहुंचाने या ऐसे फ़ैल से जरर पहुंचानेका जिससे जान इन्सानको ख़तरा हो या ऐसे फ़ैलसे ज़रर शदीद पहुँचानेका जिससे जान इन्सानको ख़तराहो जिनकी सज़ाएं मजमूअ् ताज़ीरात हिन्दकी दफ़अ् ( ३२४ ) या ( ३२५ ) या ( ३३७ ) या ( ३३८ ) में मुक़र्ररहैं बइजाज़त उस अदालतके जिसके रोबरू किसी जुर्म मज़कूरकी नालिश दायरहो उसकी तरफ़से राज़ीनामह परतै किया जावे जिसको ज़रर पहुंचाया गयाहो ।

दफ़अ् १६०-और जब मुक़द्दमह राज़ीनामहके क़ाबिलहै तो उन जुरायम अयानतमेंभी राज़ीनामा हो सकताहै कि जो अयानत कि मुक़द्दमाक़ाबिल राज़ीनामामें की गई हो ।

दफ़अ् १६१-सिवाय जरायम् मुन्दर्जह सदर और किसी मुक़द्दमह में राज़ीनामा नहीं होना चाहिये ।

दफ़अ् १६२-राज़ीनामाकी यह तासीर होगी कि गोया मुलज़िम जुर्म से बरी होगया ।

दफ़अ् १६३-अगर किसी अदालत को दौराने तहक़ीक़ात मुक़द्दमह में शहादत से यह साबित होवे कि मुक़द्दमा उसक़ाबिल है कि उसकी तजवीज़ किसी अदालत बाला दस्त से होनी चाहिये तो वह अदालत अपनी कार्रवाई को बंद करके मुक़द्दमह को मय अपनी रायके उस अदालत में मुर्सिल करेगी ।

दफ़अ् १६४-अगर कोई मुलज़िम जो ज़ेर बाब १२ या १७ मजमूअ् ताज़ीरात हिन्दके पहले सज़ायाब हो चुका हो और दुबारा उस जुर्म में

माख़ूज़ होकर रोबरू अदालत के लाया जावे और अदालतकी यह मन्शा हो कि सज़ाय जुर्म मुर्तकबा से ज़ियादा सज़ा तजवीज़ करनी चाहिये तब वह अदालत अपने से बाला तर रुतबह के अदालत में सुपुर्द करे।

दफ़अ १६५–अगर कोई हाकिम अदालत दौरान् तहक़ीक़ात मुक़द्दमह में शहादत कामिल या उसका कोई जुज़्व ले चुका हो और उसी हालत में उसका तबादिला दूसरी जगह होजावे या फ़ौत होजावे तो उसके जानशीन को जो उसी काम पर अदालतकी रियासत से मुक़र्रर किया गया हो तो उसको इख्तियार होगा कि उस शहादत को जायज़ रक्खे या अज़सर नो शहादत ले या मुक़र्रर गवाहों को तलब करके मुक़र्रर इज़हार ले तब मुलज़िम को इख्तियार होगा कि जिस गवाह का इज़हार हो चुका हो उसको मुक़र्रर तलब कराये।

दफ़अ १६६–हर शख्स जो किसी अदालत फ़ौजदारी में शहादत देनेके वास्ते ख्वाह किसी तरह तलब किया गया हो अगर अदालतके नज़दीक किसी जुर्म का इर्तकाब उसकी तरफ़ से पाया जावे तो उसको रोक ले।

दफ़अ १६७–और जब ऐसा शख्स दौरान् तहक़ीक़ात में रोका जावे तो कार्रवाई अज़सरे नो होगी और इज़हार गवाहों के मुकर्रर लिये जावेंगे।

## ( बाब पन्द्रहवां )

## इज़राय कमीशन बराय क़लमबन्दी इज़हार गवाहान्

दफ़अ १६८–जब किसी मुक़द्दमहकी दौरान् तहक़ीक़ात जो किसी अदालत मजाज़ में होरहीहो और उस अदालतकी रायमें यह बात जरूरी मालूम हो कि किसी गवाहका इज़हार लिया जाना बइग़राज़ इन्साफ़ जरूरी और लाबदहीहै और उसका हाज़िर किया जाना मूजिब तवक्क़ुफ़ ज़ियादह और खर्च रियासत का बाअ़स हो तो उस अदालत को इख्तियार होगा कि उसकी हाज़री से दर गुज़र करें और बन्द सवालात तहरीर करके उस हाकिम अदालत फ़ौजदारी के पास भेजदें कि जो रियासत की तरफ़से उस ज़िलअ में हुकूमत करता हो और मुक़द्दमह को ता वापस बंद सवालात मुलतवी रक्खे।

दफ़अ १६९–वह हाकिम अदालत जिसके पास इस तरीक़ा मज़कूरा के मुआफ़िक़ बन्द सवालत बग़रज़ लिये जाने इज़हार के भेजे जावें उसी तरह कारबन्द और पाबन्द ज़ाब्ता होंगे जैसे वह अदालत कार्रवाई करती जिसने बंद सुवालत बराय तामील भेजे या रवानह किये हैं।

# ( नमूनह )

## ( बन्द सुवालात )

अदालत मजिस्ट्रेटी दर्जह अव्वल मुक़ाम जोधपुर बइजलास क़मरुद्दीन अहमद मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल मुकाम जोधपुर ।

बमुक़द्दमह अमीरखां वल्द नज़ीर खां — मुद्दई     बनाम फ़ैज मुहम्मद वल्द नूरखां — मुद्दाअलह

**अज़रूय हलफ़**

( १ ) सवाल, मामूली

जवाब, मेरा नाम करमइलाही बापका नाम नाज़िर इलाही ज़ात शेख़ उमर ३५ साल सिनकनह जहांनाबाद

( २ ) सवाल, तुमने बक्र को कभी जैद के पास आमद रफ्त रखते हुए देखाथा

जवाब, हां

( ३ ) कितना ज़माना गुज़रा और क्यामौसिम और वक्तथा अगर तारीख और माह याद हो तो बतलाओ

जवाब—दोसाल का अर्सा गुजरा होगा शायद भादोंका महीना था बारिश हो रही थी रात का वक्त था मेरी मौजूदगी में बक्र आया ।

( ४ ) सवाल—तुम जानते हो कि मज़मूनअज़ाले हैसियत उर्फ़ी किसने मुश्तहर किया और उस मज़मूनके मुश्तहर करनेमें कौन मददगार और मुआविनहै ।

जवाब—बक्रके हामिदव महमूद दोनों मददगारथे ।

( ५ ) अगर तुम चाल व चलनसे बक्रकेवाक़िफ़ होतो बताओ ?

जवान—मैं नहीं जानता

( ६ ) तुमको मालूमहै कि जो अजालैहैसियत उर्फ़ीका जुर्म बनिस्बत बक्रके आयद हुआ किस ग़रज़से कियागया ।

जवाब—मैं नहीं जानता

दस्तख़त करम इलाही वल्द नाज़िर अली

दस्तख़त अदालत जारीकुनंदाके

मैं तसदीक़ करताहूं कि यह इजहार मेरे मवाजह में बिला कम वकास्त वही लिखा गया जो बयान किया ॥

दस्तख़त ख़लीलुल रहमन खां मजिस्ट्रेट दर्जह सोम मुक़ाम पाली

# (नमूनह)

रोबकार जिनके ज़रिए से बंद सवालात दूसरी अ़दालत में मुर्सिल होंगे।

रोबकार अ़दालत मजिस्ट्रेटी दर्जेह अव्वल बइजलास क़मरुद्दीन अहमद मजिस्ट्रेट
दर्जेह अव्वल मुक़ाम जोधपुर मुल्क मारवाड़

ब मुक़द्दमह अमीरख़ां वल्द नज़ीरख़ां बनाम फ़ैज़ मुहम्मद ख़ांनूरख़ां मुद्दा-
मुस्तग़ीस अ़ला मुलज़िम

## इल्लत ज़ेर दफ़अ़ (५००) ताज़ीरात हिन्द।

अज़ांजांकि इस मुक़द्दमहमें शहादत लिया जाना गवाहान् (अ) व (ब) का बाग़रा-
त हसूल इन्साफ़ ज़रूरी मालूम होताहै और गवाहान् मज़कूरह अ़दालत के इख्तियारात
हदूद अर्ज़ी से बाहर मसकन पिज़ीर हैं और उनका तलब किया जाना मूजिब तवक्कुफ़
व ताम्मुल मुक़द्दमा का है लिहाज़ा— हुक्म हुआकि
सवालात मन्सालिका ज़रियह नक़ल रोबकार हाज़ा बख़िदमत मुन्शी मुहम्मद
ख़लीलुल् रहमनख़ां साहिब हाकिम अ़दालत फ़ौजदारी मुरसिलहों और तसदिया दिया
जावे कि बराह इनायत बादलेने इज़हार बाज़ाब्तहके जवाबात क़ब्ल अज़ तारीख़ १२
माह जौलाई सन् १८९३ ई० वापस इर्साल फ़र्मावें, फ़क्त—

दफ़अ़ १७०—हरएक मुक़द्दमहमें और हरएक फ़रीक़ मुक़द्दमहको जायज़ होगा कि
अपनी जानिबसे सवालात तहरीर करके उस अ़दालतमें पेशकरे कि
जिसमें मुक़द्दमा दायरहो।

दफ़अ़ १७१—बाद तकमील पाने कमीशनके जो दफ़ात मासुबुक़में मज़कूर हो चुकी हैं
उस अ़दालतमें भेजी जायँगी जिसने कि कमीशन जारी कियाथा और
उसके फ़रीक़ैन मुआयनह या मुलाहिज़ह करनेके मजाज़ होंगे, और
वह शामिल मिसल होंगी।

दफ़अ़ १७२—अगर कोई गवाह उस ख़त्ता मुल्क मुतअ़ल्लिक़ा रियासतसे बाहर सकू-
नत पिज़ीरहो जहां उस रियासतकी हुकूमत नहीं है और वह इलाक़ह
सर्कार अंग्रेज़ी या किसी दूसरे वाली मुल्ककी हुकूमतमें हो दरीं
सूरत वह अ़दालत हाय फ़ौजदारी अपने हुक्काम बालादस्तकी
ख़िदमतमें अपनी तहरीरके ज़रिए से बंद सुवालत को भेज देगा, और

वह अफ़सर आला मसलहत और मुनासिब खयाल करें तो साहब पोलेटिकल एजेंट बहादुरकी ख़िदमत में जो बृटिश गवर्नमेन्टकी तरफ़ से उस खत्ता मुल्क में हस्बुलहुक्म जनाब नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुर किश्वर हिन्द मुक़र्रर फ़र्माये गये हों भेजदेगा।

## ( बाब सोलहवां )

### ( फ़र्द क़रार दाद जुर्म )

दफ़अ़ १७३–फ़र्द क़रारदादजुर्म में वह जुर्म दर्ज किया जावेगा जो मुलज़िम पर आयद हुआ और अगर उस रियासत में कोई क़ानून मुत्तसिल अम्र या मुत्तसिल मुक़ाम नाफ़िज़ हो तो वह जुर्म सिर्फ़ उसी नाम से जो उस क़ानून में मुक़र्रर हो तहरीर किया जावेगा, और इसी तरह तशरीह जुर्म उसी में बातफ़सील लिख देनी चाहिये जिससे मुद्दाअलेह को मालूम होजावे कि किस अमरकी उस पर नालिश है और किस जुर्मकी बाबत वह माखूज़ होकर अ़दालत की रोबरू हाज़िर किया गया है और उन जुराम को भी उस फ़र्द क़रार दाद जुर्म में तहरीर करना चाहिये कि जो उससे उसी किस्मके के पहले भी सरज़द हो चुके हों।

( १ ) तमशीलात ( अ ) पर ( ब ) को ज़रर शदीद ज़ेर दफ़अ़ ( ३२४ ) ताज़ीरात हिन्द पहुँचाने की बाबत फ़र्द करार दाद जुर्म अ़दालत बनारही है पस उसमें यह लिखना जरूर है कि ( ब ) ने ( अ ) का एक हाथ तलवार से काट डाला और इर्तकाब ज़रर शदीद का किया जिसकी तारीफ़ ताज़ीरात हिन्दकी जेर दफ़अ़ ( ३२४ ) में मज़कूर है तमाम दफ़अ़ को जरर शदीद के लफ़्ज बलफ़्ज तहरीर कर्ना जरूर नहीं है–

( २ ) ( ज ) ने (ल) को मकान में सरक़ा किया तो फ़र्दकरार दाद जुर्म में यह लिखना होगा कि तुमने फ़लां शख्सके मकान में सर्क़ा का इर्तकाब किया जिसकी सज़ामजमूअ़ ताज़ीरात हिन्दकी दफ़अ़ ( ३८० ) में मुक़र्रर है।

( ३ ) ( द ) ने ( र ) पर हमला व जब्र मुजर्माना का इर्तकाब किया तो फ़र्द क़रार दाद जुर्म में यह लिखना काफ़ी होगा कि तुमने ( र ) पर हमला व जब्र मुजर्मानह का इर्तकाब किया जिसकी सज़ा मजमूअ़ ताजीरात हिन्दकी दफ़अ़ ( ३५२ ) में मज़कूर है।

दफ़अ १७४–फ़र्द क़रार दाद जुर्म में वक्त और मौक़ा इर्तकाब जुर्म भी जरूर दर्ज करना चाहिये।

दफ़अ १७५–कोई फ़रोगज़ाश्त और भूल जो फ़र्द क़रारदाद जुर्म में वाक़े हो उस से मुक़द्दमह में कोई सकुम न समझा जावेगा बशर्ते कि उस फ़र्द गुज़ाश्त स फ़िल्वाक़े मुलजिम को मुबालिग़ा हुआ हो–

( १ ) तमशीलात अदालत ( ज ) और ( व ) के मुक़द्दमहकी तहक़ीक़ात कर रही है फ़र्द क़रारदाद जुर्म तयारकी और उस में लिखा कि ( ज ) ने ( ह ) को ज़रर शदीद पहुंचाया जिसकी तारीफ़ ज़ेर दफ़अ ( ३२४ ) मज़कूर है–पस उस में अदालतकी फ़रोगुज़ाश्त है कि उसने यह बात साफ़ तौर पर नहीं तहरीरकी कि किस तरह और किस हथियार से इतकाब जुर्म हुआ–यह सुकुम इस लायक़ नहीं है कि जो मुक़द्दमह को साक्त करदे–या कोई ग़लती सरीही उस में वाक़े हुई हो–

दफ़अ १७६–कोई मुक़द्दमा बवजह ग़लती अदालत हाय मातहत फ़र्द क़रारदाद जुर्मकी तरतीब दिये जाने से बाक़ी रहकर और किसी अदालत बाला में तफ़वीज हुआ हो तो अहलकार अलादत आला को चाहिये कि फ़र्द करारदाद मुरत्तब या तग़ीर तबद्दील करके शामिल मिसल करे।

दफ़अ १७७–जब कोई फ़र्द करार दाद जुर्म किसी वजह ख़ास से बदल की जावे तो ऐसी सूरत में अदालत को ज़रूर होगा कि फ़रीक़ैन मुक़द्दमह को रोबरू बुलाकर उस तग़ीर का हाल ज़ाहिर करे और मुलजिम अगर ख्वाहिश ज़ाहिर करे तो जिस गवाह को मुकर्रर वह तलब करना ज़रूर समझे तलब करके मुद्दल की बाबत इस्तिफ़ सार करे!

## ( शमूल चन्द इलज़ामात )

दफ़अ १७८–बाबत हर जुम जुदागानह फ़र्द क़रार दाद जुर्म भी अलहदा और तजवीज़ जर्म भी जुदागानह होनी चाहिये।

दफ़अ १७९–जब एक शख्स की निस्बत एकही क़िस्म के एक से ज़ियादह इलज़ाम लगाये जायँ जो एक सालके अन्दर सरज़द हुए हों तो जायज़ है कि उस पर एकही वक्त में चन्द जरायम का इलज़ाम जो तीनसे

ज़ियादा नहीं आयद होकर सबकी एक तज़वीज की जावे जरायम एक ही किस्मके वहहैं जिनके लिये ताज़ीरात हिन्द की दफ़अ़ वाहिद में या किसी क़ानून मुख्तसिल अमर या मुख्तसिल मुक़ाम में एक ही तादाद की सजा मुक़र्रर हो ।

( अ ) अगर चन्द वाक़आत जो बाहम ऐसा तअ़ल्लुक़ रखते हैं कि वह एक ही मुआमला होगये हैं एकही शख्स से कई जुर्म सरज़द हों तो जायज़ है कि तकमील फ़र्द क़रार दाद जुर्म जरायम् मज़कूर का और तजवीज़ एकही साथ हो ( ब ) अगर अफ़ाल ऐसे जुर्म पर मुस्तामिल हों जो बमूजिब क़ानून वक्त दो या चंद तारीफ़ात में दाख़िल हों तो जायज़ है कि एकही तजवीज़ के वक्त हर जुर्म लगाया जावे और हर एक की तजवीज़ की जावे ( ज ) अगर चन्द अफ़ाल ऐसे हों जिन में से एक या ज़ियादह अफ़ाल फ़र्दन् फ़र्दन् जुर्म या जरायम हों मगर उनका मजमूआ़ एक दूसरा जुर्म हो तो जायज़ है कि जो जुर्म मजमूआ़ अफ़ाल से पैदा न होता हो या वह मिन्जुमला उन अफ़ालके एक या चन्द अफ़ाल से पैदा होता हो एक ही मुक़द्दमह में शामिल होकर उसकी एक वक्त तजवीज़की जावे—

तमशील मुताल्लिक़ा फ़िक़्रा अव्वल ज़ैद एक शख्स खालिद को वलीद कानिस्टबल की हिरासत जायज़ से वलीद को ज़रर शदीद पहुंचाकर छुड़ा ले गया तो ज़ैद पर दफ़अ़ ( २२५ ) और ( ३३४ ) की बाबत फ़र्द तहरीर होकर तजवीज़ की जावे, ज़ैदने बनीयत ज़िना एक मकान में बज़रिए नक़्ब वक्त रोज़ दाख़िल होकर बक्र की जोज़ह से ज़िना किया तो दफ़ात ( ४५४ ) व ( ४९० ) में अलहदा २ फ़र्द और अलहदा २ तजवीज़ होगी तमशीलात मुताल्लिक़ा फ़िक़रा दोम ज़ैदने बेजा तौर पर ख़ालिद को एक पत्थर मारा तो जायज़ है कि जरायम् दफ़अ ( ३२३ ) व ( ३५२ ) के जुदा२ फ़र्द और तजवीज़ हो—

ज़ैदने अपने तिफ़्ल को बदीं इल्म छोड़ा कि वह फ़ैल बाअ़स हलाकत तिफ़्ल होगा और वह लड़का मरगया तो जायज़ है कि जरायम दफ़अ़ ( ३१७ ) व ( ३०४ ) के जुदा २ फ़र्द और जुदा २ तजवीज़ हो—

तमशीलात फ़िक़्रासोम, ज़ैदने बक्रपर सर्क़ा बिल्जब्र किया और वक्त इर्त्तेकाब सर्क़ा बिलजब्रबाला ज़रुर पहुंचाया जायज़ है कि बाबत जरायम दफ़ात ( ३२३ ) व ( ३९२ ) व ( ३९४ ) जुदा २ फ़र्द और जुदा २ तजवीज़ हो—

दफ़अ १८०–अगर चन्द ऐसे फ़ैल हों जिनसे यह शुभा हो कि जो दफ़ात साबित हो सकते हैं मिन्जुम्ला चन्द जरायम कौन जुर्म जरायम क़रार दिया जावे जायज़ है कि उनमेंसे मुलज़िम पर किसी जुर्मका इलज़ाम लगाया जावे और ऐसे इलज़ामात की तजवीज़ फ़ौरन् हो सकती है या बजाय उसके जरायम मज़कूर में से किसी एकके इर्तकाबका इलज़ाम हो सकता है।

दफ़अ १८१–अगर बसूरत दफ़अ बाला मुलज़िम पर एक इलज़ाम किया जावे और शहादतसे इर्तकाबकी और जुर्मका जो हस्ब अहकाम दफ़अ मज़कूर उस पर इलज़ाम हो सकता था पाया जावे तो जायज़ है कि इर्तकाब जुर्म मुसब्बिताका हुक्म सबूत सादर किया जावे गो उसपर उस इलज़ाम की नालिश नहीं की गईथी।

मसलन् निस्बत ज़ैद फ़र्द क़रारदाद जुर्म सर्क़ाकी बाबत लिखी गईथी और साबित हुआ कि उसने ख़यानत मुजरमानह किया था तौ जायज़ है कि वह ख़यानत मुजरमानहका मुजरिम क़रार दिया जावे गोकि इलज़ाम मज़कूरकी फ़र्द नहीं तहरीर हुई॥

दफ़अ १८२–जब फ़र्द क़रारदाद जुर्म में ऐसा जुर्म लगाया जावे जो मजमूअ चन्द जरायम काहो और उनमेंसे सिर्फ़ चन्द जरायम शामिल होकर एक जुर्म खफ़ीफ़ की हद तक पहुँचते हों और अजज़ा साबित हों तो ऐसी सूरतमें लाज़िम है कि जुर्म ख़फ़ीफ़ा साबित क़रार दिया जावे, गो कि फ़र्द क़रारदाद जुर्म में उस जुर्मका इलज़ाम न लगाया गया हो और जब ऐसे हालात साबित हों कि जुर्म मुन्दर्जेह फ़र्द बक़द्र एक जुर्म ख़फ़ीफ़के होजाये तो भी जुर्म ख़फ़ीफ़ साबित किया जावे, गो वह फ़र्द क़रारदाद जुर्म में न लिखागया मगर इस दफ़अकी कार्रवाई उन जरायमसे मुतअल्लिक़ होगी जो जरायम अज़रूय इस्तग़ासा क़ाबिल समाअत नहीं और अदालत अज़ खुद उन जरायमकी कार्रवाई नहीं कर सकती।

दफ़अ १८३–जब चन्द अशख़ास पर जुर्म वाहिद या जरायम मुख़तलिफ़का जिसका इर्तकाब मुआमला वाहिदमें हुआ हो इलज़ाम लगाया जावे या जब एक शख़्सपर इलज़ाम इर्तकाब जुर्म और दूसरेपर अयानत या इक़दाम जुर्म मज़कूर का लगाया जावे तो जायज़ है कि बाबत जरायम मज़कूर फ़र्द जुर्म और तजवीज़ सबूत शामलात हो या जुदा जुदा॥

दफ़अ १८४–जब एकही शख़्सपर चन्द इल्ज़ाम जुर्म क़ायम किये जाय और तज-वीज़ एक या चंद जरायमके हो तो मुस्तग़ीस या ख़ुद अदालत बाक़ी मांदा जरायम से दस्तबर्दार होगी ।

## ( नमूना फ़र्दक़रार दाद जुर्म )

मैं रफ़ीउद्दीन हैदर हाकिम अदालत फ़ौजदारी इस तह-रीरकी रूसे तुम लछमनसिंह वल्द नरायनसिंह क़ौम राजपूत सिकनह जोधपुर पर हस्ब तफ़सील ज़ैल इल्ज़ाम क़ाइम करताहूं कि तुमने बतारीख़ २५ माह सितम्बर सन् १८९३ ई. बवक़ आठ बजे शबके या उसके क़रीब बख़ानह मुसम्मी अमीरचंद सिकनह जोधपूर के सर्क़ा मालियत पांच सौ ( ५०० ) रुपये का इर्तकाब किया, लिहाज़ा तुम उस जुर्मके मुर्तकब हुये जिसकी सज़ा मजमूअ ताज़ी-रात हिन्दकी दफ़अ ( ३८० ) में मुक़र्रर है और वह इस अदालतकी समाअतके लाइक़ है और मैं इस तहरीर के ज़रियेसे हुक्म देता हूं कि तुम्हारी तजवीज़ बर बिनाय इल्ज़ाम मज़कूर अदालत मजकूर के रोबरू अमलमें आवे ॥ अल्मर्क़ूम २८ सितम्बर सन् १८९३ ई०

दस्तख़त हाकिम सय्यद रफ़ीउद्दीन हैदर अदालत फ़ौजदारी ॥

मुहर.

( और जब चन्द जरायम हो तो तफ़सील मुफ़स्सिल तौर पर दर्ज होनी चाहिये )

# ( बाब सत्तरहवां )

## ( कार्रवाई व मुक़द्दमात क़ाबिल इजराय समन )

दफ़अ १८५–जो मुक़द्दमह क़ाबिल इजराय समन अदालतके रोबरू पेश हों उसमें अदालतोंको इस तरह कार्रवाई करनी वाजिब है कि एक तारीख़ समाअत और हाज़री फ़रीक़ैनके लिये अदालतसे मुक़र्रर होकर मुस्तग़ीसको बरोज़ मुक़र्ररह हाज़िर होनेकी हिदायतकी जावेगी ।

दफ़अ १८६–बरोज़ मुक़र्ररह फ़रीक़ैन रोबरू तलब किये जावें और इस्तग़ासा जो मुस्तग़ीसकी जानिबसे अदालतमें पेश हुआ या बाद इस्तग़ासा अगर कोई इज़हार इज़रूवे हलफ़ बा क़रार सालह मुस्तगीस का

लियागया हो वह लफ़्ज़ बलफ़्ज़ मुलज़िमको सुनाया और समझाया जावेगा और मुलज़िमसे पूछा जावे कि वह इस बात की वजह ज़ाहिर करे कि उसको जुर्म मज़कूरका क्यों मुंजरिम न ठहराया जावे अगर मुलज़िम जुर्मसे इक़बाल करे तो वह इक़बाल उसका लफ़्ज़ ब लफ़्ज़ उसी तरह क़लम बंद होगा, जिस तरह मुलज़िम बयान करे और अदालत उसी वक़्त बशर्ते मुनासिब और अगर मुलज़िम जुर्मसे मुनकिर हो और कोई वजह न बयान करसके कि उसको मुलज़िम क्यों न गर्दाना जावे तो अदालतको चाहिये कि मुलज़िमकी बनिस्बत सबूत जुर्म करे ॥

दफ़अ़ १८७—अदालत उस वक्त मुस्तग़ीसका इज़हार क़लमबंद करे और तमामी अमूर बनिस्बत इस्तग़ासा मुस्तग़ीससे दर्याफ्तकरे जिससे असली हैसियत मुक़द्दमहकी बख़ूबी ज़ाहिर होजावे और बताईद इस्तग़ासह जो कुछ शहादत पेशहो वह बमवाजह मुलज़िम ली जावे ।

दफ़अ़ १८८—जो गवाह उस वक्त हाज़िर अदालत नहीं बज़रिए समन तलब किये जावें और अगर किसी शै या किसी दस्तावेज़की ज़रूरतहो उसके पेश किये जानेके लिये बतैय्युन तारीख़ अहकाम जारीकरे ।

दफ़अ़ १८९—उमूमन् ऐसे मुक़द्दमातकी बाबत तमाभी मसारिफ़ जो गवाहानकी तलबी और हाज़री अदालत ज़रूरहों वह मुस्तग़ीससे क़ाबिल वसूल होंगे ।

## ( नमूना समन बग़रज़ हाज़री गवाह )

### बनाम मुसम्मी इनायतुल्लाख़ां वल्द फ़ैज़ुल्लाख़ां साकिन जालौर इलाक़ह मारवाड़ ।

हरगाह हमारे रोबरू नालिश हुई है कि मुसम्मी रामदयाल वल्द किशनदयाल साकिन जोधपुरसे जुर्म हमला व जबर मुजरमानह ज़ेर दफ़अ़ ( ३५२ ) ताज़ीरात हिन्दका मुर्तकिब हुआहै ( या उसके इर्तकाबका उसपर शुभाकिया गयाहै ) और हमको मालूम हुआहै कि तुम मुस्तग़ीसकी तरफ़से शहादत मुतअ़ल्लिक़ा अमूराहमदे सकोगे, लिहाज़ा तुम्हारे नाम समन भेजाजाताहै कि तारीख़ १७ माह अगस्त सन् १८९३ ई० आयन्दहको दो पहरसे पहले दस ( १० ) बजेके इस अदालतमें इस ग़रज़से हाज़िरहो कि नालिश मज़कूरकी बाबत जो कुछ तुमको मालूम हुआहै उसकी

निस्बत शहादतदो और बिला इजाज़त अ़दालतके वहांसे चले न जाओ, और तुमको बज़रिए इसके ताकीद की जातीहै कि अगर तुम बिलावजह जायज़ तारीख़ मज़कूर पर हाज़िर होनेसे ग़फ़लत या इन्कार करोगे तो तुम्हारी हाज़री बिलजब्रके लिये वारन्ट जारी होगा ॥ आज बतारीख़ १० माह अगस्त सन् १८९३ ई० हमारे दस्तख़त और अ़दालतकी मुहरसे जारी किया गया ॥

मुहर

दस्तख़त रामनरायन मजिस्ट्रेट दर्जह सोम
मुक़ाम जालौर

दफ़अ़ १९०–जब तमाम शहादत अज़ जानिब इस्तग़ासा पेश हो चुके तब मुलज़िम का इज़हार लिया जावेगा और जो कुछ शहादत मुलज़िम पेश करे वह ज़ब्त तहरीर में आवेगी–मगर ऐसे मुक़द्दमात में फ़र्द क़रारदाद जुर्म मुरत्तब करने की अ़दालत को ज़रूरत न होगी।

दफ़अ़ १९१–सबूत फ़रीक़ैन की तरफ़ से पेश होजाने पर अ़दालत उन तमाम अमूरको जो शहादतसे ज़ाहिर हों पेश नज़र करके अगर मुलज़िम दरहक़ीक़त मुजरिम साबित है तो सज़ाय मुनासिब तजवीज़ करे वर्ना बरियतका हुक्म सादिर करेगी।

दफ़अ़ १९२–मुमकिन है कि इस्तग़ासा ज़ररका किया गया और हमला मुजरमानह साबित हुआ या हमला का इस्तग़ासा किया गया और ज़रर साबित हुआ ऐसी हर दो सूरत में अ़दालत को फ़ैसले का इख़्तियार हासिल है ख़्वाह इस्तग़ासह में कुछही बयान किया गया हो।

दफ़अ़ १९३–ऐसे मुक़द्दमात में अगर फ़रीक़ैन बरोज़ पेशी मुक़द्दमा बशर्ते कि उनको हस्ब ज़ाब्तह हुज़ूर अ़दालत के वास्ते हिदायत की गई हो हस्ब क़ायदा आवाज़ दिये जानेपर हाज़िर व मौजूद नही पाये जायँ तो अ़दालत मुक़द्दमहको ख़ारिज करदे या वजूह ख़ास मुक़द्दमहकी इल्तवा का हुक्म दे।

दफ़अ़ १९४–अगर मुस्तग़ीस क़बूल अज़ सुनाये जाने फ़ैसला अ़दालतके इस्तग़ासह से दस्तबर्दारी ज़ाहिर करे तो अ़दालत मुलज़िमको बरी करदे ऐसी दस्तबर्दारी तहरीरी होनी चाहिये न कि तक़रीरी।

दफ़अ १९५–जो मुक़द्दमात सिवाय इस्तग़ासा और किसी ज़ारिएसे दायरहों उनको भी अदालत अगर वजूह काफ़ीहों और जो ज़ब्त तहरीरमें आयेंगी ख़ारिजकरे और मुल्ज़िमको बरी करनेकी मजाज़है।

दफ़अ १९६–दफ़ा जिसका पहले ज़िक्र हुआ उन मुक़द्दमातसे मुताल्लिक़ न समझी जावेगी जिसमें कि रियासतकी तहक़ीर या हुक्म उदूली वग़ैरहहो उसमें राज़ीनामा तहरीरी या तक़रीरी क़ाबिल पिज़ीराय अदालत न होगा।

## ( जरायम क़ाबिल समन )

अयानत

( १०९ ) लग़ायत ( १२० ) अगर असल जुर्म काबिल समन है तो अयानत भी क़ाबिल समन समझो–

( जरायम मुतअल्लिक़ा अफ़वाज बहरी व बर्री आसूदगी अम्मा ख़लायक़ )

(१३७ व १४९) व १४३ व (१४९ व १५०) अगर असल जुर्म काबिल समन न हो)

१५१ व १५३ व १५४ व १५५ व १५६ व १५७ व १५८ व १६०।

## ( जरायम जो सर्कारी मुलाज़िमोंसे सर्ज़दहों )

१६१ लग़ायत १६९ व १७१

## ( सर्कारी मुलाज़िमोंके इख़्तियारातजायज़की तहक़ीर )

१७२ लग़ायत १९० सिवाय १९१ के

## ( झूठी गवाही और जरायम मुख़ालिफ़ मादलत आम्मा )

२०२ व २१७ व २२३ व २२७ व २२८ व २२९

## ( जरायम मुताल्लिक़ बाटों व पैमानोंके )

२६४ लग़ायत २६७

## ( आम्मा ख़लायक़की आफ़ियत और अमन और आसायश और हया और आदात )

२६८ लग़ायत २८० व २८२ लग़ायत २९१ व २९४ ( अ ) व २९४ ( ब )

## ( जरायम मुतअल्लिक़ा मज़हब )

१९५ लग़ायत २९८

## ( जरायम ज़रर )

३२३ लग़ायत ३२६ व ३३४ व ३३५ व ३३६ व ३३७ व ३३८

( मज़ाहमत बेजा व हब्स )

३४१ लगायत ३४८ .... .... .... .... .... .... .... .... ....

( जरायम जब्र मुजर्मानह और हमला )

३५२ व ३५४ व ३५५ व ३५७ व ३५८

( ज़िना बिल्जब्र जब मर्द अपनी जोज़हके साथ जिमा करे )

३७६... .... ... .... .... .... .... .... .... ... ...

( नुक़सान रसानी )

४२६ .... .... .... ... .... .... .... .... ... .... ...

( मदाख़लत बेजा बख़ानह )

४४७ .... .... .... .... .... .... .... .... .... .... ....

( हर्फों और मिल्कियतके बयानात )

४८४ व ४८५ व ४८६ व ४८७ व ४८८ व ४८९ .... .... .... ....

( ख़िदमतके मआहिदोंके नुक़्ज़ मुजर्मानह )

४९० व ४९१ व ४९२ .... .... .... .... .... .... .... ....

( जरायमके इर्तकाब करने का इक़दाम )

५११ अगर असल क़ाबिल समन है तो इकदाम भी क़ाबिल समन तसव्वुर करना चाहिये।

## बाब अठारहवां

### ( कार्रवाई व मुक़द्दमात क़ाबिल इजराय वारन्ट )

दफ़अ़ १९७ मुक़द्दमात क़ाबिल इजराय वारन्ट में ज़ाब्तह ज़ैल मरई रहेगा—

दफ़अ़ १९८—फ़रीकैन रोबरू अदालत के हाजिर आयें—तो अदालतको चाहिये कि बयान मुस्तग़ीस का अच्छी तरह सुने और ज़ब्त तहरीर में लायें, और उन सब बातों को इस तरह इस्तिफ़सार करे कि कोई अमर फ़रो गुज़ाश्त न हो जाय— जिस से तमाम हैसियत सूरत मुक़द्दमह की कमाहक़ा पाई जावे—और नाम वाक़िफ़कारान् मुकद्दमा के भी उसी इज़हार में ज़ाहिर होजायँ यह इजहार शामिल मिसल किया जावे।

दफ़अ् १९९—एक तारीख़ समाअ़त मुक़द्दमा के लिये अ़दालत मुक़र्रर करके फ़रीक़ैन को बरसर इजलास इत्तलाअ् देगी—और जिन गवाहान की शहादत ज़रूरी हो उन गवाहान् की तलबी के वास्ते समन जारी करेगी।

दफ़अ् २००—रोज़ मुक़र्ररह फ़रीक़ैन अ़दालत के रोबरू तलब हों और सिलसिलहवार हरएक का इज़हार यके बाद दीगरे रोबरूय अ़दालत क़लमबन्द हों और बाद क़लमबन्दी इज़हार फ़रीक़ैन को सवालात जिरह करने का इख़्तियार हासिल होगा।

दफ़अ् २०१—जब अ़ज जानिब इस्तग़ासा तमाम शहादत पेश हो चुके तो मुलज़िम का इज़हार क़लमबन्द किया जावे।

दफ़अ् २०२—बाद इज़हारनवीसीके अ़दालत को जो सवालत ज़रूरी मालूम हों मलूज़िम से करे।

दफ़अ् २०३ अगर बाद क़लमबन्दी इज़हार मुलज़िम ब दानिश्त अ़दालत इस्तग़ासाना पायदार या बेबुनियाद या ग़ैर सबूत पायाजावे तो अ़दालत मुलज़िम को हुक्म रिहाई का देगी।

दफ़अ् २०४—वर्ना फ़र्द क़रारदादजुर्म मुरत्तब होकर मुलज़िम को सुनाई और समझाई जावेगी, और उस से पूछा जावेगा कि तुम मुजरिम हो या जबाब दही करना चाहते हो, अगर मुलूज़िम, मुजरिम न होने का इक़बाल करे तो वह इक़बाल लिखलिया जावे, और तजवीज़ हुक्म सज़ा सादिर करे।

दफ़अ् २०५—अगर मुलज़िम जुर्म से मुनकिर और सबूत पेश करने पर आमादा हो तो उसको हिदायत की जावेगी कि वह अपनी जवाब दही में मसरूफ़ होकर अपना सबूत पेश करे ऐसी तहक़ीक़ातके वक्त मुलूज़िम को इख़्तियार हासिल रहेगा कि जो गवाह मुस्तग़ीस एक मर्तबा इज़हार दे चुके हैं, और अहातए अ़दालत में मौजूद हैं उनको मुक़र्रर तलब करके सवालात जिरह मुलूज़िम की जानिब से किये जावें।

दफ़अ् २०६—मुलूज़िम बयानात तहरीरी या और कोई दस्तावेज़ पेश करे वह शामिल मिसल की जावेगी और उस पर उसी वक्त हाकिम अदालत के दस्तख़त सब्त होंगे।

दफ़अ २०७—जो गवाह मुलज़िम के अहातए अदालत में मौजूद न हों उनको हाज़िरि ज़रिए समन गैर मुमकिन होतो हुक्मनामा जबरन् बग़रज़ हुज़ूरी अदालत से जारी होगा मसारिफ़ हुक्मनामा ज़ात मुलज़िम की तरफ़ से दाख़िल कराये जावेंगे—जबकि मुलज़िम का ऐसे गवाहान् की तलबी का बाअस होना मूजिब ईज़ारसानी या तकलीफ़ दही या तज़ीअ औक़ात अदालत हो तब अदालत ऐसी दख़्वास्त को नामंज़ूर भी कर सकती है।

दफ़अ २०८—बाद तकमील शहादत जानबी मुलज़िम अदालत को तमाम शहादत मौजूदए मशमूला मिसल पर फिर नज़रसानी करनी चाहिये और बाद ख़ोज़ व ग़ोर के हुक्म सज़ा या बरीयत का सादिर करे।

दफ़अ २०९—जो मुक़द्दमात मुताल्लिक़ा बाबा हाज़ा ब मसालहत तै हो सकते हों वह मुक़द्दमात अदालत बवजह अदम हाज़री मुस्तग़ीस बरोज़ पेशी मुक़द्दमा ख़ारिज करे।

## ( तफ़सील जरायम् क़ाबिल वारन्ट हस्ब ज़ैल हैं )

जरायम अआनत इब्तदाय १०९ लग़ायत १२०अगर असल जुर्म काबिल वारइन्ट है तो अआनत भी क़ाबिल वारन्ट है जरायम खिलाफ़ वर्जी या सर्कार के बयानमें ( १२१ लग़ायत १३० )।

जरायम अफ़वाज बहरी ब बरा के बयानमें इब्तदाय१३१ लग़ायत १३६ व १३८ व १४४ व १४५ व १४६ व १४७व १४८ व १५२ व १५३ व १५७ व १७०

झूठी गवाही और जरायम मुखालिफ़ मआदलत आम्मा के बयान में (१९३लग़ायत २०१ ग २०३ लग़ायत २१६ व २१८ लग़ायत २२२ व २२४ लग़ायत २२६ ) उन जुर्मों के बयान में जो सिक्का और गवर्नमेन्ट स्टाम्प से मुताल्लिक हैं ( २३१ लग़ायत २६३ व २९२ २९३ व २९४।

आम्मह खलायक़ की आफ़ियत और अमन और आसायश और हया और आदालत मवस्सरहैं ( २८१ )।

जरायम् जो इन्सान के जिस्म व जान पर मवस्सर हैं ( इब्तदाय ( ३०२ लग़यत ३११ )।

जनीन को ज़रर पहुंचाना और लड़कों को बाहर डालदेने और अख़फाय तवल्लुद के बयानमें ( ३१२ लग़ायत ३१८ )

ज़रर ( ३२७ लग़ायत ३३३ )

जबूर मुजर्मानह और हमला ( ३५३ व ३५४ व ३५६ व ३५७ )

इन्सानको ले भागने या जबरन् बहका ले जाने और गुलाम बनाने और बजब्र मेहनत लेनेके ( ३६३ लग़ायत ३७४ )

ज़िना बिलजब्र ( ३७६ व ३७७ ) अगर मर्द अपनी औरत के सिवाय किसी दूसरे से ज़िना बिलजब्रकरे—

जरायम् जो माल से मुताल्लिक़ हैं ( ३७९ लग़ायत ३८२ )

इस्तहसाल बिलूजब्र ( ३८४ लग़ायत ३८९ )

सर्क़ा बिलूजब्र व डकैती ( ३९२ लग़ायत ४०२ )

मालका तसर्रुफ़ बेजा मुजर्मानह ( ४०३ लग़ायत ४०४ )

फ़रेब मुजर्मानह ( ४०६ लग़ायत ४०९ )

माल मसरूक़ा का लेना ( ४११ लग़ायत ४१४ )

दग़ा ( ४१७ लग़ायत ४२० )

फ़रेब आमेज़ और माल का फ़रेबन् क़ब्ज़ासे अलहदा करना (४२१ लग़ायत४२४)

नुक़सान रसानी ( ४२७ लग़ायत ४४० )

मदाख़लतबेजा बख़ानह मुजर्माना ( ४४८ लग़ायत ४६२ )

जरायम् दस्तावेज़ों और ( ४६५ लग़ायत ( ४७७ ) ४८२ लग़ायत ४८३ )

जरायम् जो अज़्दवाज़ से ताल्लुक रखते हैं ( ४९३ लग़ायत४९८ )

अजालह है सियत उर्फ़ी ८५०० लग़ायत ५१० )।

जरायम खिलाफ़ वर्ज़ी हर्फ़ोंका इक़दाम अगर जुर्म क़ाबिल वारन्टहै तो इक़दाम की बाबत भी मामूलन् वारन्ट जारी होगा—

## तजवीज़ व फ़ैसला।

दफ़अ़ २१०—बाद इख़तताम कार्रवाई मुन्दर्जह बाज हाय मुक़द्दमात क़ाबिल समन व वारन्ट में हर एक अदालत फ़ौजदारी को इख़्तियार कुल्ली हासिल होगा कि उसी रोज या किसी तारीख मुअय्यना पर जिसकी फ़रीक़ैन मुक़द्दमह को इत्तलाअ़ दी जावेगी फ़ैसला पढकर सुनाय अगर मुलज़िम ज़ेर हिरासत हो तो अफसर मजलिस की मार्फ़त उसकी तलबी अमलमें आवेगी।

दफ़अ़ २११—फ़ैसला अदालत में वह तमाम हालात और वजूह मुफ़स्सलन् दर्ज होंगे जो मुक़द्दमा से ताल्लुक़ रखते हों और उस में वह जुर्म तहरीरन् तहरीर होना चाहिये जिसकी सज़ा मजमूअ ताज़ीरात हिन्दसे क़ानून

मुख्तिसउल अम्र या मुख्तिसुल मुकाम की रूसे दीजाती हो अगर मुलज़िम बरी किया जावे तो उसकी बरीयत की वजूह तहरीर की जावेंगी।

दफ़अ २१२–अगर मुलज़िम को सज़ाय मौत किसी अदालत मजाज़ से या कबूल मंजूरी हुक्काम आला रियासत या उन बृटिश अफ़सरान् मुकर्रर फ़र्मूदा गवर्नमेन्ट हिन्द जो किसी माहादा नाफ़िज़ुल वक्त गवर्नमेंट दी जाती हो तो हुक्म में यह हिदायत होगी कि मुलज़िम इस क़दर अर्सह तक गलूबस्ता लटकाया जावे कि दम निकल जावे।

दफ़अ २१३–तजवीज़ मुलज़िम को पढ़कर लफ़्ज बलफ़्ज इत्मीनान् के साथ सुनाई जावेगी अगर मुलज़िम न समझता हो तो उसको उसकी ज़बान में तर्जुमा होकर बतलाया जावेगा, और अगर वह नकल की दरख्वास्त करे तो नक़ल दी जावेगी मुक़द्दमात वारन्ट में कोई फ़ीस मुलज़िम से वाजिबुल् वसूल न होगी और मयाद अपीलसे मुज-रिम को उसी वक्त आगाह कर दिया जावेगा।

दफ़अ २१४–असल तजवीज़ शामिल मिसल होगी मय उस तर्जुमह के जो मुल-ज़िम के समझानेके वास्ते अदालत ने कियाथा।

दफ़अ २१५–बाद तहरीर फ़ैसलह व दस्तख़त किये जाने के कोई अदालत किसी क़िस्मका तग़ीरो तबदील या कुछ नज़रसानी फ़ैसलह में नहीं कर सकेगी ( इल्ला गलत अलफाजीकी सेहत )।

दफ़अ २१६–अदालत हाय बाला को लाज़िम है कि किसी हुकूमत के मुक़द्दमह मफ़ूजा में जो हुक्म सादिर करे उसकी एक नक़ल उस हाकिम के पास मुरसिल करे जिसने इब्तदन् तजवीज मुलज़िम की हो।

## ( इन्तख़ाब अज़ एक्ट मयाद नम्बर १५ सन् १८७७ ई० )

| | | |
|---|---|---|
| १५० बमूजिब मजमूअ ज़ाब्तह फ़ौजदारी अपील हुक्म सज़ाय मौत | ७ योम | तारीख़ हुक्म सज़ा से |
| १५४ अपील किसी अदालत में बग़ैर अदालत दर्बार महकमह ख़ास | ३० योम | उसकी सज़ा या हुक्म की तारीख़ से जिसकी नाराज़ी से अपील हो |
| १५५ अपील ब अदालतुल आलियां दर्बार। | ६० योम | तारीख़ हुक्म सज़ासे |

(१५७) अपील बनाराज़ी तजवीज़ात बमूजिब मजमूअ़ ज़ाब्तह फौजदारी, ६महीने उस तजवीज़की तारीख़ से जिसका अपील हो—

# (नमूना)

फ़ैसला अ़दालत फ़ौजदारी ज़िला अजैगढ़ बइजलास पंडित गोपीचन्द मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल ज़िला अजैगढ़ मुल्क राजपूताना॥

मवर्रख़ह १८ सितम्बर सन् १८९४ ई.

बमुक़द्दमह नम्बर (१०८)

| | |
|---|---|
| नसीरुद्दीन वल्द अमीरुद्दीन ज़ात मुसल्मान शेख़ सिकनह भानपुरा मुस्तग़ीस | पन्नालाल वल्द चुन्नामल-सिकनहकबरी गंज मुल्ज़िम |

## जेर दफ़अ़ (४९८) ताज़ीरात हिन्द।

यह मुक़द्दमा अ़दालत हाज़ा में ५ जून सन् १८९४ ई० से बर बिनाय इस्तगास मुस्तग़ीस दायर हुआ—

इस्तग़ासा यह है कि मुल्ज़िम ज़ोजह मुस्तग़ीस को पिदर मुस्तग़ीसकी वलायतसे अदम मौजूदगी मुस्तग़ीस बतारीख़ २ जून सन् १५९४ ई० बनीयत मुजमीना फ़ुसला-कर अमीर पुरा ज़िला अजैगढ़ में फ़रार करके लेगया—

बर्तबक़ इस्तग़ासा पेश होने के इज़हार हलफ़ी मुस्तग़ीस का क़लमबन्द होकर वारन्ट गिरफ्तारी का बनाम मजिस्ट्रेट दर्जह सोम बमुकाम अमीरपुरा ज़िला अजैगढ़ जारी हुआ और तारीख़ ७ माह जून सन् को मुल्ज़िम बाद गिरफ्तारी अ़दालत हाज़ा के रोबरू व हाज़िर किया गया तमाम शहादत पेश करदा जानबी मुस्तग़ीस से यह पाया जाताहै कि मुल्ज़िमने ज़ोजह मुस्तग़ीस को वलायत पिदर मुस्तग़ीस से फुसला-कर फ़रार किया मगर मुल्ज़िम ने बयान किया कि ख़ैरुलनिसां एक बाजारी फ़ाहिशा औरत मुस्तग़ीस के मकान में ख़ानह अन्दाज़ है मुस्तग़ीस के साथ शादी नहीं हुई वक्तन् फवक्तन मेरे मकान परभी आमद व रफ़्त रखती थी ख़ैरुलनिसां की रज़ामन्दी से उसको अमीर पुरा लेगया था ना जायज़ तौर पर फ़रार नहीं किया,और मुस्तग़ीसको कुछ इस्तहक़ाक़ मुसम्मात ख़ैरुलनिसां के रखने और उसकी ख़िला फ़मर्ज़ी रोकने का नहीं है—

करीमन् और नसीबन् बयान करती हैं कि दरहक़ीक़त मुसम्मात ख़ैरुलनिसां अर्सह दराज़ तक बाला ख़ानह पर बैठकर पेशा करतीथी और नसीरुद्दीन मुस्तग़ीस की अर्सह से आशनाई चली आती है और अब ख़ानह अन्दाज़ है निकाह शरई नहीं

हुआ यह बाज़ार में बेपर्दा निकलती है और हमारे रोबरू मुसम्मात खैरुलनिसां ने मुल्ज़िमसे चाहाथा कि उसको अमीर पुरा लेजावे -नज़ीर अहमद और फ़कीर बेग मुत्तफ़िक्कुल लफ़्ज़ बयान करते हैं कि जिस शब को फ़रार होना इस्तग़ासह की तरफ़ से बयान किया गया है उस शब को खैरुलनिसां मुल्ज़िम के मकान पर आईथी और मुल्ज़िम से हमारे रोबरू और समाअत में कहाथा कि अमीरपुरा मुझको अपने हमराह ले चलो चुनाचे मुलज़िम ने वादा किया निकाह होनेसे लाइल्मी ज़ाहिर की—

मुस्तग़ीस के पास कोई सबूत निकाह का नहीं है क़ाज़ी शहर से एक रजिस्टर पेश किया जिसके मुलाहज़े से मालूम होता है कि मुस्तग़ीस ने एक दूसरी औरत के साथ निकाह किया था जिसका नाम ३५ नम्बरपर नुरुलनिसां बिनते अशरफ़खां तहरीर है क़ाज़ी मज़कूर हल्फ़न् बयान करता है कि यह वह औरत नहीं है जो इसवक़्त अदालतके रोबरू मौजूद है, चूंकि ज़ेर दफ़अ़ ( ४९८ ) ताज़ीरात हिन्द औरत मफ़रूरा का जिसको कोई शख़्स बनीयत मुजर्माना फ़रार करके उड़ा ले जावे मन्कूहा होना ज़रूर है और शहादत से साबित नहीं हुआ—इन वजूहसे मुलज़िम बे गुनाह है।

हुक्म हुआकि

मुलज़िम को रिहा किया जावे मुक़द्दमा पेशीसे ख़ारिज होकर दाख़िल दफ़्तर होवे ॥ फ़क़ ॥

## ( बाब उन्नीसवां )

## ( तहक़ीक़ात मुक़द्दमात क़ाबिल तजवीज़ अदालत हाय आ़ला )

दफ़अ़ २१७—अजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल या जूडीशल आफ़ीसरको चाहिये कि जो मुक़द्दमात क़ाबिल तजवीज़ अदालत हाय आ़ला और महकमह ख़ासके हैं उनकी तहक़ीक़ात करे, फ़िर जो मुक़द्दमा लायक़ सुपुर्दगी अदालत आ़लाके हो वह अदालत आलामें—और जो मुक़द्दमा महकमह ख़ासके सुपुर्द करनेके लायक़ हों वह महकमह ख़ास में तजवीज़ करनेके लिये सुपुर्द करे।

दफ़अ़ २१८—जो हाकिम कि मजाज़ ऐसे मुक़द्दमात करनेके हैं वह तमाम सबूत जो मिन्जानिब इस्तग़ासा पेश किया जावे—उसी तरीक़से क़लम बन्द करनेके बाद कि जो क़बल अर्ज़ी मज़कूर हो चुका है शामिल मिसल करेंगे।

दफ़अ़ २१९–फिर इज़हार मुलज़िम और तमाम शहादत तक़रीरी व तहरीरी जिस तरह कि मुलज़िमकी ख्वाहिश हो अ़दालतको तहरीर करनी चाहिये।

दफ़अ़ २२०–दस्तावेज़ पेश करने और गवाहान् के जबरन् हाज़िर होनेके लिये बशर्त ज़रूरत उसी तरह अहकाम अ़दालत की तरफ़से जारी होंगे जैसा कि मुक़द्दमात वारन्ट के बाबमें मज़कूर हो चुका है–जब तमाम सबूत व शहादत पेश करदा फ़रीक़ैन क़लमबन्द हो चुके–और वह दस्तावेज़ात जिनकी फ़रीक़ैन की तरफ़से पेश करने की ज़रूरत हो अ़दालत हासिल कर चुके उस वक्त अ़दालत को उस तमाम कार्रवाई पर बखूबी गौर करना चाहिये कि आया मुलज़िम पर इल्ज़ाम क़रार दादह की बाबत सबूत कामिल है या नहीं, और अगर ऐसा जुर्म निस्बत मुलज़िम आयद न हो और वह वजूह सुपुर्दगी मुलज़िम काफ़ी न हो तो मुलज़िम को हुक्म रिहाई का दे दिया जावेगा और यह रिहाई भी बवजूह अ़दालत के हाथ से ज़ब्त तहरीरमें आयेगी।

दफ़अ़ २२१–अगर मुलज़िमके सुपुर्द करनेकी काफ़ी वजूह मौजूद हों तब अ़दालत एक फ़र्द क़रारदादजुर्म मुरत्तिब करके मुलज़िम को सुनायेगी और समझा देगी और अगर फिरभी मुलज़िम अपनी बरीयत में गवाहान् पेश करना चाहता हो तो उस से एक फ़र्द गवाहान् मतलूबा की तहरीर कराई जावेगी और अगर अ़दालत को मुनासिब मालूम होतो हस्ब फ़र्द पेश करदाके गवाहान् को तलब करके इज़हार ले सकती है।

दफ़अ़ २२२–जांबाद मुलज़िम के सुपुर्द करनेकी वजूह तहरीर करे और उन वजूह के हमराह हस्बज़ैल कागज़ात अ़दालत हाय आ़ला या महकमह खास में मुरसिल होंगे।

( अ ) एक नक़ल फ़र्द क़रारदादजुर्म–

( ब ) कलन्दरह–

( ज ) तमाम असल कागज़ात याने–

( १ ) शहादत गवाह तिब्बी

( २ ) इज़हार मुलज़िम

( ३ ) शहादत उस गवाहकी जिस पर दार मदार सुपुर्दगी हो–

( ४ ) सार्टिफ़िकट जुर्म साबिक़ा वग़ैरह–

कलन्दरा बग़रज सुपुर्दगी रतनचंद वल्द राय खुशहाल चंद सिकनह फ़तह पुर जिला नोरंगाबाद मुल्क मारवाड़ मुल्ज़िम;

| नम्बर मुक़द्दमह | नाम क़ैदी व क़ैदी वल्दियत और सकूनत | जुर्म ज़ेर दफ़अ़ क़ानून मय तारीख जुर्म मुर्तकबह | तारीख़ गिरफ्तारी | मुलजिम क़ैद या ज़मानत पर | नाम गवाव मुद्दई मय खुलासा शहादत मय आलातव पारचा वग़ैरह | नाम गवाहान् मुद्दायला यानी मुलज़िम | वजूहात सुपुर्दगी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३२ | राय रतनचंद वल्द खुशहाल चंद सिकनह फ़तहपुर मुल्क मारवाड़ | ३०२ ताज़ीरात हिन्द २२ जौलाई सन् १८७७ ई० | २२जौलाई सन् ७७ इ० | जेलमें मौजूदहै | लालसिंह निहालचंद खुशहाल सिंह, दीपचंद चश्मदीद गवाह मिसल मय एक क़बूज़ा तलवार व जामा हायपोशीदनी मुलज़िम खून आलूदापाजामा कुरता अंगरखा | कोई नहीं | मुलज़िम २२ जौलाई सन् ७७ इ० को मौक़े वारदातसे गिरफ्तार हुआ— और हर चहार अशखास शाहदीनने मुलज़िसको क़तल करते हुए ब चश्म खुद देखा, मुलजिम खुद जुर्मसे इक़बाल करताहै. |

दफ़अ २२३–अदालत आला ऐसी सुपुर्दगी को अगर वह किसी क़िस्मका सुक़म ख़याल करे ख़ारिज करके हुक्म दे सकती है, कि मुक़द्दमहको फ़लां अदालत में पेश करना चाहिये था।

दफ़अ २२४–मुस्तग़ीस और गवाहान जिनके इज़हार अदालत में कलमबन्द हो चुके हों उनके हाज़री अदालत के वास्ते मुचलके लिखवालेने चाहिये और अगर कोई शख्स तहरीर मुचलकासे मुन्कर हों तो हाकिम अदालत तातहरीर मुचलका उसको हिरासत में रखने का मजाज़ है–तमाम मुचल के शामिल मिसल होने चाहिये।

दफ़अ २२५–तमाम क़िस्मके आलात और हथियार और कपड़े और अशियाय जो मुक़द्दमह से ताल्लुक रखती हों हमराह मुक़द्दमा अदालत आला में मुरसिल होंगे और उन पर नम्बर और नाम शै मज़बूत काग़ज़ पर तहरीर करके हर एक शै पर चस्पां करना चाहिये ताकि अदालत आला को मुलाहिज़ा के वक्त सहूलियत हो।

दफ़अ २२६–फ़हरिस्त तमाम काग़ज़ात और अशयाय मुरसिलाकी तैयार होकर शामिल काग़ज़ात होगी और एक नक़ल दफ्तर अदालत सुपुर्द कुनन्दह में रक्खी जावेगी।

## ( मुचलका पैरवी नालिश वा अदाय शहादत )

मैं गुलज़ारीलाल वल्द बिहारीलाल सिकनह फ़रीदाबाद इस तहरीरकी रू से इक़रार करता हूं कि मैं बतारीख़ २५ सितम्बर सन् १८९४ ई० को बवक्त दस ( १० ) बजे सुबह के रोज़ हफ्ता मुक़ाम जोधपुर ब अदालत अदालतुल आलियाराज मारवाड़ ब मुक़द्दमह इलज़ाम ज़ेर दफ़ा ( ३०२ ) ताज़ीरात हिन्द बनाम रतनचंद मुलज़िम वहां हाज़िर होकर नालिशकी पैरवी करूंगा या शहादत दूंगा और अगर इन में क़सूर करूं तो मैं दर्बार मारवाड़ को मुबलिग़ दो सौ २००) रुपया बतौर तावान अदा करूं– मवर्रखह १७ सितम्बर सन् १८९४ ई.

## नमूना

रोबकार अदालत फ़ौजदारी दर्जेह अव्वल बाजलास मौलवी अहमद हुसेन साहब मजिस्ट्रेट दर्जेह अव्वल मुक़ाम इख्तियारपुर ज़िला खुशहालगढ़ वाक़े २७ जौलाई सन् १८७७ ई०

नम्बर मुक़द्दमह

दर्बार मारवाड़ मुस्तग़ीस

बनाम

रतनचंद वल्द राय खुशहालचंद सिकनह फ़तहपुर ज़िला नोरंगाबाद पेशा तिजारत मुलज़िम

## ( इल्लत क़तल अम्द ज़ेर दफ़ा ( ३०२ ) ताज़ीरात हिन्द )

ब मुक़द्दमह हाज़ा तहक़ीक़ात कामिल अमल में आई इस्तगासाकी तरफ़ से लालेसिंह, निहालेसिंह, खुशहालेसिंह, दीपचेन्द, गवाहान् पेशहुए जो अपनी शहादत में साफ़ तौर पर बयान करते हैं कि तारीख़ २२ जौलाई सन् १८७७ ई० को मुल्ज़िमने हमारे रोबरू एक शख्स परतावमल वल्द जवान मल सिकनह मौज़ा, धान पुरा, ज़िला खुशहाल गढ़ को बज़र्ब-शमशेर क़त्ल किया, और वजह क़त्ल अम्द यह बयान की गई है, कि मक़तूल और मुल्ज़िम की बाहमी बाबत १० दस बीघा आराज़ी वाक़े धानपुरा कई सालसे तनाज़ा चला आता है और हालत अनाद ने तरक्की पाकर यह नतीजा पैदा किया य़ाने परताब मल मारागया–

अलावा शहादत मज़कूरा के मुलज़िम मौक़े वारदात से मय तलवार गिरफ्तार हुआ और मेरे रोबरू मुल्ज़िम ने बिलाजब्र व अकराह जुर्म से इक़बाल किया चूंकि यह मुक़द्दमा अदालत हाज़ा की समाअत के लायक़ नहीं है ।

## इसलिये हुक्म हुआ कि

नक़ल रोबकार हाज़ा मय काग़ज़ात मुन्दर्जह जैल ब अदालत अदालतुल आलिया दरबार मारवाड़ बग़रज़ तजवीज़ मुर्सिल हों ।

## ( तफ़सील काग़ज़ात )

( अ ) रोबकार मुतज़म्मिनवजूह सुपुर्दगी ( ब ) नक़ल फ़र्द क़रारदादजुर्म ( ज ) फलन्दरा ( द ) तमाम काग़ज़ात याने इज़हार गवाहान् और इज़हार फ़रीक़ैन ।

## ( बाब बीसवां )

## ( अपील बनाराज़ी फ़ैसला अदालत फ़ौजदारी वाक़े रियासत हायदेशी )

दफ़अ २२७–हर फ़रीक़ मुक़द्दमह को जब वह किसी हुक्म या फ़ैसला मसदरा अदालत हाय फ़ौजदारी से नाराज़ हो तो उस से बालातर अदालत में अपील करे याने अगर मजिस्ट्रेट दर्जह सोमके फ़ैसले से नाराज़ है तो दर्जह दोमके यहां और दर्जह दोमके हुक्म से नाराज़ है तो दर्जह अव्वलके यहां ।

दफ़अ़ २२८–अगर कोई मुल्ज़िम जो किसी अ़दालत वाक़ै ममालिकदेसी में किसी जुर्म का इक़बाल करचुका हो वह किसी अ़दालत में अपील करने का मजाज़ नहीं है मगर जब मुल्ज़िम को मा़लूम हो कि मुझको जुर्म मुर्तकबहके मावज़ा में सज़ाय ज़ायद से मसलूक किया गया है तो इस सूरत में वह अपील करने का मजाज़ है।

दफ़अ़ २२९–हरएक अपील मुख्तसर और दफ़अ़वार तहरीर किया जावेगा और जिस हुक्मकी नाराज़ी से अपील किया गया हो उस हुक्मकी नक़ल उस अपीलके साथ मन्सलक होगी।

## ( नमूना )

### ( दरख्वास्त अपील बहुज़ूर साहब जूडीशल आफ़ीसर राज मारवाड़ )

| | बनाम |
|---|---|
| नैनसुख वल्द अमीरसिंह ज़ात राजपूत सिकनह चौहानपुर– मुद्दाअ़ला अपीलान्ट | जैलाल वल्द मनीलाल ब्राह्मण सिकनह चौहानपुर इलाक़ै मारवाड़ |

**मुद्दई रिस्पान्डेन्ट।**

अपील बनाराज़ी फ़ैसला मसदरा अ़दालत मजिस्ट्रेट दर्जह दोम मुक़ाम मारवाड़ मुशर दो(२)माह क़ैद सख्त व ५०) पचास रुपये जुर्माना व बसूरत अदम अदाय जुर्माना पन्द्रह योम(१५) और क़ैद सख्त ज़ेर दफ़अ़ ( ३२३ ) ताज़ीरात हिन्द

अपीलान्ट हस्ब ज़ैल अर्ज़ करताहै–

मुझ अपीलान्ट को मजिस्ट्रेट दर्जह दोम मुक़ाम मारवाड़ने बतारीख़ ३ माह मार्च सन् १८९३ ई० ब इल्लत ज़रर रसानी ज़ेर दफ़ा ( ३२३ ) ताजीरात हिन्द दो(२) माह क़ैद सख्त व ५० ) पचास रुपया जुर्माना व ब सूरत अदम अदाय जुर्माना पन्द्रह ( १५ ) योम क़ैद सख्त की सज़ासे मसलूक किया जो दर हक़ीक़त ख़िला

फ़ इन्साफ़ है—लिहाज़ा बवजूह जैल दर्ख्वास्त अपील पेश कर इलतजा की जाती है कि बराह अ़दल गुस्तरी सज़ाय मुजव्विज़ा अ़दालत मौसूफ़ खारिज फ़र्माई जावे।

अव्वलन् यह कि मैं अपीलान्ट अपने मकान की तरफ़ २० मार्च सन् १८९३ ई० को मोहल्ला नरायन दास से गुज़र रहाथा कि रिस्पान्डेन्ट खड़ा हुआ एक शख्स नामी फ़क़ीर मुहम्मद से लड़ रहाथा फ़क़ीर मुहम्मदने रिस्पांडेन्ट को बज़र्ब लकड़ी मज़रूब किया, अपीलान्ट ने फ़क़ीर मुहम्मद को फ़साद रफ़ा करने के वास्ते रोका कश्मकश में मुझ अपीलांट की लकड़ी रिस्पांडेंट के इत्तफ़ाक़िया लगगई।

दोम अपीलान्ट ने इरादतन् रिस्पान्डेन्ट को लकड़ी से मज़रूब नहीं किया महज़ रिस्पान्डेन्ट के बचाने के वास्ते यह कार्रवाई की गई थी जिसकी सदाक़त के दो गवाह लालखां व निहालसिंह, रोबरू अ़दालत के हल्फ़न् बयान करचुके हैं कि दर हक़ीक़त मुझ अपीलान्ट की कोई अ़दावत या तनाज़ा रिस्पान्डेन्ट से नहीं था और सिर्फ़ रिस्पान्डेन्ट के बचाने के वास्ते मदाखलत की गईथी—इस पर अ़दालत ने कुछ ग़ौर नहीं फ़र्माया।

सोम कोई फ़ैल जो इत्तिफ़ाक़ या शामत से और बग़ैर किसी मुजर्मानह नीयत या इल्म के सरज़द हो वह जुर्म नहीं है दफ़अ़ ( ८० ) ताज़ीरात हिन्द मुलाहिज़ा हो।

चहारम यह अजीब बात है कि अ़दालतने असल मुजरिम फ़क़ीर मुहम्मद को बावजूद सबूत मौजूदा के बरियत का हुक्म दिया और मुझ अपीलान्ट बे गुनाह को मुजरिम क़रार दिया।

उम्मैद है कि अ़दालत इस हुक्म मुजव्विज़ा के इन्फ़िसाख़ का हुक्म सादिर फ़र्मावेगी ज़ियादह हद्द अदब।

| मैं अपीलान्ट बयान करताहूं कि मेरे इल्म व यक़ीन से मेरे बयान सही व दुरुस्त हैं दस्तख़त नैनसुख | अर्ज़ी फ़िद्वी नैनसुख अपीलान्ट मवर्रख़ह २६ मार्च स० १८९३ई० |
|---|---|

दफ़अ़ २३०—तमाम अ़दालत हाय आ़लादेशीको तमादी मयाद का भी लिहाज़ होगा, जैसा कि एक्ट १५ सन् १८७७ ई० के हिस्सा दोम मुताल्लिक़ा अपील में मज़कूर है।

## ( मुन्तख़बा अज़ क़ानून मआद नम्बर १५ सन् १८७७ ई० हिस्सा दोम अपील )

| | | |
|---|---|---|
| १५० मजमूअज़ाब्तह फ़ौजदारीके अपील हुक्म सज़ाय मौतका जो कि शशन जजने सादिर किया हो | ७ योम | तारीख़ हुक्म से उस हुक्म सज़ा या हुक्म की तारीख़ से जिसकी नाराज़ीसे अपील हो |
| १५४ अपील किसी अदालत में बजुज़ अदालत हाईकोर्ट बमूजिब ज़ाब्ता फ़ौजदारी .... .... .... | ३० योम | |
| १५५ अपील ब अदालत हाईकोर्ट बमूजिब मजमूअ मज़कूर बजुज़ उन सूरतों के जिनका ज़िक्र १५० व ( १५७ ) में है .... .... .... .... | ६० योम | |
| १५७ अपील बनाराज़ी तजवीज़ात बमूजिब ज़ाब्ता फ़ौजदारी .... .... .... ... .... | ६ महीने | इस तजवीज़ की तारीख़ से जिसका अपील हो |

दफ़अ २३१—तमाम दर्ख़ास्तें अपीलों की उन काग़ज़ात स्टाम्प मुरव्विजा पर तहरीर होंगी जो उस ख़ता मुल्क में रायज हों वर्ना नक़द फ़ीस हस्ब शरह ज़ैल दाख़िल करनी होगी जैसा कि बमूजिब एक्ट रसूम अदालत हाय वृटिश इंडिया में ली जाती हैं

( इन्तिख़ाब अज़ एक्ट रसूम अदालत नम्बर ७ सन् १८७० ई० )

### ( जमीमादोअम )

( ३ ) दर्ख़ास्त इजाज़त अपील ( अ ) जब किसी अदालत ज़िलअमें गुज़रे .... .. .... .... ....

( ब ) जब रोबरू किसी कमिश्नर के या अदालत हाईकोर्ट में गुज़री .... .... २)

| | |
|---|---|
| ९ ज़मानतनामा दूसरी दस्तावेज इक़रार नामा जिसके लिये अज़रूय एक्ट हाज़ा दूसरे नेहज का हुक्म नहीं है बहिदायत किसी अदालत या हुक्म आमिल के गुज़रे- .... .... .... .... .... | ॥) |
| जब वास्ते पैरवी किसी मुक़द्दमह वाहिद के हस्ब तफ़सील जैल गुज़रे ... .... ... .... | ॥) |
| १० मुख़्तारनामा या वकालतनामा .... .... .... ... .... ... | ॥) |
| (अ) बजुज़ अदालत हाईकोर्ट के किसी अदालत दीवानी या फ़ौजदारी या किसी महकमह माल में या किसी कलेक्टरी या मजिस्ट्रेट या दीगर ओहदेदार आमिल के रोबरू बजुज़ इनके जिनका ज़िक्र इसी मद के ज़मन् हाय (ब) व (ज) में है- | |
| (ब) किसी कमिश्नर या किसी ऐसे ओहदेदार के रोबरू गुज़रे .... .... | १) |
| जो किस्मत का अहतमाम् आमिलाना रखता हो और मालका हाकिम आला हाकिम आमिल नहो- | |
| (ज) किसी अदालत हाईकोर्ट या चीफ़ कमिश्नर या माल .... ... | २) |
| या दूसरे आला ओहदेदार माल या आला हाकिम आमिल के रोबरू पेश किया जावे- | |
| (११) यादद़ाश्त अपील जबकि अपील बनाराज़ी किसी हुक्म मुशर नामंज़ूरी अर्ज़ी दावी क या बनाराज़ी किसी डिगरी या ऐसे हुक्म के हो जो तासीर डिगरी के रखताहो और बाबत तफ़सील पेश किया जावे। | |
| (अ) बजुज़ अदालत हाईकोर्ट के किसी अदालत दीवानी .... .... | ॥) |
| या महकमह माल में या ओहदेदार आमिल के रोबरू बजुज़ अदालत हाईकोर्ट या बालातर हाकिम माल या हाकिम आमिल-- | |

(ब) किसी अदालत हाईकोर्ट या चीफ़ कमिश्नर या दीगर बालातर हाकिम आमिल या हाकिम माल के रोबरू२)

दफ़अ २३१-अगर कोई अपीलान्ट किसी मोहफ़स में क़ैद हो तो उस को इख्तियार है कि अपनी दरख्वास्त अपील मय नक़ल फ़ैसला अदालत मोहतमिम जेल खानह के सुपुर्द करे और मोहतमिम मज़कूर उस दरख्वास्त अपील को अदालत अपील में रवाना करेगा।

दफ़अ २३२-अदालत अपील इस दरख्वास्त अपील को मुलाहिज़ा और ग़ोर करेगी और अगर अदालत की राय में कोई वजह दस्तन्दाज़ी की न मालूम हो तो अदालत मज़कूर अपील को बतौर सरसरी नामंज़ूर करे।

दफ़अ २३३-और अगर वजूह कामिल समाअत अपील की बाबत पाई जाय तो अदालत अपील को इख्तियार होगा कि उस दरख्वास्त को एक रजिस्टर में दर्ज करके अदालत मातहत से मिसल मुताल्लिक़ा तलब करे और एक तारीख़ पेशी मुक़र्रर करके अपीलान्ट और रिस्पान्डेन्ट को करे।

रजिस्टर अपील फ़ौजदारी मुताल्लिक़ा अदालत मजिस्ट्रेट दर्जह अव्वल.

| १ | २ | ३ | ४ | | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| नंबर मुक़द्दमा सिलसिलह वार | नंबर मुक़द्दमा अदालत मातहत | नाम अदालत जिसकी नाराज़ीसे अपील हो. | नाम फ़रीक़ैन | | खुलासा इल्ज़ाम | हुक्म सज़ा अदालत मातहत मय तारीख़ सज़ा | तारीख़ दायरा अपील | हुक्म अदालत अपील | कैफ़ियत |
| | | | अपीलांट | रिस्पांडेंट | | | | | |
| अव्वल | ५ | अदालत मजिस्ट्रेट दर्जह दोम मुल्क मारवाड़ | नैनसुख वल्द अमीरसिंह ज़ात राजपूत चौहान, सिकनह चौहानपुर | चुन्नीलाल वल्द मुन्नीलाल ब्राह्मण सिकनह चौहान पुर | ज़रर ज़र दफ़अ (३२३) ताज़ीरात हिन्द | दो माह क़ैद सख्त और ५०) रुपया जुर्माना व ब अदम अदाय जुर्माना पंद्रह (१५) योम क़ैद सख्त ३ मार्च सन् ९४ ई० | २५ मार्च सन् १८९३ई. | मिसल अदालत मातहत से तलब होकर मार्च को मुकद्दमापेश हुआ हुक्म अदालत मातहतको ख़ारिज किया गया | मिसल अदालत मातहत वापिस हुई २९ मार्च सन् १८९३ ई० |

दफ़अ़ २३४–बरोज़ पेशी अ़दालत को चाहिये अपीलान्ट या उसके किसी मुख्तार या वकील के उज़रात समाअ़त करे और मुल्ज़िम की जानिब से जो कुछ बयान किया जावे उस पर भी ग़ोर करके जो अमर क़रीं इन्साफ़ हो हुक्म सादिर करे–याने अगर मुकद्दमा क़ाबिल ख़ारिज हो तो मुक़द्दमा ख़ारिज करे या तहक़ीक़ात मज़ीद की हिदायत करे।

दफ़अ़ २३५–जब इस तरह कोई मुक़द्दमा अ़दालत अपीलसे बसीग़ा अपील फ़ैसल किया जावे तो अ़दालत अपीलको चाहिये कि अपने फ़ैसलेकी एक नक़ल मिसल अ़दालत मातहतमें रवाना करे॥

दफ़अ़ २३६–अ़दालत अपील यह हुक्म देनेकी मजाज़ है कि दौराने अपील में उस तजवीज़ या हुक्मके मुल्तवी रहनेका जिसकी नाराज़ीसे अपील हुआ हो और अगर मुजारिम जेलख़ानहमें होवे तो हुक्म दिया जावे कि वह ज़मानत या मुचलका पर रिहा किया जावे॥

दफ़अ़ २३७–अ़दालत अपीलको अगर मुनासिब मालूम होवे कि शहादत का लिया जाना ज़रूर और क़रीन इन्साफ है तो खुद शहादतले या किसी मजिस्ट्रेट मातहत के रोबरू लिये जाने का हुक्म नाफ़िज़ करे और वह अ़दालत बाद लिये जाने शहादत के बाद तसदीक़ अ़दालत अपीलमें मुरसिल करेगी॥

दफ़अ़ २३८–उमूमन् अ़दालत हायदेशी फ़ौजदारी को इस अमरका इख्तियार है कि अगर कोई मुकद्दमा अदम मुताल्लिक़ा ब मुआ़मलात रावजी व क़ानूनी या मुताल्लिक़ा धर्म्मशास्त्र या शरअ़ मुहम्मदीके पाया जावे तो अ़दालत बालामें अपनी मिसलको इस्तसवाबन् रवाना करे॥

दफ़अ़ २३९–जब ऐसा मसलऐ इस्तसवाबन् अ़दालत आला देशी में मुरसिल किया जावे तो उस अ़दालत को लाज़िम है कि उसकी निस्बत जो हुक्म मुनासिब समझे जारी करे, और एक नक़ल उस हुक्मकी मजिस्ट्रेटके पास भेजदे और उस मजिस्ट्रेट को उस हुक्मकी पाबंदी करनी पड़ेगी।

दफ़अ़ २४०–हरएक अ़दालत अपील मजाज़ है कि किसी हुक्म अ़दालत को ख़ारिज करे या किसी इस्तग़ासाकी मकर समाअ़त का हुक्म अपनी अ़दालत मातहत को दे जैसा मुनासिब वक्त हो।

दफ़अ़ २४१–अ़दालत हाय फ़ौजदारी आ़ला या महकमह ख़ास को हर तौर पर इख्तियार हासिल होगा कि वह जिस अ़दालत हाय मातहत के क़िसी

मुक़द्दमा या मनफ़सला को चाहें तलब करके मुलाहिज़ा करें और वह हुक्म सादिर करें जो मुनासिब हो ।

दफ़अ २४२–जब कोई अदालत देशी किसी मुक़द्दमहकी नज़रसानी कर रही हो तो कोई फ़रीक़ मुस्तहक़ इस अमर का न होगा कि वह रोबरू अदालत के असालतन् या वकालतन् उज़रात पेश करे, मगर अदालत को इख्तियार है कि वह किसी फ़रीक़ को असालतन् या वकालतन् उज़रात पेश करने का इख्तियार दे ।

दफ़अ २४३–जब अदालत हाय आला कोई मिसल तलब करे तो जिस अदालत से मिसल तलबकी जावे उसको चाहिये कि मिसल मुक़द्दमाके साथ एक बयान तहरीरी जिसमें उसके फ़ैसले या हुक्मकी वजूह और कुछ वाक़आत उमदा जिनको मुक़द्दमाके इस्तह कामके वास्ते काफ़ी समझताहो तहरीर करके अदालत आला में इरसाल करे अदालत बाला उस तहरीर पर अच्छी तरह ग़ौर व ख़ोज़ करेगी ।

दफ़अ २४४–जब अदालत बालासे ऐसे किसी मुकद्दमहमें इसलाह दी जावे तो अदालत बाला अपने फैसले या हुक्म को उस अदालत में भेज दे जिसने वह तजवीज या हुक्म सज़ा या और हुक्म सादिर किया हो और उस अदालत या मजिस्ट्रेट को जिसके पास फ़ैसला या हुक्म अदालत बालाका पहुंचे उसकी पाबन्दी करे ॥

## ( बाब इक्कीसवां )

## ( सज़ाय मुजव्विज़ह अदालत हाय फ़ौजदारी और उसकी तामील मोहब्बिस ख़ानह बरियासत हाय हिन्दोस्तानी )

दफ़अ २४५–हर एक अदालत देशी को ख्वाह वह किसी दर्जह की हो उस अमर का इख्तियार होगा कि बाद सदूर हुक्म फ़ौरन् एक वारन्ट बनाम उस ओहदेदार के जारी करे जो उस रियासत मोहब्बिस ख़ानह का मुन्तजिम रियासत किसी रियासत से मुक़र्रर किया गया हो ।

दफ़अ २४६–वारन्ट मुर्सला में वह तमामी अमूर दर्ज किये जावेंगे जो मुक़द्दमह से मुताल्लिक़ हों जुर्म तारीख़ सज़ा और तादाद सज़ा शरह तौर पर दर्ज होनी चाहिये, ताकि मोहतमिम मोहब्बिसको अपने रजिस्टरों की ख़ानह पूरी करने में सहूलियत हो ।

## नमूनह वारन्ट

बनाम मोहतमिम मोहब्बिस रियासत अलवर—

हरगाह तारीख़ १० अक्टूबर सन् १८९३ ई० को मुसम्मी अल्फ़ख़ां वल्द अहमदख़ां ज़ात मुसल्मान पठान सिकनह राजगढ़ इलाक़ह अलवर बमुक़द्दमह नम्बर ३५ सन् १८९३ ई० रोबरू मुझ मुब्बयन बिहारी लाल मजिस्ट्रेट दर्जा अव्वल रियासत अलवर के जुर्म सरक़ा बखानह अहमदख़ां सिकनह माहगंज वाक़ै अलवर मालियत क़ीमती पान्सद रुपया ५०० ) मुर्तकब किया और मुजरिम क़रार दियागया जिसकी सज़ा मजमूअ़ ताज़ीरात हिन्द के दफ़अ़ ( ३८ ) ताज़ीरात हिन्द में मज़कूर है और उस पर हुक्म सज़ाय क़ैद सख्त एक साल और ६माह का और मुबलिग़ पान्सद ५०० ) रुपया जुर्माना का हुआ अगर जुर्माना न अदाकरे तो ब क़सूर अदम अदाय जुर्माना ६ माहकी सज़ा और तजवीज़की गई है लिहाज़ा आपको इख्तियार और हुक्म दिया जाता है कि मुसम्मी अल्फ़ख़ां वल्द अहमद ख़ां ज़ात मुसलमान पठान को मय वारन्ट हाज़ा जेल ख़ानह के अन्दर अपनी हिरासत में लेकर वहां हुक्म सज़ाय मुतज़िकरह सदरकी तामील क़ानूनके मुताबिक़ करें ॥ आज तारीख़ १७ अक्टूबर सन् १८९३ ई० को हमारे दस्तख़त और अदालतकी मुहर से जारी किया गया ।

दस्तख़त मजिस्ट्रेट — मुहर

दफ़अ़ २४७—हर सूरत में अगर अदालत सादर कुनन्दा हुक्म ने सिर्फ़ जुर्माना या बिल् एवज जुर्माना कोई क़ैद तजवीज़ की हो जुर्माना वसूल करने के लिये वारन्ट बज़रिए कुर्क़ी जायदाद मन्क़ूला के सादिर करे ।

दफ़अ़ २४८—जब ऐसा वारन्ट कोई अदालत देशी अपने इलाक़ह हुकूमत के अन्दर तामील कराये या अगर उस अदालत के इलाक़ै इख्तियार से बाहर मगर उसी रियासत में बशर्ते कि कोई जायदाद पाई जावे वारन्ट तामील किया जावे ।

## वारन्ट बिनाबरवसूल ज़र जुर्माना बज़रिए कुर्क़ी व नीलाम

बनाम लक्ष्मी नारायण नाज़र अदालत फ़ौजदारी राज सिरोही—

हरगाह तारीख़ २० मार्च सन् १८९३ ई० को हमारे रोबरू मुसम्मी अहमदयार खां वल्द मुहम्मद यारखां सिकनह मंडार इलाक़ा सिरोही पर इल्ज़ाम हंगामा ज़ेर दफ़अ ( १६० ) ताज़ीरात हिन्द साबित क़रार पाकर उसकी निस्बत हुक्म अदाय जुर्माना तादादी सौरुपये १०० ) सादिर हुआ था और हरगाह अहमदयारखां मज़कूरने बावस्फ़ इसके कि उससे जुर्माना मज़कूर तलब हुआथा जुर्माना मज़कूर या उसका कोई जुज़ अदा नहीं किया है लिहाज़ा तुमको अख़्तियार दिया जाताहै और हुक्म होता है कि कुर्की बजरिये क़ब्ज़ा में लाने के माल मन्कूला ममलूक मुसम्मी अहमद यारखां वल्द मुहम्मद यारखां मज़कूर तहसील मंडार ज़िला राज सिरोहीमें दस्तयाब हो- करो, और अगर अन्दर मयाद २४ चौबीस घंटे बाद बक़ूअ कुर्की मज़कूरके तादाद जुर्माना अदा न किया जावे तो ज़ायदाद मन्कूला कुर्क शुदा को या उसक़दर जुज़्व उसका जो जुर्माना बेबाक़ करने के लिये काफ़ी हो करो और इस वारन्ट को बाद तहरीर इबारत ज़हरी बतसदीक़ इस अमरके कि उसके मुताबिक़ तुमने क्या कार्रवाई की और इख़्तताम तामील वारन्टके वापिस भेजदो-आज तारीख़ २१ मार्च सन् १८९३ ई० को हमारे दस्तख़त और अदालतकी मुहरसे जारी कियागया ॥

दफ़अ २४९–जब किसी मुजरिमकी उम्र बीस (२०) बरससे कमहो और अदालतसे किसी इर्तकाब जुर्म के बाअस कोई सज़ाय क़ैद तजवीज़ की गई हो तो उस अदालत को इख़्तियार होगा कि बजाय मशक़्क़त तहरीरके उसको किसी मकतब या किसी कारख़ानह मुताल्लिक़ा रियासत में हाज़िर व मौजूद रहा करता इन्कज़ाय मयाद पढ़ने या कोई हरफ़ा सीखनेके सुपरिन्टेंडेन्ट जेलको हिदायत करे ॥

दफ़अ २५०–जब हुक्म सज़ाकी तामील पूरी हो जावे तो ओहदहदार तामील कुनन्दा वारन्टको लाज़िम होगा कि वारन्ट की ज़हर पर इस अमरकी तसदीक़ लिखे कि हुक्म सज़ाकी तामील किसतरहकी गई और अपने दस्तख़त सब्त करके अदालत जारी कुनन्दामें वारन्टको वापिस करदे ॥

दफ़अ २५१–हरएक रियासत देशीमें एक क़ैद ख़ाना उमदा तौरपर बनाया जावेगा जिसमें क़ैदियान् आराम व आसायशके साथ रहसकें और सिहतमें भी किसी तरहकी मज़र्रत न पहुंचे ॥

दफ़अ २५२–हरएक जेल ख़ानहके लिये एक सुपरिन्टेंडेन्ट ( मुन्तज़िम ) डाक्टर और एक इन्स्पेक्टर मुक़र्रर होगा और बलिहाज़ तादाद क़ैदियान् बर्क़ंदाज़ान् रक्खे जावेंगे ॥

दफ़अ २९३–और जिन रियासत हाय हिन्दोस्तानीमें कैदियान्की तादाद बहुतही कम हो उनका ताल्लुक़ अस्पताळ शहरीसे करदिया जावेगा और बजाय सुपरिन्टेन्डेन्टके सिर्फ़ इन्स्पेक्टर या जेलर काम देगा ॥

दफ़अ २९४–उन ओहदेदारान्की तक़र्रुरी हस्ब मंजूरी दर्बार होगी और एक शरह तनख्वाह मुक़र्रर की जावेगी जो दर्बार को मुनासिब मालूम हो और इनके माजरी और तबदीलीका रियासत को इख्तियार होगा ॥

दफ़अ २९५–तमाम ओहदेदारान् जेल सुपरिन्टेन्डेन्ट या अगर उस जेलखानह में सुपरिन्टेंडेंट जेल न हो तो जेलरके ताबे होंगे और उनको सुपरिन्टेंडेंट या जेलरकी इताअ़त फ़र्ज़ होगी ॥

दफ़अ २९६–किसी मुलाज़िम जेलको कोई चीज़ किसी क़ैदीके हाथ फ़रोख्त करने या किरायेपर देनेका इख्तियार नहीं है औरन किसी क़िस्मका फ़ायदा हासिल किया जावे ॥

दफ़अ २९७–रियासतकी जानिबसे ओहदेदारान् आला जेलखानहको वक्तन् फ़वक्तन् मुलाहिज़ा किया करेंगे अगर कोई सक़म क़ैदियान् के खुरो व नोश या सफ़ाईकी बाबत मालूम हो तो उसकी बनिस्बत अहकाम मुनासिब सादिर करें–क़ैदियान् मरीज़को अलहदा जेलखानहके किसी कमरहमें दीगर कैदियान् से अलहदा रक्खा जावेगा और उसका मआलजा उम्दा तौरपर किया जावेगा ॥

दफ़अ २९८–क़ैदियान् जेलखानाको हस्ब शरह जेल खूराक दी जावेगी ॥

## नमूना

### ( शरह खूराक कैदियान् जेल बरियासत हाय देशी )

| | | | |
|---|---|---|---|
| आटा { गंदमकिस्म / दोम जो } .... | १० छटांक | ८ छटांक | इतवार और पीरको |
| ऐज़न् बाज़रा .... .... | १२ छटांक | ८ छटांक | मंगल और बुधको |
| ऐज़न् जवार .... .... | १२ छटांक | ८ छटांक | जुमैरात, जुम्मा, और हफ्ताको |
| ऐज़न् मक्की .... .... | १२ छटांक | ८ छटांक | |
| दाल .... .... .... | २ छटांक | २ छटांक | रोज़मर्रा सिवाय उस दिनके जिसरोज़ तरकारी दी गई हो. |
| बरियां .... .... | २ छटांक | ४ छटांक | हररोज़ |
| तरकारी .... .... .... | ४ छटांक | | इतवार मंगल और जुम्मइको बजाय दालके– |
| तेल सरसोंका .... .... | १ छटांक | १ छटांक | २० नफ़र कैदियान की जमाअतको जब कि तरकारी देदी है– |
| लकड़ी .... .... .... | ६ छटांक | ६ छटांक | जब कि गीली इस्तैमालनकी जावे या जैसाकि मेडीकल आफीसर हुक्मदे. |
| मिरच .... .... .... | १ अदद | १ अदद | |
| नमक .... .... .... | १० गिरीन | १० गिरीन | |

दफ़अ २९९–पौशाक कैदियान को इस किस्म की होनी चाहिये जब कोई कैदी फ़रार हो तो हर शख्स सनाख्त कर सके।

दफ़अ २६०–कैदियान् को हस्ब जैल पौशाक जेलखाना :हाय अंग्रेजोंमें मर्द और औरात को दी जाती हैं।

<u>मर्दोंको</u> <u>धोती या लंगोटा</u> <u>मिर्जई या कुर्ता</u> <u>अंगोछा</u> <u>कम्मल</u> <u>कमल का कोट</u>

<u>औरतोंको</u> <u>लहंगा</u> <u>कुर्तीचादर</u> <u>चद्दर</u> ( टाटकी पट्टी बिछाने के वास्ते )

दफ़अ़ २६१–जेलर जेलख़ानह मैं रहे किसी दीगर अफ़सरकी जानिब से अलहदा रहने का हुक्म होवे तो अलहदारह सकता है ।

दफ़अ़ २६२–जेलर किसी हालत में किसी पेशाब हरफ़ा से सरोकार न रक्खे ।

दफ़अ़ २६३–जेलरको चाहिये कि हर एक क़ैदीकी मौतसे अपने अफ़सर को जलदी इत्तलाअ़दिया करे ।

दफ़अ़ २६४–जेलर को हस्ब ज़ैल कुतुब दफ्तर में हमेशा जेलकी मुरत्तब रखनी चाहिये ।

(१) रजिस्टर वारन्ट (२) रजिस्टर क़ैदियान् जो रिहा होने वाले हैं (३) किताब क़ुसूर कैदियान् जेलख़ानह पर (४) किताब मुआयना कुनन्दगान् जेलख़ाना (५) बही, अशयाय बज़र नक़् जो क़ैदियों से ली जायँ ।

रजिस्टर वारन्ट मौसूला अदालत हाय फ़ौजदारी इलाक़ै मारवाड़ जेलख़ानह जोधपुर.

| नम्बर शुमार | नम्बर वारन्ट | तारीख़ वारन्ट | नाम अदालत जहांसे वारन्ट आया | नाम क़ैदी मय वल्दियत | उम्र | हुलिया क़ैदीका | तारिख़ मौसूला | कैफ़ियत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अव्वल | ३२ | २८ अक्टूबर सन् १८९२ ई० | मजिस्ट्रेट दर्जह दोम मुक़ाम पाली | भारतसिंह वल्द अमरतसिंह राजपूत राणावत सिकनह क़दीम पाली | साल ३२ | स्याह रंग चेचकरू बदनपर खासकर शकअपर चंद दाग़ बराबर रुपयेके मौजूदहैं यक अंगश्त दस्त रास्त बुरीदाहै | २९ अक्टूबर सन् १८९२ ई० | |

# नम्बर २५६८ आई
## महकमा ममालिक ग़ैर
### शिमला २७ जून सन् १८८९ ई०

हरगाह क़रीन मसलहत है कि साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना को क़वाअद आबू बनाने के वास्ते बग़रज़ हिफ़ाज़त जानवरान् परंद ( जंगली चिड़ियों ) और दूसरे शिकारी जानवरान् के लिये बज़रिए उन इख़्तियारात के जो ज़ेर दफ़ा (५ व ४) इख़्तियारात बालाक़ह ममालिक ग़ैर व बाज़ गिरफ्ता मुजरिमान् एक्ट (२१) सन् १८७९ ई० और दूसरे इख़्तियारात के जो साहब मौतसिम.इलः बहादुर को उसकी ज़रिए से हासिल हैं जनाब नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुर हिन्द बाजलास कौंसिल ब खुशी हस्ब ज़ैल अहकाम सादिर फ़र्माते हैं—

वसअत और आग़ाज़ एक्ट हाज़ा दफ़ा ( १ ) यह अहकाम कहलाये जावेंगे आबूके जंगली परिंदों के हिफ़ाज़त का क़ानून सन् १८८९ ई० और तशरीह ( २ ) यह क़ानून फ़ौरन् असरपिज़ीर होवेगा—

दफ़अ २—इस कानून में—

( १ ) आबू से मतलब अनादरा और बाज़ार खराड़ी मय उस सड़क के जो आबू सेनीटारियम से आबू रोड रेलवे स्टेशन और बाज़ार खराड़ीको जातीहै—और

( २ ) जंगली परिन्दों में मोर भी शामिल समझा जावेगा और नीज़ हरएक शिकारी चिड़ियां—

इख़्तियारात तरतीब क़वाअद दफ़अ ( ३८१ )साहब एजन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना को चाहिये कि वक़्तन् फ़वक़्तन् बज़रिए नोटीफ़िकेशन के सर्कारी गज़ट् में क़वाअद बनाकर मुश्तहर करें—

( अलिफ़ ) तारीफ़ कल्मा जंगली परिन्दोंका बइग़राज़ इस क़ानून के।

( बे ) तारीफ़ कल्मा वास्ते उन अग़राज़के मौसिम पैदायश किसी क़िस्मके परिन्दों के—और

( ज ) वास्ते इन्सदाद बमूजिब उन शरायत के कि जो बज़रिए काअ़दा मुश्तहर होते हैं इस अमर के कि इस आबू में दर्मियान मौसिम पैदाइश परिन्दके किसी क़िस्मका जंगली परिन्द कि जो अभी हालमें मारागया हो या लिया गया हो न रखने पावें और न फ़रोख्त करें और इस मौसिम में किसी क़िस्मके परिन्द के पर आबू में न लाये जानेकी मुमानिअ़त करदी जावे—

( २ ) जनाब साहब एजेन्ट गवर्नर जनरल बहादुर राजपूताना बमूजिब कलाज़ ( सी )

सब सकशन ( १ ) के कोई कायदा मुरत्तिब फ़र्मावें कि जो खिलाफ़ कायदा अमल्दरामद करेगा वह मस्तूजब सज़ाय जुर्माना मर्तबा अव्वल के वास्ते होगा जिसकी मिकदार पांच रुपये तक वास्ते हर एक परिंद के और उसके परों के और बमुरातिब दीगर हर एक ऐसे परिंद या जानवर या समूर या चमडा या परके वास्ते दस १०) रुपये जुर्माना होगा—

दफ़अ—( ३ ) जब अदालत किसी शख्स को इन कवाअदके खिलाफ़ अमल्दरामद करने में मुजरिम साबित करार दे तो अदालत उस जंगली परिन्द ( या ) परोंको कि जो खिलाफ़ कवाअद किया गया हो ज़ब्त करनेका हुक्म देवेगी—

दफ़अ (४) साहब एजेन्ट गवर्नर बहादुर राजपूताना बज़रिए नोटी फ़िकेशन सरकारी गज़ट में सिलसिलह आखिर दफ़अ मज़कूरुलसदर दर्बारह जानवरान् मुश्तहर फ़र्मावेंगे कि यही दफ़ा सिवाय परिन्दों के शिकारी जानवरों उनकी समूर, पर, आयद होंगे कि जैसे जंगली परिन्द और उनके परों पर आयद होते हैं—

दस्तखत एच. एम. ड्यूरंन्ड
सेक्रेटरी गवर्नमेन्ट हिन्द.

## नम्बर २५६९ आई

नकल साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूतानाकी खिदमतमें बगरज़ इत्तलाअ दही ब हवालह टेलिग्राफ़ नम्बरी ( २१७० ) मवर्रखह १४ जून सन्१८८९ई० मुर्सिल हो—

बहुक्म दस्तखत कप्तान डबल्यू एच-
कोरेश— असिस्टेन्ट सेक्रेटरी गवर्न-
मेन्ट आफ़ इंडिया.

एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर का नोटीफ़िकेशन मर्कूमा कोह
आबू १९ अगस्त सन् ८९ ई०

नम्बर ३२४५/जी हस्ब दफ़अ ( ४ ) जंगली परिन्दों की हिफ़ाजत का कानून सन् १८८९ ई० के यह मुश्तहर किया जाता है कि दफ़अ सोम कानून मज़कूरह बाबत जंगली परिन्दों के जो **चीतल सांभर चौशाख्वाहरिण** और **खर्गोश** पर आयद होते हैं—

नम्बर ३२४६ जो क़ायदा मुन्दर्जह ज़ैल हस्ब दफ़अ़ ( ३ ) जंगली परिन्दों की हिफ़ाज़त के क़ानूनके आम इत्तलाअ़के वास्ते मुश्तहर किये जाते हैं-

( १ ) तारीफ़ जंगली परिंदों में बाग़राज़ आबू के जंगली परिन्दों की हिफ़ाज़त के क़ानून सन् १८८९ ई० के तमाम क़िस्मके तीतर जंगली मुर्ग और मुर्गी शामिल हैं-

N.B चूंकि गवर्नमेन्ट हिन्दने मुल्क राजपूताना में मोर और कबूतर के मारनेकी बिलकुल मुमानिअत की है लिहाजा यह परिंद फ़ेहरिस्त जंगली परिन्दोंसे निकाल दिये गये हैं-

( २ ) तारीफ़ कल्मा शिकारी जानवरों में बाग़राज़ मुन्दर्जह सदर सिवाय परिन्दों के वही जानवर कि जो नोटी फ़िकेशन नम्बर ३२४५ मवर्रख़ह १९ अगस्त सन् १८८९ ई० में मुन्दर्ज हैं-याने सांभर, चीतल, चौशाख़ह हिरन खर्गोश बमूजिब दफ़अ़ ( ३ ) जंगली परिन्दों की हिफ़ाजत का क़ानून सन् १८८९ ई० के शामिल हैं-

( ३ ) हरसाल जंगली परिन्दों की पैदाइश का मौसिम बाग़राज़ मुन्दर्जहबाला १५ मार्च से १५ सितम्बर तक होता है ।

( ४ ) हरसाल शिकारी जानवरों की पैदाइश का मौसिम बाग़राज़ मुन्दर्जह मासुबुक़-१५ अप्रैल से एकम् अक्टूबर तक क़रार दिया गया है ।

( ५ ) इस मौसिम पैदाइश में कोई शख़्स जंगली परिन्दों या शिकारी जानवरके कि जो हाल में मारागया है या लिया गया है और जंगली परिन्दका पर और शिकारी जानवरका चमड़ा और समूर कि जो हाल में मारा गया हद्द आबू में न रख सकेगा और न फ़रोख़्त कर सकेगा, इस शर्त पर यह मुमानिअ़त जंगली परिन्दों और शिकारी जानवरों पर असर पिज़ीर न होगी-कि जिनके वास्ते अदालत को अच्छी तरहसे तयक्कुन होजावेगा यह परिन्द व जानवर हक़ीक़त में बग़रज़ पालने या पर्वरिश के रक्खे गये हैं या फ़रोख़्त किये गये हैं.

( ६ ) जो कोई शख़्स कि जो हर एक जंगली परिन्द और शिकारी जानवर और नीज़ उनके चमड़े और पर व समूर कि जिसके वास्ते उसने क़ायदेके ख़िलाफ़ किया-क़ायदा नम्बर ( ५ ) का मुजरिम क़रार दिया गया तो वह अव्वल मर्तबा पांच रुपये जुर्मानहका फ़ी जानवर वग़ैरह और ज़ाबाद हर एक ऐसे परिन्द या जानवर या समूर या चमड़ा परके वास्ते १०) रुपये जुर्मानहका सज़ायाब होगा ।

( दफ़अ-७ ) जो कोई शख्स कि जो ऐसे अमर की रिपोर्ट करे कि जो खिलाफ क़ायदा नम्बर ( ५ ) के ज़हूर पिज़ीर हो वह शख्स उस जुर्मानह की निस्फ़रक़म बाक़ीका मुस्तहक़ होगा-कि जो ऐसे जुर्मके मुर्तकिब पर किया गया हो।

बहुक्म { मे-ई- ए, फ्रेज़र फ़र्स्ट असिस्टेंट एजेंट गर्वनर जेनरल राजपूताना.

ज़मीमह म्यूनिसिपिल क़वायद

# तर्जुमह

## क़ाअ़दा मुन्दर्जह ज़ैलको.

म्यूनिसिपिल व सेनीटरीकमेटी आबूने तजवीज़ और साहब वालाशान जनाब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना ने मंजूर फ़र्माया-देखो चिट्ठी अंग्रेज़ी नम्बरी २६८S/C मवर्रख़ह २३ दिसम्बर सन् १८९२ ई०

## सीग़ा तामीरात.

(.५६.) हर एक शख्स जो ब माह अप्रैल-मई-जून-जौलाई आबू पर वास्ते सवारी या बारबर्दारीके घोडे टट्टू या दूसरे जानवर या रिक्शा यानी हाथगाडी या दूसरी गाडियां इस्तैमाल में लावें रक्खें या इनका मालिक होतो उसको बाबत हर एक ऐसे जानवर हाथ गाडी और हरएक गाडी पर फ़ी पैया दो २) रुपये महसूल अदा करना होगा-सिवाय रिक्शा यानी हाथगाड़ी के-

जानवरान् बारबर्दारी व बग्घी मुताल्लिक़ा फ़ौज सर्कारी और गाड़ियां और ज़ानवरान् मुताल्लिक़ा सीगे तामीरात और लद्दू व टट्टू और छकड़े और हैक यानी किराये पर चलने वाले टट्टू या गाड़ी जो किराये पर दर्मियान आबू और आबू रोड़ के चलाये जाते हैं-बच्चोंकी हवा खोरी की गाड़ियां और बच्चोंके चलना सिखने की पहियेदार कल।

| | |
|---|---|
| मवर्रख़ह<br>यकम् जनवरी सन् १८९३ ई.<br>ज़मीमे क़वायद म्यूनिसिपैल्टी | बहुक्म<br>कप्तान-एम-ए टाई साहब<br>बहादुर सेक्रेटरी म्यूनिसिपिल व<br>सेनीटरी क़मेटी कोह आबू |

# इश्तिहार ।

## इजलास कर्नैल ए-डबल्यू रावर्टस साहब बहादुर मजिस्ट्रेट व सेक्रेटरी म्यूनिसिपिल कमेटी आबू।

---

( ५७ ) वाज़ै हो कि जो शख्स कोई कुत्ता ( सग ) दर्मियान हदूद म्यूनिसिपिल कमेटी आबूके रक्खेगा उसको हर एक सालके वास्ते एक लाइसेंस कीमती एक रुपया म्यूनिसिपिल कमेटी आबूसे हर एकके लिये हासिल करना पड़ेगा-

मयाद सालानह में कोई हिस्सा सालका भी शामिल है-इब्तदाय यकम् अपरैल-लग़ायत ३१ मार्च-आयन्दा-यही टेक्स कुत्तेके बच्चों पर भी देना पड़ेगा वह इस-टेक्स से मुस्तसना नहीं हैं.

जो कोई शख्स कोई मकान या अहाता रखता है वह जिम्महवार सब कुत्तोंका जो उसके मुलाज़िमान या और कोई शख्स उसके हदूद के अन्दर रखते हैं होगा-

हरएक कुत्ता जिसके गलेमें चमडे का कालर यानी पट्टा नहीं है वह मारडाले जानेके लायक़ होगा-

रस्सी, सुतली, कपड़े का पट्टा या कालर नहीं समझा जावेगा-चमड़े का पट्टा होना लाज़िम है । फक़ अल्मर्कूम १० अपरैल सन् १८९४ ई०

हस्ब जैल क़ायदा मुजव्विज़ा म्यूनिसिपिल व सेनीटरी कमेटी आबू जिसको साहब एजेन्ट नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना ने बमूजिब चिट्ठी अंग्रेजी नम्बरी ( ९७० ) ऐस-मवर्रखह ११ अपरैल सन् १८९६ ई० बज़रिए अपने साहब सेक्रेटरी बहादुर सीग़ा तामीरातके मंजूर फ़र्माया-

( ५८ ) बराय ख़ातिर अमन व आसायश आम्मा ख़लायक़ कोई सवारी गाडियां कोह आबू पर मुस्तमिल होनेके वास्ते इजाज़त नदी जावेगी-सिवाय छोटी गाड़ियों या रिक़्शा गाडियों के जिनको एक टट्टू खेंच सके-और वह टट्टू तेरह मुठी और २ इंच से ज़ियादा ऊंचाई में नहीं होना चाहियें-

( २८ ) कोई दस्तावेज़ कि जिसकी बाबत फ़ीस अदा होनी चाहिये जबतक कि उसकी बाबत रसूम मुक़र्ररा अदा नहीं होवे सो वही मुस्तनद मुतसव्वर न होवेगी-

अगर कोई दस्तावेज़ बसबब ग़लती या सहैब शामिल मिसल होगई हो या किसी अदालत या दफ्तर में बग़ैर अदाय रसूम दस्तावेज़ मज़कूर काबिल अदा मुस्ता-मिल होगई है तो साहब जज मौजूदा वक्त या मुन्तजिम दफ्तरको जैसे कि सूरत हो, चाहिये कि अगर उसकी राय में मुनासिबहै तो हुक्म सादिर करे कि ऐसी ( सूम

उस दस्तावेज़ अदा की जावे, और वह रसूम बलिहाज़ इस की के अदा किये जाने पर वह दस्तावेज़ और हर एक कार्रवाई मुताल्लिक़ा ऐसी दस्तावेज़ के ऐसी मुस्तनद समझी जावेगी—जैसे कि अव्वल ही मर्तबा मुनासिब रसूम ऐसी दस्तावेज़ पर अदा करदी गई थी—

( २९ ) जबकि किसी दस्तावेज़ की तरमीम महज़ बनज़र किसी ग़लती के दुरुस्त करने के या उसको फ़रीक़ैनके असली मुक़द्दमहके मुताबिक करने के लिये की जावे तो उसकी बाबत जदीद रसूम की ज़रूरत नहीं होगी—

ए दफ़अ़ ( ३९ ) में अल्फ़ाज़ बृटिश इंडियाके बजाय अल्फ़ाज आबू—अनादरा और बाज़ार खराड़ी बशमूल उस सड़क के जो आबू सेनीटेरिअम से आबू रोड स्टेशन को जाती है पढ़ना चाहिये—फ़क़त ।

दस्तख़त—डबल्यू—जी—कंघम्
सेक्रेटरी गवर्नमेंट हिन्द.

# नम्बरी ( १८९२ ) आई.

एक नक़ल इश्तिहार मुन्दर्जह सदर बख़िदमत साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना ब सिलसिलह चिट्ठी साहब मौसूफ़ नम्बरी ( १२५६ ) जी मवर्रख़ह २९ मार्च सन् १८९५ ई० बग़रज़ इत्तलाअ़ दिही मुर्सिल होवे ।

बमूजिब हुक्म वग़ैरह
दस्तख़त—आर—डी—बिथ्रकौंट साहब
बहादुर क़ायम मुक़ाम अन्डर सेक्रेटरी
गवर्नमेन्टहिन्द.

सीग़ा ख़ार्जा मुक़ाम शिमला
मवर्रख़ह १२ जून सन् १८९५ ई०

## बमूजिब हुक्म.

कर्नैल ए, डबल्यू-राबर्टस साहब बहादुर मजिस्ट्रेट व सक्रेटरी म्यूनिसिपिल कमेटी आबू—

हस्ब ज़ैल क़ायदा ( ५९ ) म्यूनिसिपिल कमेटी कोह आबू ने तजवीज़ किया और साहब एजन्ट नव्वाब नवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना ने मंज़ूर फ़र्माया जिसकी साहब सेक्रेटरी बहादुर सीग़ा तामीरात राजपूताना व वस्त हिन्दने ५ माह मई सन् १८९६ ई० को मंज़ूरीसे इत्तलाअ़ दी—

( ५९ ) बायस्कल यानी पैर से चलने वाली दो पहियोंकी और स्ट्रायस्कल यानी पैर से चलनेवाली तीन पहियों की गाडियों की इस्तैमालकी कोह आबू पर इजाज़त नहीं है—

बमूजिब हुक्म
कर्नैल, ए, डवल्यू—राबर्टस साहब बहादुर
माजिस्ट्रेट ज़िलअ् व सेक्रेटरी म्यूनिसिपिल
कमेटी कोह आबू

# नम्बर ( १८९५ ) आई

## गवर्नमेंट हिन्द सीग़ा ख़ार्जह कोह शिमला मवर्रख़ह १२ जून सन् १८९५ ई०

चूंकि जनाब नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुरको बइजलास कौंसिल बज़रिए उन इन्तिज़ामात के जो महाराव साहब बहादुर सिरोही के साथ किये जा चुके हैं, इख्तियारात व हुकूमत अन्दर हदूद आबू अनादरा और बाज़ार खराड़ी और नीज़ उस सड़क के जो छावनी आबू से आबू रोड रेलवे स्टेशन को जाती है, हासिल हैं ।

बज़रिए इन इख्तियारात के और उन इख्तियार और हुकूमत के जो ज़ेर दफ़ात ४ व ५ एक्ट २१ बाबत सन् १८७९ ई० दीगर जुमलह इख्तियारात के इस बारहमें हासिल हैं, जनाब नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुर किश्वर हिन्द बाजलास कौंसिल हिदायत फ़र्माते हैं कि कोर्ट में एक नम्बर ७ सन् १८७० ई० याने (रसूम अदालत) मुआफ़िक़ तर्मीमात मा बाद के बहदूद मज़कूर हस्बज़ैल तर्मीमात के साथ मुरव्विज फ़र्माते हैं ।

( अलिफ़ ) हिस्सा पहला, दूसरा, और दफ़अ् २३—२५—२६—२७—३०—३४ तर्क किये गये ।

( बे ) बराय अल्फ़ाज़ हाईकोट चीफ़ कंटोलिंग ओथारेटी ओफ़ दी प्रोविंस और चीफ़ कंट्रोलिंग रेवेन्यू ओथारिटी जहांलिखें यह अल्फ़ाज़ वाक़े हों उस जगह एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना पढ़ा जावेगा ।

( जे ) लफ़्ज़ कलेक्टर की जगह के बदफ़ात १३ व १४ व १५ लफ़्ज़ माजिस्ट्रेट आबू पढ़ा जावेगा ।

( द ) बराय दफ़ात २८ व २९ हस्बज़ैल दफ़ात बढ़ाई जावेंगी ।

# जी. सन् १८९३ ई०

## ६५३–६४५

मिन् जानिब साहब फ़र्स्ट असिस्टेन्ट एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना–
बख़िदमत जमीअ़ अफ़सरान् पोलेटिकल राजपूताना–
मवर्रख़ह यकम्–मार्च सन् १८९३ ई०

साहब मन–

साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर उन रऊसाय व ठाकुरान की तवज्जह इस ज़रूरी अमर की तरफ़ मबज़ूल फ़र्माते हैं, कि बाद अर्ज़ी वह हर मर्तबह बज़रिए पोलेटिकल आफ़ीसर साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना से इजाज़त हासिल कर चुके अपनी तशरीफ़ आवरी की इत्तलाअ़ क़ुबूल अज़ रवानगी खुद मजिस्ट्रेट व सेक्रेटरी म्यूनिसिपिल कमेटी को हस्ब क़वाअ़द मुन्दर्जह ज़ैल दिया करें–

साहब ममदूह को यह भी ज़रूरी मालूम होता है कि बग़रज़ रोकने चपकलिश मर्दमान के तादाद ऐसी सैर कुनन्दगान् की कि जो यहां पर आसकते और नीज़ हमराहियान् जो हर सरदार और ठाकुर अपने साथ लायें मुक़र्रर की जाय क्योंकि इम्तनाअ़ इस अमर का बवजह कमी आब व मौसिम गर्मा और नीज़ बवजह सिहत व तन्दुरुस्ती आम्मा ज़रूर है।

तंबी–यादरखना चाहिये कि कोह आबू रियासत सिरोही के मुताल्लिक़ है और ख़ासकर महाराव साहब बहादुर वाली सिरोही की इजाज़त से क़याम फ़ौज़के वास्ते छावनी का मुक़ाम है–इसलिये साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूतानाको मजबूरन इस अमर की ताकीद करनी पड़ती है कि तमाम अशख़ास जिनको कोह आबू पर आने की इजाज़त मिले उनको चाहिये कि क़वाअ़द सिहत व तन्दुरुस्ती मुताल्लिक़ा म्यूनिसिपिल कमेटी पर लिहाज़ करें–जिन क़वाअ़दकी एक २ नक़ल इसके साथ भेजी जाती है–और ज़ियादा नक़ूल साहब मजिस्ट्रेट बहादुर कोह आबू से दर्ख़्वास्त करने पर मिल सकती हैं– गालिबन् यह अमर भी मुनासिब होगा कि क़वाअ़द मुन्दर्जह ज़ैल बराय रहनुमाई आयन्दा ख़ास तौर पर दर्ज किये जायँ।

( १ ) हर सर्दार या ठाकुरको चाहिये कि बिदून इजाज़त साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना मार्फ़त उस रियासत के पोलेटिकल आफ़ीसर की हासिल करनी चाहिये–कोह आबू पर न आवें अगर आला दर्जह के ठाकुर या कोई दीगरक शख़्सहों तब उनको अपने ख़ास सरदारकी इजाज़त हासिल करनी चाहिये–

( २ ) बाद मिलने इजाज़त साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना के हर सर्दार या ठाकुरको अपनी तशरीफ़ आवरी की इत्तलाअ़ कम अज़कम पन्द्रह योम क़ब्ल अज़ आमद भेजनी चाहिये—और यह बात भी ज़ाहिर करनी चाहिये कि वह किस मकान में क़याम पिज़ीर होंगे और कितने हमराही और घोड़े साथ लावेंगे—

( ३ ) किसी हमराहीको जिसके ठहरनेके वास्ते उस कोठी में जिस्में कि सर्दार या ठाकुर रहना चाहते हैं या शागिर्द पेशाके मकानात मुताल्लिक़ा कोठी में रहनेके लायक़ जगह नहो—कोह आबू पर नहीं लाना चाहिये—सिर्फ़ मुस्तसूना हालतों में मजिस्ट्रेट साहब की ख़ास इजाज़त हासिल करने पर खेमे खड़े और छप्पर बनाये जासकते हैं—इस शर्त पर कि म्यूनिसिपलके क़वानीन पर अमल दरामद किया जायगा और महसूल ऐसी इमारत पर कि जो म्यूनिसिपिल कमेटी मुक़र्रर करे अदा किया जायगा—

( ४ ) इसी तौर से घोड़े जिनके वास्ते दवामी अस्तबल नहीं हैं आरज़ी अस्तबल या किसी मैदान में बग़ैर ख़ास मंज़ूरीके कि जो साहब बहादुर मजिस्ट्रेट आबू की मार्फ़त हासिल की गई हो बशर्त पाबन्दी क़वाअद सिहत और अदा करने महसूल के जैसा कि कायदा नम्बर ( ३ ) में दर्ज किया गया है नहीं रक्खे जा सकते हैं—

( ५ ) ज़ेर क़वाअ़द नम्बर ३ व ४ मुन्दर्जा बाला जब कोई अव्वल दर्जह का राजपूताना का सर्दार कोह आबू पर तशरीफ़ लावें उनको मुत्तलाअ़ किया जायगा कि वह अपने साथ तीस ( ३० ) से ज़ियादा या ज़ियादा से ज़ियादा चालीस ४० हमराहियान् जिसमें ख़ादिम व पहरा चौकीदार व साईस शामिल हैं और दश या बारह घोड़ोंसे ज़ियादा न लावें— इनसे नीचे दर्जह के सर्दारों को ज़ियादा से ज़ियादा पन्द्रह बीस हमराही पांच या छै घोड़े और ठाकुरों को ज़ियादा से ज़ियादा आठ या दश हमराही और तीन घोड़े लाने पर महदूद करना चाहिये—

याद रहै कि यह तमाम इन्तनाअ़ उन लोगोंकी जिनको कि इससे ताल्लुक़ है ईज़ारसानीके लिये नहीं है—बल्कि आम लोगोंके आराम और बेहतरीके वास्ते बना दिये गये हैं—

( ६ ) तमाम दर्ख्वास्तें कोह आबू पर आनेकी बाबत व इजाज़त हासिल करनेके लिये साहब एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना ज़ेर कायदा सरक्यूलर हाज़ा मार्फ़त साहब, पोलेटिकल आफ़ीसर बख़िदमत फ़र्स्ट असिस्टेंट

एजेन्ट गवर्नर जेनरल बहादुर राजपूताना करनी चाहिये-
दस्तखत-एल-एस-न्यूमार्च साहब बहादुर फर्स्ट असिस्टेंट एजेन्ट गवर्नर
जेनरल राजपूताना.

७८६

(हवालगी मुजरिमान व इख्तियार बारियासत ग़ैर)
एक्ट २१ सन् १८७९ ई० एक्ट १२ सन् १८९१ ई०
बाब अव्वल मरातिब इब्तदाई

दफ़अ (१) यह एक्ट बनाम मुन्दर्जा अन्वां कुल बृटिश इंडियामें नाफ़िज़ और मल्का मुअज़्ज़मा की हिन्दुस्तानी रिआयासे जो बेरूं बृटिश इंडिया हों और रिआयाय बरतानिया अहल यूरुप मौजूदा अन्दरूं मुल्क ऐसी रियासत हाय हिन्दुस्तानीसे कि जिनसे सतः इतहाथ मल्का मुअज़्ज़मा मर्बूत है तारीख़ मंज़ूरीसे नाफ़िज़ होगा-मगर किसी क़ानून या अहदनामा नाफ़िज़ुल् वक्त हवालगी मुजरिमान में ख़लल अफ़गन न होगा-बल्कि उनका ज़ाब्ता मुक़र्ररा तामील पायेगा-

दफ़अ (२) एक्ट ११ सन् १८७३ ई० मन्सूख़ हुआ लेकिन तमाम ताज़ीरात मौजूदा व सुपुर्दगी व सर्टीफ़िकेट व दर्ख्वास्त व क़वाअद व इश्तिहारात व समन व वारन्ट व अहकाम व हिदायत-मजरिया बमूजिब एक्ट मज़कूर जहांतक कि नक़ीज़ एक्ट हाज़ा नहों मजरिया हस्ब एक्ट हाज़ा समझे जायँगे-

दफ़अ (३) लफ़्ज़ पोलेटिकल एजेन्ट से अव्वल ओहदेदार आला मुतैअना बीरूं हदूद बृटिश इंडिया बतौर क़ायम मुक़ाम गवर्नमेन्ट-दोम हर ओहदहदार मुक़र्ररा ग़ैर बृटिश इंडिया बाख़्तियारात पोलेटिकल एजेन्ट बाजाज़त जनाब नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुर बइजलास कौन्सिल या बइजाज़त नव्वाब गवर्नर बम्बई मुराद है-और लफ़्ज़ बरतानिआं अहल यूरुप से- रअय्यत मल्का मुअज़्ज़मा अहल यूरुप हस्ब तसरीह मुन्दर्जा मजमूअ ज़ाब्ता फ़ौजदारी मुराद है-

## बाब दोम।

## इख्तियारात ओहदइ दारान् सर्कार अंगरज़ी मुक़ामात बेरूं बृटिश इंडिया में

दफ़अ (४) जनाब नव्वाब गवर्नर जेनरल बहादुर बाजलास कौंसिल मजाज़

अमल इख्तियार इक़तिदार माहिस्सह और तफ़वीज इख्तियार मुनासिब किसी मुलाज़िम सर्कार अंग्रेज़ी को किसी मुक़ाम बेरूं बृटिश इंडियामें हैं–

दफ़अ ( ५ ) इश्तिहार अमल व तफ़वीज इख्तियार व इक़तिदार व इंज़बात सापता बजा आवरी गज़ट इंडिया में मुश्तहर होकर सबूत क़तई मुरातिब मुन्दर्जा का मुतसव्वर होगा–

दफ़अ ( ६ ) जनाब नव्वाब ममदूह बाजलास कौंसिल मजाज़ हैं कि किसी रअय्यत बृटानियां अहल यूरुप को बज़रिए उसके नाम या ओहदद के जस्टिस आफ़ दी पीस मुक़र्रर फ़र्मावें–जिनको उन मुक़द्दमात में जिसमें रिआयाय बृटानियां अहल यूरुप माखूज़ हों–वह तमाम इख्तियारात हासिल होंगे जो ज़ाब्ता फ़ौजदारी में मजिस्ट्रेटियां दर्जह अव्वल जस्टिस आफ़दी पीस को अता हुए हैं–और जनाब ममदूह यह भी हिदायत करें कि वह कौनसी अदालत में मुक़द्दमा वास्ते तजवीज़के सुपुर्द कर सकता है–

दफ़अ ( ७) साहबान् पोलेटिकल एजेन्ट व साहबान जस्टिस आफ़ दी पीस मुक़र्ररा क़बूल ( २५ ) अपरैल सन् १८७२ ई० मुक़र्ररा हस्ब एक्ट हाज़ा मुतसव्वुर होकर इख्तियारात एक्ट हाज़ा रक्खेंगे–

दफ़अ ( ८) क़ानून मुताल्लिक़ा जरायम व जाब्ता फ़ौजदारी नाफ़िज़ुलवक्त व रिआयत तरमीम कि जो जनाब ममदूह फ़र्मायें तमाम रिआयाय बृटानियां अहल यूरुप व हिन्दुस्तानी मौजूदा रियासत हाय हिन्दुस्तानी से जिन में कि मल्का मुअज़्ज़मा कारापता इतहाद बमबूत है मुताल्लिक़ होगा–

## बाबसोम–तहक़ीक़ात वाक़ै बृटिश इंडिया बाबत जरायम मर्तकिबा रिआयाय अंग्रेजी व मुक़ामात बेरूं बृटिश इंडिया।

दफ़अ ( ९ ) निस्बत तमाम रिआयाय अहल यूरुप या हिन्दुस्तानी जो मुर्तकब किसी जुर्म के हिन्दुस्तानी रियासत मज़कूर में हो–वैसाही अमल होगा जैसा बहालत इर्तकाब माबैन बृटिश इंडिया के हो, ता बशर्ते कि पोलेटिकल एजेन्ट रियासत मज़कूर यह तसदीक़ करे कि तहक़ीक़ात इलज़ाम बृटिश इंडिया में होनी चाहिये इल्ला अगर कार्रवाई मज़

बहालत वकूअजुर्म मावैन बृटिश इंडिया के माने कार्रवाई माबाद की होती तो ऐसी बाबत जुर्म मौकूअ रियासत के मानें कार्रवाई मजीद होगी–

( नोट अव्वल ) मुलाज़िम को बइल्लत क़त्ल अम्द अकूअ बेरूं बृटिश इंडिया मस्तूजिब सज़ा करने के लिये यह साबित किया जाना ज़रूरी है कि वह कैसर हिन्द का है–महज़ यह अमर कि वह इलाक़े अंग्रेज़ी में कुछ ज़मीन रखता और गाह गाह बृटिश इंडिया में रहता था वजाय खुद उसको रअय्यत क़ैसर हिन्दका नहीं बनाता हक्क़ इख्तियार समाअत अदालत दीवानी व फ़ौजदारी जुम्ला अशख़ास व अशयाय अन्दरूं हदूद अराज़ी जो एक गवर्नमेन्ट को खास अपनी रअय्यत पर और उसकी जायदादपर लाज़िमन हासिल होता है वह बतौर क़ायदा आम बाहर के आये हुए बेगाने अशख़ास पर हावी होता है–मगर ऐसे इख्तियारात पर हावी नहीं होता जो ब इल्लत किसी जुर्म बकूअ मुल्क ग़ैर के तजवीज़ करने और सज़ा देने के बाबत हो–देखो–किताब **फीलमूर** साहब क़ानून बाहमी अक़वाम हिन्द जिल्द अव्वल सफ़ा-३८६ व ३९१–

दफ़अ ( १० ) जबकि जुर्म मुतज़िकूरा दफ़अ ९ की तहक़ीक़ात होती हो तो लोकल गवर्नमेंट मजाज़ इस हिदायत की है कि नक़ल इज़हार गवाहान या क़ाग़ज़ात सबूत के जो रोबरू पोलेटिकल एजेन्ट या हाकिम अदालत क़लम बन्द या पेश किये गये हों जहां जुर्म का सर्जद होना बयान किया गयाहो वह उस अदालत में जहां तहक़ीक़ात या तजवीज़ होती हो सबूत में मक़बूल हैं–

# बाब चहारम।

## हवालगी मुजरिमान माबैन दो रियासतोंके

दफ़अ ( ११ ) अगर कोई शख्श ( ग़ैर रअय्यत बृटानियां अहल यूरुप ) किसी रियासत में मुर्तकिब जुर्म होकर बृटिश इंडिया में चला आये तो वहां के पोलेटिकल एजेन्टको सूरत हाय ज़ैल में इख्तियार इजराय वारन्ट गिरफ्तारी मुलज़िमका है–

अव्वल–अगर जुर्म ऐसा हो कि बदानिस्त पोलेटिकल एजेन्ट तहक़ीक़ात रियासत में होनी चाहिये–

दोम–अगर फ़ैल मज़कूर दाख़िल जरायम ताज़ीरात हिन्द मिसर्रह ज़मीमा एक्ट

हाज़ा या जरायम मुश्तहरा गज़ट बहुक्म जनाब नव्वाब ममदूह दफ़अ हाज़ा हो—

( नोट अलिफ़ ) जब कि इर्तकाब जुर्म बृटिश इंडिया में हुआ हो तो वारन्ट पोलिटिकल एजेन्ट पर आसामी उसको सुपर्द नहीं की जासकती—क्योंकि दफ़अ हाज़ासिर्फ़ उन अशख़ास से मुताल्लिक़ है जिन्हों ने इर्तकाब जुर्म रियासत ग़ैर में किया हो—फ़ैसला चीफ़ कोर्ट पंजाब नम्बर १४ सन् १८७३ ई०

दफ़अ १२ वारन्ट बनाम मजिस्ट्रेट उस ज़िलअ के होगा जहां मुलज़िमका मौजूद होना बावर किया जाताहो और उसकी तामील होकर मुलज़िम बाद गिरफ्तारी उसमें भेजा जायगा—या हवालह शख्स मुन्दर्जा वारन्ट किया जायगा ।

दफ़अ १३-पोलेटिकल एजेन्ट मजाज़ है कि उसका क़बज़ा ख्वाह खुद करे ख्वाह तफ़वीज़ अदालत मामूली उस रियासत के करदे—बशर्ते कि ऐसी हिदायत उसको जनाब नव्वाब ममदूह या नव्वाब गवर्नर मदरास या बंबई से हुई हो ।

दफ़अ १४ जनाब नव्वाब ममदूह या लोकल गवर्नमेन्ट को बदख्वास्त हवालगी मुजरिम मिन् जानिब उन अशख़ास के जो इख्तियार आमलानह बृटिश इंडिया रियासत ग़ैर में रखते हों जायज़ होगा कि हुक्म तहक़ीक़ात सदाक़त इल्ज़ाम बनाम मजिस्ट्रेट इलाक़े वक़ूअ जुर्म नाफ़िज़ फ़र्मावें और मजिस्ट्रेट मज़कूर हस्ब सूरत मुक़द्दमह समन या वारंट जारी करके बाद तहक़ीक़ात कैफ़ियत भेजेगा और गवर्नमेन्ट बाद मुलाहिज़ह कैफ़ियत मज़कूर हस्ब राय खुद वारन्ट हवालगी मुजारिम जारी फ़र्मावेगी—अहकाम दफ़अ १०—तहक़ीक़ात मुताल्लिक़ा दफ़अ हाज़ासे भी मुताल्लिक़ होंगे ।

दफ़अ १५—जब कोई शख्स जिस पर शुभा इर्तकाब जुर्म बेरूं बृटिश इंडियाका उस मजिस्ट्रेट को जिसके इलाक़े में वह मौजूद हुआहो और जुर्म ऐसा हो कि पोलेटिकल एजेन्ट हस्ब दफ़ा ११—उसमें वारन्ट जारी कर सकताहै या उसकी हवालगीका मतालिबा हो सकता है—तो मजिस्ट्रेट मज़कूर को बाद तहक़ीक़ात ज़रूरी वारन्ट जारीकरे और जब रियासत ग़ैर मज़कूर में पोलेटिकल एजेन्ट मौजूद होंतो उसको वर्ना लोकल गवर्नमेन्ट को इत्तलाअ भेजे ।

दफ़अ १६—शख्स मज़कूर गिरफ्तार होकर तारीख़ गिरफ्तारी से—दो माह से ज़ायद नज़रबंद न रहेगा इल्ला उस सूरत में कि वारन्ट हस्ब दफ़ा ११—मजारिया पोलेटिकल एजेन्ट या कोई हुक्म हस्ब दफ़अ १४—जनाब नव्वाब ममदूह या लोकल गवर्नमेन्ट का पहुंचे-कि हस्ब क़ानून किसी वालिये मुल्क या रिया-

सत गैर को हवालह किया जाय—मजिस्ट्रेट मजाज़ है कि क़बूल पहुंचने वारन्ट या हुक्म मज़कूर के अगर मुनासिब समझे या हुक्म लोकल गवर्नमेन्ट का पहुंचे—तो शख़्स मज़कूर को रिहा करदे।

दफ़अ् १७ शरायत मजमूअ् ज़ाब्ता फ़ौजदारी दर्बारह ज़मानत ऐसे शख़्स से भी मुताल्लिक़ होंगे।

## बाब पंजम मुतफ़र्रिक़।

दफ़अ् १८ जनाब नव्वाब ममदूह मजाज़ इन्ज़बात क़वाअ़द जेल हैं ( १ ) दरबाब क़ैद व ख़ूराक़ व क़ैदख़ाना रिआयाय अंग्रेज़ी जिनको पोलेटिकल एजेन्ट क़ैदकरे। ( २ ) दरबाब याने मुलज़िमान और अहतमाम ख़ूराक़ व पोशाक उनकी या वक़् रवानगी ( ३ ) दीगर क़वाअ़द बग़रज़ हसूल अग़राज़ एक्ट हाज़ा।

दफ़अ् १९ शहादत हरएक गवाहकी निस्बत हर मुआमला फ़ौजदारी के जो किसी बामुल्क या रियासत गैर की क़लम रूके अन्दर किसी अ़दालत में दायर हो—उस तरह हासिल हो सकती है जैसे कि मुआमला दीवानी की हस्ब बाब २५—ज़ाब्ता दीवानी—लेकिन दफ़अ् हाज़ा उस फ़ौजदारी से मुताल्लिक़ न होगी जो सीग़ा इन्तिज़ाम मुल्कदारी से मुताल्लिक़ हो।

## ज़मीमा।

### ( दफ़ात ताज़ीरात हिन्द महूला दफ़अ ११ एक्ट हाज़ा )

दफ़ात २०१ व २०८ व २२४ व २३० ता २६३ व अज़ २९९ ता ३०४ व ३०७ व ३१० व ३११ व अज़ ३१२ ता ३१७ व अज़ ३२३ ता ३३३ व ३४७ व ३४८ व अज़ ३६० ता ३७३ व अज़ ३७५ ता ३७७ व अज़ ३७८ ता ४१४ व अज़ ४३५ ता ४४० व अज़ ४४३ ता ४४६ व अज़ ४६४ ता ४६८ व अज़ ४७१ ता ४७७ फ़क़त।

---

# मानी अल्फ़ाज़ मस्तामिला मजमूअ़

## हाज़ा ।

### रदीफ़ अलिफ़ ।

| | |
|---|---|
| इन्तख़ाब | चुनाहुआ छाँटा हुआ |
| एक्ट | यह अंग्रेज़ी लफ्ज़है ब मानी कानून |
| आला | अच्छा—बड़ा |
| अहालियान् | जमाअहल, याने लोग |
| इक़बाल | इक़रार—क़बूल करना |
| अआनत | मदद् |
| अशख़ास | जमा शख्स—बमानीलोग |
| अमवात | जमा मौत |
| इन्सदाद | बन्दोबस्त—रोक थाम |
| आमद् रफ्त | आना जाना |
| अहकाम | जमा हुक्म की |
| इस्तग़ासा | फ़र्याद—नालिश—पुकार |
| अहल ख़ानदान | रिश्तहदार—अज़ीज़ कुनबे वाले |
| अज़ किस्म ज़कूर | मर्द के जिन्स से |
| अजज़ा | टुकड़े |
| अहल हनूद | हिन्दू लोग |
| अतवार | जमातौरकी—ढंग |
| इलतवा | मुल्तवी होना एक वक़्से दूसरे वक़्पर बदल देना |
| अन्दराज | दर्ज होना-तहरीर होना-लिखाजाना |
| आलात | औज़ार |
| अपील | एक अदालतसे नाकाम होकर दूसरी बड़ी अदालतमें चारा जोई करना |
| अपीलान्ट | अपील करने वाले को कहते हैं |
| इस्तस्वाबन | सलाह लेना, अदालत से पूछना—दर्याफ्त करना |
| असदार कुनन्दा | नाफ़िज़ या जारी करने वाला |
| औज़ां | जमा वज़न की |
| अतफ़ाल | जमातिफ़ल की—लड़के |
| उजरत | मज़दूरी—मेहनताना |
| इर्तकाब | कर्ना-करने वाला |
| अबवाब | जमाबाबकी—दर्वाज़ा |
| अलहम्दुलिल्ला | शुक्र अल्ला का |
| अफ़ादह | फ़ायदा |
| अशद् | निहायत-सख्ततर |
| अशयाय मुनश्शी | नशेवाली चीज़ें |
| आलह हाय जर्राही | औज़ार जर्राहके |
| असालतन् | ख़ुद-बज़ात ख़ास |
| अहतमाल | शक—शुभा |
| अहल यूरुप | यूरुप के रहने वाले |
| इख्तयारात | मुफविज़ा—दिये हुये इख्तयार |
| अहल इसलाम | मुसलमान लोग |
| अज़ालह हैसियत उर्फी— | झूठी बात किसीकी निस्वत मशहूर करनेको ख्वाह तहरीरी हो या तक़रीरी अज़ालह हैसियत उर्फी कहते हैं |
| इक़दाम | किसी जुर्मके करनेके |

| कोई हरकत करना
अज्र जायज़ — वह बदला जिसका लेना कानूनन् जायज़ है
अद्दा — झूठा दावा करना
स्टाम्प — निशान काग़ज़ जो सर्कार की तरफ़ से जारी और फरोख्त होता है—और नविश्ता और रुक़्क़ा वग़ैरहचस्पा या ठप्पा किया हुआ
इस्तहसाल ख़त खिलाफ़ वज़े फ़ितरी — अग़लाम और जमा जानवरान् के साथ मजा उठानेको ख़िलाफ़ वज़े फितरी कहते हैं
इस्तहक़ाक हिफ़ाज़त ख़ुद इख़्तियारी — अपनी जानमाल बचानेके लिये या दूसरों के लिये जो फ़ेल किया जावे उसको हिफ़ाजत ख़ुद इख़्तियारी कहतेहैं
असीर सुल्तानी — वह शख़्स जो गवर्नमेंटके हुक्म से क़ैद या नज़रबंद हो
अलाम या अलान—जतलाना आगाहकरना वाक़िफ़ करना
ओफ़ीसर — हाकिम सर्रिश्तह या जंगी ओहदहदार

## रदीफ़ अल्बाय

बिलइरादह — अपनी खुशीसे—बिलारग़बत
बरआवुर्द तनख़्वाह—नौकरों की तनख़्वाह की फ़र्द
बरवक़्त इजराय — जारी करने के वक़्त या जारी होनेके वक़्त
बेकम व कास्त — वग़ैर घटाने बढ़ानेके
बृटिश इंडिया — बृटिन मन्सूब ब बृटिन और बृटिन पुरानी ज़बान में बृटानियाको कहतेहैं यानी ममालिक हिन्द जो हुकूमतमें बादशाह इंगलिस्तान के हैं
बरीयत — रिहाई—छुटना
बिरहना — नंगा—खुला हुआ
बर्तवक़ तलबी मिसल—मिसल तलब होने के वक़्त

## रदीफ़ अल्बाय फ़ारसी

पर्दानशीन — पर्दहकी बैठने वाली
पुश्त — पीछे—पीठ
पोशाक — लिबास—पहननेके कपड़े
पुराने वक़ा — गुज़रे हुए हालात
परमन गनेट पौडर—वह दवा अंग्रेजी जो हैज़े के कीड़ोंको नेस्त व नाबूद कर देती है
पादाश — बुरे कामका बदला या मावज़ा
पार्लिमेंट — ग्रेटबृटन और आयर लैंड की मजलिस आला जिसके हुक्मसे क़ानून जारी होतेहैं और जिसके इख़्तियारमें अमूर रियासत है—
प्रेसीडेन्ट — मीर मजलिस
प्रेज़ीडेंसी — क़लमरू हिन्द का वह

| | |
|---|---|
| | हिस्सह जो किसी अलहदा गवर्नमेन्ट के मातहत हो—और उर्दू में अहाता बोलते हैं जैसे बंबई अहाता |
| पंचायत नामा | जो पंच लोग देखकर हाल कहें |
| पोलेटिकल एजेंट | सर्कार अंग्रेजी की तरफ़से जो अफ़सर किसी रियासत में मुक़र्रर हो |

## रदीफ़ उलताय

| | |
|---|---|
| ताज़ीरात | जमा ताज़ीर की—सज़ायें |
| तैनाती | मुक़र्रर करना |
| तग़ीरो तबदील | अदल बदल कर्ना |
| तफ़तीश | तहक़ीक़ात—खोदकुरेद कर्ना |
| तसदीक़ | पुकारना—सच्चा |
| तसद्दुद | सख्ती—ज़ियादती |
| ताल्लुक | वास्ता—ग़रज—लगाव |
| ताक़ुब | पीछा—करना |
| तकर्रुरी | भर्ती कर्ना—मुक़र्रर कर्ना |
| तकमील | पूराकरना इन्तहाको पहुँचाना |
| तावां | जुर्माना-डाँड |
| तर्जुमा | एक ज़बान से दूसरी ज़बान में लाना |
| तासीर | असर करना |
| तमादी मयाद | वक्त का गुज़रना-मयादका गुज़रना |
| ताबे | नीचेवाला-हुक्म मानने वाला |
| तशरीह | साफ़ २ खोलके ज़ाहिर करना |
| तजहीज़ व तकफ़ीन | गाड़ना-दफ़न करना-मुर्दहका सामान करना-दाग़ देना |
| तसव्वुर | ख़यालकरना-समझना |
| ताजील | जलदी करना |
| तख़दीर | डराना |
| तर्क फ़ैल | कामका छोड़ना |
| ताअब्द | जबतक संसार है |

## रदीफ़ उलसाय

| | |
|---|---|
| समन | बुलानेका हुक्म-हाज़री का परवाना |

## रदीफ़ुल जीम

| | |
|---|---|
| जब्र | ज़बर्दस्ती-ज़ुल्म-सताना |
| जिस्म | बदन-तन |
| जाली दस्तावेज़ात, | झूठाख़त-झूठाकाग़ज़ |
| जरायम ख़फ़ीफ़ा | झूठे झूठे जुर्म |
| जामे | इकट्ठा करना |
| जलीलुलक़दर | बड़े मर्तबह वाला |
| जज | फ़ैसला करने वाला |
| जनी | बच्चा जो औरतके शकम में हो |
| जस्टिस आफ़दी पेन्स- | जिसको मादलत आम्मा की हिफ़ाज़त सुपुर्द हो। |

जुर्म क़ाबिल दस्तन्दाज़ी से वह जुर्म मुरांद है- और मुक़द्दमा क़ाबिल दस्तन्दाज़ी से वह मुक़द्दमा मुरादहै जिसके लिये

और जिसमें अफ़सर पुलिस को बिला हसूलवारन्ट गिरफ्तार करनेका इख्तियारहो।

जुर्म गैर क़ाबिल दस्तन्दाज़ी से वह जुर्म मुराद है और मुक़द्दमा गैर क़ाबिल दस्तन्दाजी से वह मुक़द्दमा मुराद है जिस के लिये पुलिस आफ़ीसर बिलावारन्ट गिरफ्तार करने का मजाज़ नहीं रखता।

जुर्म क़ाबिल जमानत से वह जुर्म मुराद है जो क़ाबिल ज़मानत क़रार पाया है

जुर्म गैर क़ाबिल ज़मानतसे वह जुर्म मुराद है जिसकी ज़मानत मुक़र्रर नहीं है।

जरायम मुख़ालिफ़ मादलत आम्मा-वह जुर्म जो लोगों के लिये इन्साफ़से खिलाफ़ हों।

| | |
|---|---|
| जामह तलाशी | कपड़ों की तलासी |
| हलफ़ | सौगंद-क़सम |
| हिसस | जमा हिस्सह की |
| हल्क़ा- | इलाक़ा ठिकाना |
| हरासत | पहरा-हल्की क़ैद |

## रदीफ़ुल खाय

| | |
|---|---|
| खानह बदोश | जिनका घर बार नहो |
| खिलाफ़ रस्म | जिसका दस्तूर नहो-चलत नहो |
| ख़ौफ़ | डर-हौल |
| ख़ुफ़िया | पोशीदा-छुपा हुआ |
| खिल्वत खाना | पर्दहका घर-खास घर |
| ख़यानत मुजरिमाना- | माल अमानती को बदनीयती से हज़म करनेको खयानत मुजरिमाना कहते हैं देखो तारीफ़ मुन्दर्जा दफ़अ (४०५) ताज़ीरात हिन्द |
| खिदमत की तनक़ीज़ माहिदा | जोकोई शख्स किसी से यह माहिदा करे कि मैं दो माह तक काम करूंगा और एक माह गुज़रने से पहले तरक मुलाज़िमत करे। |
| खिदमात | जमाखिदमतों की |
| खाना तलाशी | घरकी तलाशीलेना |

## रदीफ़ दाल

| | |
|---|---|
| दादस्तद | लेन देन |
| दस्तन्दाजी | बेजाहाथ डालना |
| दौराने तहक़ीक़ात | तहक़ीक़ातका ज़माना |
| देहात | जमादेह-गांव |
| दस्तखत | अपने नाम की अपने हाथसे लिखत |
| दस्तावेज़ात | जमादस्तावेज़की |
| दस्तबर्दारी | हाथउठाना |
| दफ़ात | जमा दफ़अ |
| दारुल खिलाफ़ा | बादशाह या वज़ीर के रहने का मुक़ाम। |
| दग़ा | कोई शख्स धोखा या फ़रेब या बददयानती से किसीके मालके हासिल करने में किसी शख्स को रज़ामन्द करे उसे दग़ा कहते हैं देखो तारीफ़ ताज़ीरात हिन्द दफ़अ (४१५) |

## रदीफ़ डाल

| | |
|---|---|
| डकैती | पांच या पांचसे ज़ियादह अशख़ास शामिल होकर लूट मार करें उसे डकैती कहते हैं– |
| डलेशन फ़िकन्ता पौडर | वह सफ़ूफ़ जो पाख़ानह में डाला जाता है और वह कुल बदबू को जज़्ब कर लेता है |

## रदीफ़ अलराय

| | |
|---|---|
| रजिस्टर आम | जिस किताब में सब रिपोर्टें लिखी जावें |
| रोज़नामचाख़ास | जिसमें कोई २ रिपोर्ट हो |
| रहज़न | लूटने वाला डाकाडालनेवाला |
| रोबरू | सामने आगे |
| रजिस्टर | उस किताब को कहतेहैं जिनमें कोई हिसाब या और कोई चीज़ लिखी जावे |
| रायज | जारी-जिसका चलनहो |
| रऊसाय ज़्ज़ाम | बड़े २ रईस |
| सुराग़ रसी | पतालगाना--खोज पाना |
| रऊसाय | रईस |
| रावता | मेलजोल- |
| रिस्पान्डेन्ट | मुद्दाअ़ला- |
| रसूख़ ज़ाती | वह दबाव जो कोई शख़्स औरों की निस्बत बा ऐतबार अपनी ज़ातके रखताहो |

## रदीफ़ुल ज़ाय

| | |
|---|---|
| ज़बान | बोली-गुफ़्तगू |
| ज़ोजह | शादी की औरत |
| ज़मानए पेशी | गुज़रा हुआ ज़माना |
| ज़िना बिल्जब्र | किसी औरत के साथ जबरन् जमा करनेको जो चंद शरायत से मशरूतहै ज़िना बिल्जब्र कहतेहैं देखो दफ़अ़ (३७५) ताज़ीरात हिन्द |
| ज़ियां | नुक़सान |

## रदीफ़ सीन

| | |
|---|---|
| सज़ा याफ़्ता | सज़ा पाया हुआ |
| समाअ़त | सुनना |
| सुपुर्दगी मुजरिमान् | कुसूर वारों को सुपुर्द करना |
| सज़ायाब | जो पहले सज़ा पाचुके हों |
| साबिक़ा | पहले का |
| सक़म | ग़ल्ती–ऐब–बीमारी |
| सुपरिन्टेन्डेट जेल | जेलका आला अफ़सर |
| सर परस्त | ख़बरगीर–पर्वरिश करनें वाला |
| सूदमन्द | कामका–फ़ायदे का भरा हुआ |
| सहल | आसान |
| सुराग़रसी | पता लगाना या खोज लगाना |
| संम | ज़हर–संखिया |
| सिर्क़ा | बद दयानती से किसी शख़्स के माल मन्क़ूलह को लेना |
| सर्क़ा बिल्जब्र | जिस चोरी में जब्र किया जावे– |

## रदीफ़ शीन

शहादत — गवाही
शमूल मिसल — मिसल के शामिल कियाजाना
शहादत मुसिलसल—गवाही सिलसिलह वार
शहादत तक़रीरी—ज़बानी गवाही
शनाख़्त — पहचान
शख़्स मतलूबा — बुलाया हुआ आदमी

## रदीफ़ स्वाद

साहबे ख़ाना — घरवाला—घरका मालिक
सादिर — उतरा—जारी
सराहत — खुल्लम खुल्ला—ज़ाहिर
सदी — सौ बरस को कहते हैं

## रदीफ़ ज़्वाद

ज़ब्त — सर्फ़ में बज़ोर करलेना
ज़ररशदीद — किसी अज़ूकी बेकार हो जाने वाली चोट
ज़ाब्ता — दस्तूर—क़ायदा
ज़रर — बदन का नुक़सान

## रदीफ़ ता

तरीक़ा — ढंग—रविश
तलबाना — समन की फ़ीस—उजरत
तलब करना — बुलाना
तबा ज़ाद — तबीयतसे पैदाकियाहुआ
तिला — सोना

## रदीफ़ ज़ा

ज़ाहरी — जो कुछ मौजूद हो—दिखाई देता हो
ज़हूर पिज़ीर — ज़ाहिर होने वाला—पैदा होना

## रदीफ़ ऐन

ओहदहदार — नौकर मुलाज़िम—मर्तबह वाला
अर्सा — ज़मानह—वक्त
अमला — दफ्तर
अदम हाज़री — न मौजूद होना
अनवां — पेशानी
अदम पैरवी — पीछे न जाना—कोशिश न करना
अज़ीज़ान व ख़ेशान—रिश्तहदार कुनबेवाले
अदम अदाय जुर्माना—जुर्मानह का अदा न होना
अदल गस्तर — मुन्सिफ़—इन्साफ़ करने वाला
आली ख़ान्दान — बड़ा घराना
अ़दालत मजाज़ — इख्तियारवाली अ़दालत
अ़क़ील — होशियार—ज्ञानी
आली मंज़िलत — बड़ा रुतबा वाला
उमूमन् — आमतौर पर—सब
आम फ़हम — जिसको सब समझ सकें
अलानिया — रोबरू—साफ़ साफ़
आम्मा ख़लायक़ — सब लोग
आफ़ियत ज़ाती — बदन का ख़तरहसे महफ़ूज रखना

## रदीफ़ ग़ैन

ग़ुर्बापरवर — ग़रीबों का पालने वाला
ग़ोल — रेवड़—गिरोह—जमघटा

## रदीफ़ फ़ा

| | |
|---|---|
| फ़िर्क़ा | गिरोह—शाख |
| फ़र्ज़ | ज़रूर लाज़िम |
| फ़रारी | भागने वाला—भागा हुआ |
| फ़रीक़ मुक़द्दमा | मुद्दई व मुद्दाअला |
| फ़रोगुज़ाश्त | छोड़ा—भूल चूक |
| फ़ैज़माब | जिससे फ़ैज़ जारी हो |
| फ़ौत | मरना |
| फ़ैसला शुद | फ़ैसला हुआ—बराबर हुआ |
| फ़वायद | जमा फ़ायदहकी |
| फ़र्द क़रारदादजुर्म | जिस कागज़ में तफ़सील जुर्म हो |
| फ़ार्म | नमूनह |
| फरदगाह | नीचे उतरने की जगह रहने की जगह |
| फ़िलूवाक़े | असल में-वाक़ई |

## रदीफ़ क़ाफ़

| | |
|---|---|
| क़स्बा | गाँव |
| क़ुर्क़ी जायदाय | मालको ज़ब्त करलेना |
| क़लमबन्दी | तहरीर होना-लिखा जाना |
| क़लमबन्दी इज़हार ज़रिएकमीशन | दूसरोंके ज़रिएसे इजहार लिखाजाना |
| क़ानून खास | जो खास किसी अमर के लिये जारीहो |
| क़ानून मुस्तासिल मुक़ाम | जो खास किसी जगहके लिये बनाया गया हो |
| क़ाबिल मवाख़ज़ा | वह शख्स जिसका जुर्म तहक़ीक़ात और तजवीज़ के लायक हो |

## रदीफ़ काफ़

| | |
|---|---|
| कमरा | घरका हिस्सह |
| कसरत | ज़ियादती-बहुत |
| कफ़ाफ़ | वज़ीफ़ा-रोज़ी |
| कलन्दरा | उस कागज़ को कहते हैं जिसमें कुछ मुक़द्दमह का और गवाहान के नाम व जुर्मकी तफ़सील बड़ी अदालतकी आगाहीके वास्ते मिसल के साथ लिख कर भेजतेहैं। |

## ( रदीफ़ गाफ़ )

| | |
|---|---|
| गिरफ्तार | पकड़ना |
| गिर्दोनवाह | चारोंतरफ़—आसपास |
| गश्त | फिरता—घूमता |

## ( रदीफ़ लाम )

| | |
|---|---|
| लावारिस | जिसका कोई वारिस नहो |
| लिबास | पहननेके कपड़े |
| लाइल्म | बेख़बर—जाहिल—अनजान नावाक़िफ़ |
| लेजिसलेटिव कौंसिल | क़ानून बनाने ाली और जारी करने वाली मजलिस |

## ( रदीफ़ मीम )

| | |
|---|---|
| मजमूअ | इकट्ठा—जमाकियाहुआ |
| मरम्मा | दुरुस्त किया हुआ |
| मर्ग इत्तिफ़ाक़िया | जो यकायक मरजाय |
| मसल्लह | हाथयारबन्द- |
| मौतबिर | ऐतबारकियागया—भरमवाला |

| मस्तूरात | जमा मस्तूर बमानी छिपा हुवा व औरतें |
|---|---|
| महफ़ूज़ | ज़मीनमें—बचावमें—हिफ़ाज़तमें |
| मिल्कियत राज | राजमालिक होगा |
| मालख़ाना | जिस घरमें माल रखतेहैं |
| मुक़द्दमातग़ैर क़ाबिल दस्तन्दाज़ी | वह मुक़द्दमा या मामलाहै जिसमें पुलिस दस्तन्दाज़ी न करसके |
| मुश्तबा लोग | जिन पर शक यागुमान हो |
| मवेशी | गाय, बैल, भैंस वग़ैरह |
| मक़सूद | इरादाकिया गया—मतलब |
| माकूल | लायक—होशियार काफ़ी अच्छा— |
| मुरत्तिब | बनाना—तैयार करना |
| मतदायर। | दायर हुआ हुआ—पेश हुआ हुआ |
| महदूद | हद्दकियागया इंतहाकिया गया— |
| मुअत्तिल | बेकार—नौकरी से छूट जाना |
| माहानह या मुशाहरा | तनख़्वाह—तीसदिन की उजरत |
| मुश्तहरा | शोहरत किया गया—छपाहुआ शोहरतवाला |
| मक़ासद | जमामक़सदकी—मतलब |
| मन्सूख़ | ख़ारिजकियाहुआ- |
| मुतमईयन | तसल्ली से |
| मवाहीर | मुहरकी जमा—छाप |

| मसद्दक़ा | तसदीक़ कियाहुआ-सच्चाकिया हुआ |
|---|---|
| मुलज़िम | मुजरिम—इलज़ामवाला जिसपर इलज़ाम लगायां जावे |
| मसारिफ़ | जमासर्फ़की—ख़र्च |
| मरीज़ | बीमार—अलील—दुःखी |
| मुख़्तालिफ़— | ख़िलाफ़ कियागया-जुदार२ |
| माहरीं | आगाह—जाननेवाले |
| मुआयना | देखना मुलाहिज़ा करना |
| मुहक्क़िक़ | तहको पहुंचने वाला-तहक़ीक़ करने वाला |
| मुस्तहसन | नेक-अच्छा-ख़ूब |
| मसावी | बराबर |
| मस्तूर | सतर कियागया लिखा हुआ |
| महरूम | बेनसीब-हरामकियागया |
| ममालिक | जमा मुल्क |
| म्यूनिसिपिलेटी | सफ़ाई का महकमा |
| मुस्तक़िल मजाज़ी | मजाज़ पर क़ाबू रखने वाला |
| मुख़बिर | ख़बर करने वाला |
| मसायब | मुसीबत की जमा-तकलीफ़ |
| मुतलक़ | बिला क़ैद—बिलकुल |
| माल मन्कूला | जो एक जगह से दूसरे जगह जासके |
| माल ग़ैर मन्कूला | एक जगह से दूसरी जगह न जा सके |
| मुअय्यन | मदद करने वाला |
| मुआन | मदद कियागया |

| | | | |
|---|---|---|---|
| मजमाखिलाफ़कानून | पांच आदमियों से जियादा मजमै को | नशिस्त | बैठा, बैठक, बैठना |
| | | नान व नफ़्क़ा | रोटी कपड़ा |
| | | नोटी फ़िकेशन | इश्तिहार- |
| मसालहत | आपस में मिलापहोना | नामके महाज़ी | नामके नीचे-मुक़ाबिलह में |
| मलसिक़ | चस्पा किया गया | | |
| मंजर | खेंचने वाला | ज़मानह पेशी | गुज़राहुआ वक़्त |
| मुक़द्दमा | क़ाबिल इजराय वारन्ट से ऐसे हर जुर्म का मुक़द्दमा मुराद है जिसकी सज़ा फांसी या हब्स ब अबूर दर्याय शोर या छै (६) माह से ज़ियादह मयाद की कैद मुक़र्रर है | | |

## रदीफ़ वाव

| | |
|---|---|
| वजहतस्मियां | नाम रक्खे जानेका सबब |
| वसअत | गुंजायश-फैलाव |
| वाक़आत मर्ग | मरने की हालत |
| वारन्ट | इख़्तियार गिरफ्तारी या कुर्क़ी |
| वकील मक़बूला | मानाहुआ वकील क़बूल किया हुआ |
| वसायल | जमा वसीला |
| वक़्तन् फ़वक़्तन् | कभी कभी |
| वजूह | जमा वजह की-सबब |
| विर्साय | हक़दार-मुर्दा के मालके वारिस |
| वक़अत | इज्जत-हुर्मत |

| | |
|---|---|
| मुक़द्दमा | मुक़द्दमा क़ाबिल इजराय समन से ऐसे हर जुर्म का मुक़द्दमा मुराद है जिसकी मयाद मुन्दर्जा बाला के खिलाफ़ हो |
| मरई | रिआयत रखना-लिहाज़ रखना |

## रदीफ़ नून।

| | |
|---|---|
| नाजवाज़ी | जो जायज़ नहो |
| नीलाम | शारअ़ आम पर सब लोगोंकी राय पर क़ीमत लगाना. |
| निगरानी | देख भाल |
| नामुमकिन | जो नहोसके |
| नाख्वांदा | अनपढ़ा-जाहिल-बिन पढ़ा |

## रदीफ़ हाय हव्वज़

| | |
|---|---|
| हमातन | बिलकुल-एक तरफ़ होकर |
| हंगामा | जब दो या दो से ज़ियादा लोग किसी अमद व रफ्त की जगह लोगों की आसूदगी में खलल डालें उसको हंगामा कहते हैं |

## फ़ेहरिस्त असमाय रऊसाय उज़्ज़ाम व वालियान मुल्क राजपूताना जिन्होंने बराह क़दरदानी दर्यादिली कबूल छपने मजमूअ़ हाज़ा के ज़र पेशगी से इम्दाद फ़र्माई जिसका मौअ़ल्लिफ़ तहेदिल से शुक्रिया अदा करता है ।

जनाब मौलवी मुसब्बाउद्दीन साहब हाकिम अदालतन राज कोटा.

जनाब रावराजा माधोसिंहजी साहब बहादुर रईस सीकर शेखावाटी.

जनाब महाराव उम्मेद सिंहजी साहब बहादुर वाली कोटा.

जनाब राज साहबान हिम्मत सिंहजी साहब जागीरदार समाज इलाक़ै सिरोही

जनाब महाराव केसरी सिंहजी साहब बहादुर के, सी, एस, आई वाली रियासत सिरोही.

जनाब सिंघी जवारचंदजी साहब दीवान दर्बार सिरोही.

जनाब सिंघी समरथ मलजी साहब प्राइवेट सेक्रेटरी महाराव साहब बहादुर ममदूह

जनाब सिंघी पूनमचंदजी साहब वकील दर्बार सिरोही मुतैयनारजीडेंसी मग़रबी राजपूताना.

जनाब साह खेमचंदजी साहब तहसीलदार कोह आबू इलाक़ै सिरोही.

जनाब अम्मूख़ाजी साहब नायब तहसीलदार कोह आबू ऐज़न

जनाब मुन्शी होशदार ख़ांजी साहब वकील रईस खेतड़ी.

जनाब मुन्शी छोटे लालजी साहब वकील राज अलवर मु..यना एजेंटी राजस्थान.

जनाब मुन्शी शेख़ रहीमबख्श व जवाहरमल साहब मुलाजिम ठिकाना आबंद मेवाड़

जनाब मुंशी क़ाज़ी मुहम्मद नियाज़अली साहब हनफाउलमसदीकी इंगलिश सेक्रेटरी दीवान राज जैसलमेर.

जनाब व्यास सूरजकर्ण जी साहब ख़लफ़ व्यास धनरूप जी साहब साबिक़ मीर-मुंशी रज़ीडेंसी राजस्थान रियासत जैसलमेर

जनाब व्यास शंकर लालजी साहब सुपरिन्टेन्डेन्ट सरिश्तह तालीम रियासत जैसलमेर

जनाब पंना रावतमलजी साहब ख़लफ़ सेठ जोरावर मल

खट्टूमलजी साहब रियासत जैसलमेर

जनाब मुन्शी गुलाम मुहम्मदजी साहब सरिश्तहदार फौजदारी अदालत रियासत जैसलमेर

जनाब महता रत्न लालजी साहब सरिश्तहदार अदालत दीवानी राज जैसलमेर
जनाब महता संगतसिंह जी साहब जैसलमेर
जनाब व्यास हिम्मतराम वल्द लछमन दासजी साहब रियासतजैसलमेर

## क़तए तारीख़ अज़ नतीजए फ़िक्र हाफ़िज़ मुंशी अहमद हसन साहब मुदर्रिस मदर्सह देशी कोह आबू राजपूताना.

यह कानून है कि दस्तूरुलअमलनज़्ममुमालिक है । जो पूछे ईस्वी साले शुरूअ़ इसका तो यह कहदो.
ज़वाबित फ़ौजदारी हैं कि यह खूबीका बन्ना है । मुबारक हिजरी सन् तेरासे तेरह साल तबा है ॥

तमामशुद.

अवश्यद्रष्टव्य.

# विक्रय्यपुस्तकें-धर्मशास्त्रग्रन्थाः ।

| नाम. | की. रु. आ. |
|---|---|
| मनुस्मृति सटीक-कुल्लूकभट्टकृत संस्कृतटीकासहित जिल्दबँधी- | २-० |
| मनुस्मृति सान्वय भाषाटीका ग्लेज ... ... ... | २-८ |
| तथा रफ़ ... ... ... | २-० |
| व्रतराजअतिउत्तमटिप्पणीसहितजिस्में वर्षभरकीसबातिथियोंके व्रत उद्यापननिर्णयकथाहैं ... | ४-० |
| व्रतराजटिप्पणीसहित रफ़् ... | ३-० |
| निर्णयामृत ( अनेक प्राचीन ग्रंथोंसे शुद्ध हुवाहै ) .... ... | १-१२ |
| याज्ञवल्क्यस्मृति मिताक्षरा पं० मिहिरचंद कृत पद, योजना, भावार्थ और तात्पर्यार्थ टिप्पणी तथा भाषा टीकासहित... ... ... | ५-० |
| निर्णयसिन्धु टिप्पणीसाहित अत्युत्तम ग्लेज ३ रु० तथा रफ़्कागज | २-८ |
| अष्टादशस्मृति उत्तम शुद्ध मोटा अक्षर ... ... ... | २-० |
| विवादार्णवसेतु ( धर्मशास्त्र व न्याय राजनीति ) ... ... ... | २-० |
| बृहत्पाराशरीस्मृति. ( धर्मशास्त्र ) | १-० |
| पाराशरीस्मृतिका उत्तरखंड ... | ०-४ |
| प्रपंचसारविवेक ( इस जन्ममें मनुष्यका अवश्य कर्तव्य कर्म ) | १-० |
| दयानन्दतिमिरभास्कर भाषाटीका पं० ज्वालाप्रसादजीकृत (दयानन्दमत खण्डन | ३-० |

| नाम. | की. रु. आ. |
|---|---|
| विवादचिन्तामणि ... ... | १-४ |
| क्षौरनिर्णयसटीक ... ... | ०-४ |
| क्षौरनिर्णय मूळ ... ... | ०-१ |
| तिथिनिर्णय ... ... ... | ०-२ |
| प्रायश्चित्तेंदुशेखर .... ... | ०-१० |
| धर्मराजका लेखा ... .... | ०-८ |
| आशौचनिर्णय. ... ... | ०-२ |
| भवाब्धिसेतु भाषाटीकासहित | ०-१२ |
| वर्णविवेकचंद्रिका. ... ... | ०-२ |
| स्मृत्यर्थसागर माध्वसंप्रदायी धर्म शास्त्र वैष्णवोंको परमोपयोगी | १-४ |
| शुद्धिविवेक ( सूतकोंसे शुद्धिका निर्णय ) ... ... ... | ०-८ |
| दानचंद्रिका ... ... ... | ०-१० |
| शांतिसार (सब प्रकारकी शान्तिहैं ) | १-४ |
| गंगास्थित्यनिर्णय भाषाटीका ... | ०-२ |
| आचारार्क ... ... ... | ०-१२ |
| आचारादर्श ... ... ... | ०-१२ |
| श्राद्धविवेक ( इसमें सब श्राद्धोंकी विधि हैं ) ... ... ... | ०-१२ |
| प्रतिष्ठामयूख ... ... ... | ०-६ |
| आशौचनिर्णय भाषाटीका ... | ०-४ |
| सनातनधर्मदीपक भाषा(उदाहरणों समेत सनातन धर्ममण्डन ) | ०-८ |
| मातृकाविलास ( अकारसे लेकर सर्व अक्षर मात्रोंका अर्थ और तिनसे विस्तारपाकर बनेहुए | |